सूअर, बंदर, भालू, गैंडा, भैंसा, गीदड़, बिल्ली, गोह, साही, हिरन (सब जाति के), सुरागाय, नीलगाय, खरहा, गंधबिलाव, बैल, ऊँट, बकरा, मेढ़ा, गदहा, हाथी और घोड़ा। इन नामों में गोह भी है जो सरीसृप या रेंगनेवाला है। पर साधारणतः छिपकली, गिरगिट आदि को पशु नहीं कहते।

२. जीवमात्र। प्राणी।

**यौ०**—पशुपति।

**विशेष**—शैव दर्शन और पाशुपत दर्शन में 'पशु' जीवमात्र की संज्ञा मानी गई है।

३. देवता। ४. प्रथम। ५. यज्ञ। ६. यज्ञ उदुंबर। ७. बलिपशु (को०)। ८. सदसद्विवेक से रहित व्यक्ति। मूर्ख (को०)। ९. छाग। बकरा (को०)।

**पशुकर्म**—संज्ञा पुं० [ सं० पशुकर्मन् ] यज्ञ आदि में पशु का बलिदान।

**पशुका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] एक प्रकार का हिरन।

**पशुक्रिया**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. पशु की बलि। २. मैथुन (को०)।

**पशुगायत्री**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] तंत्र की रीति से बलिदान करने में एक मंत्र जिसका बलिपशु के कान में उच्चारण किया जाता है।

**पशुघात**—संज्ञा पुं० [ सं० ] यज्ञपशु का वध। बलि के पशु का हनन (को०)।

**पशुघ्न**—वि० [ सं० ] पशुओं का वध करनेवाला (को०)।

**पशुचर्या**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. पशु के समान विवेकहीन आचरण। जानवरों की सी चाल। स्वेच्छाचार। २. मैथुन।

**पशुजीवी**—वि० [ सं० पशुजीविन् ] पशु के द्वारा जीविका चलानेवाला। पशुओं के आधार पर जीनेवाला। उ०—श्रीराम रहे सामंत काल के ध्रुव प्रकाश, पशुजीवी युग में नव कृषि संस्कृत के विकास।—ग्राम्या, पु० ५८।

**पशुता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. पशु का भाव। २. जानवरपन। मूर्खता और औद्धत्य।

**पशुत्व**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पशु का भाव। जानवरपन।

**पशुदा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] कुमार की अनुचरी एक मातृका देवी।

**पशुदेवता**—संज्ञा [ सं० ] वह देव जिनके लिये पशु का हनन किया जाय (को०)।

**पशुधर्म**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पशुओं का सा आचरण। जानवरों का सा व्यवहार। मनुष्य के लिये निंद्य व्यवहार। जैसे, स्त्रियों का जिसके पास चाहे उसके पास गमन, पुरुषों का अगम्या आदि का विचार न करना इत्यादि। (मनु०)। २. विधवा का विवाह (को०)।

**पशुनाथ**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. शिव। २ सिंह।

**पशुप**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पशुपाल। गोपाल। पशुओं का पालनेवाला।

**पशुपतास्त्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] महादेव का शूलास्त्र।

**पशुपति**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पशुओं का स्वामी। २. जीवों का ईश्वर या मालिक। ३. शिव। महादेव। उ०—गणपति सुखदायक, पशुपति लायक सूर सहायक कौन गनै।—राम चं०, पु० ७।

**विशेष**—शैव दर्शन और पाशुपत दर्शन में जीवमात्र 'पशु' कहे गए हैं और सब जीवों के अधिपति 'शिव' ही परमेश्वर माने गए हैं।

४. अग्नि। ५. ओषधि।

**पशुपल्वल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] कैवर्तमुस्तक। केवटी मोथा।

**पशुपाल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १ पशुओं को पालनेवाला। २. बृहत्संहिता के अनुसार ईशान कोण में एक देश जहाँ के निवासी पशुपालन ही द्वारा अपना निर्वाह करते हैं।

**पशुपालक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] [ स्त्री० पशुपालिका ] वह जो पशुओं का पालन करता हो। पशु पालनेवाला।

**पशुपालन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पशुओं को रखकर उन्हीं के सहारे जीविका चलानेवाला व्यक्ति (को०)।

**पशुपाश**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पशुओं का बंधन। २. शैव दर्शन के अनुसार जीवों के चार प्रकार के बंधन।

**पशुपासक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक रतिबंध का नाम।

**पशुप्रेरण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पशुओं को हाँकना (को०)।

**पशुबध**—संज्ञा पुं० [ सं० पशुबन्ध ] यज्ञ जिसमे पशुबलि की जाय (को०)।

**पशुबंधक**—संज्ञा पुं० [ सं० पशुबन्धक ] पगहा या रस्सी जिसमे पशु को बाँधते हैं। पशुओं का बंधन (को०)।

**पशुभाव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पशुत्व। जानवरपन। हैवानपन। २. तंत्र मे मंत्र के साधन के तीन प्रकारों मे से एक।

**विशेष**—साधक लोग तीन भाव मे मंत्र का साधन करते हैं—दिव्य, वीर और पशु। इनमे से प्रथम दो भाव उत्तम और पशुभाव निकृष्ट माना जाता है। जो लोग तंत्र के सब विधानो का (घृणा, आचार विचार, आदि के कारण) पूरा पूरा पालन नहीं कर सकते उनका साधन पशुभाव से समझा जाता है। तांत्रिको के अनुसार वैष्णव पशुभाव से नारायण की उपासना करते हैं क्योंकि वे मद्य मांस आदि का संपर्क नहीं रखते। कुब्जिका तंत्र में लिखा है कि जो रात को यंत्रस्पर्श और मंत्र का जप नहीं करते, जिन्हें बलिदान में संशय, तंत्र मे संदेह और मंत्र मे अक्षरबुद्धि (अर्थात् ये अक्षर हैं इनसे क्या होगा) और प्रतिमा मे शिलाज्ञान रहता है, जो देवता की पूजा बिना मांस के करते हैं, जो बार बार नहाया करते हैं उन्हें पशुभावावलंबी और अधम समझना चाहिए।

**पशुमारण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पशुओं का हनन।

**पशुयज्ञ**—संज्ञा पुं० [ सं० ] आश्वलायन श्रौतसूत्र मे वर्णित एक यज्ञ।

**पशुराज**—संज्ञा पुं० [ सं० ] सिंह।

**पशुलंब**—संज्ञा पुं० [ सं० पशुलम्ब ] एक देश का प्राचीन नाम।

**पशुहरीतकी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] आम्रातक फल। आमड़े का फल।

**पशू**—संज्ञा पुं० [सं०] दे० 'पशु'।

**पश्च**—वि० [सं०] १. बाद का। पीछे का। २. पश्चिमीय [को०]।

**पशेमाँ**—वि० [ फ़ा० पशेमान ] दे० 'पशेमान'। उ०—रहे खूब मन में भो सुल्ताने जाँ हो पशेमाँ।—दक्खिनी०, पृ० ३७५।

**पशेमान**—वि० [फ़ा०] १. शर्मिंदा। लज्जित। २. पश्चात्ताप करनेवाला। पछतानेवाला [को०]।

**पशोपेश**†—संज्ञा पुं० [ फ़ा० पेशोपस ] आगा पीछा। सोच विचार। दुबिधा। अंदेशा। उ०—पहलवान पशोपेश में पड़े, देखा, यहाँ भी राज देना है।—काले०, पृ० ४७।

**पश्चात्**[1]—अव्य० [सं०] पीछे। पीछे से। बाद। फिर। अनंतर।

**यौ०—पश्चादुक्ति**=पुनः कथन। फिर कहना। **पश्चात्कृत**= पीछे किया या छोड़ा हुआ। **पश्चाद्घाट**=गला। गरदन। **पश्चात्ताप**। **पश्चाद्भाग**=पिछला हिस्सा। पश्चिमी भाग। **पश्चाद्भावी**। **पश्चाद्वर्ती**। **पश्चाद्वात**।

**पश्चात्**[2]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पश्चिम दिशा। प्रतीची। २. शेष। अंत। ३. अधिकार।

**पश्चात्कर्म**—संज्ञा पुं० [ सं० पश्चात्कर्मन् ] वैद्यक के अनुसार वह कर्म जिससे शरीर के बल, वर्ण और अग्नि की वृद्धि हो।

**विशेष**—ऐसा कर्म प्रायः रोग की समाप्ति पर शरीर को पूर्व और प्रकृत अवस्था में लाने के लिये किया जाता है। भिन्न भिन्न रोगों के लिये भिन्न भिन्न प्रकार के पश्चात्कर्म होते हैं।

**पश्चात्ताप**—संज्ञा पुं० [ सं० ] वह मानसिक दुःख या चिंता जो किसी अनुचित काम को करने के उपरांत उसके अनौचित्य का ध्यान करके अथवा किसी उचित या आवश्यक काम को न करने के कारण होती है। अनुताप। अफसोस। पछतावा।

**पश्चात्तापी**—संज्ञा पुं० [ सं० पश्चात्तापिन् ] पछतावा करनेवाला।

**पश्चापी**—वि० [ सं० पश्चापिन् ] सेवक। दास। टहलुवा [को०]।

**पश्चाद्भावी**—वि० [ सं० पश्चात्-भाविन् ] पीछे होनेवाले। बाद में या अनंतर होनेवाले। उ०—रानाडे के शब्दों में हम उन्हें पश्चाद्भावी भारतीय दार्शनिक विचारधाराओं को उद्गम भूमि कह सकते हैं।—सं० दरिया (भू०), पृ० ५६।

**पश्चाद्वर्ती**—वि० [ सं० पश्चात्+वर्तिन् ] १. पीछे रखा गया। बाद का। बाद में अस्तित्व में आनेवाला। उ०—सर्वात्मवाद का यह बीज पश्चाद्वर्ती वैदिक साहित्य में विकसित होकर वेदांत दर्शन में अपने चरम रूप को प्राप्त हुआ।—सं० दरिया (भू०), पृ० ५३। २. पीछे रहनेवाला। अनुसरण करनेवाला।

**पश्चानुताप**—संज्ञा पुं० [सं०] पश्चात्ताप। अनुताप। पछतावा।

**पश्चारुज**—संज्ञा पुं० [ सं० ] वैद्यक के अनुसार एक रोग जो कदन्न खानेवाली स्त्रियों का दूध पीनेवाले बालकों को होता है।

**विशेष**—इस रोग में बालकों की गुदा में जलन होती है, उनका मल हरे या पीले रंग का हो जाता है और उन्हें बहुत तेज ज्वर आने लगता है।

**पश्चार्द्ध**—संज्ञा पुं० [सं०] १. पीछे का अर्ध भाग। पिछला हिस्सा। २. पश्चिमी भाग। पश्चिमी हिस्सा। ३ बचा हुआ या बादवाला हिस्सा [को०]।

**पश्चाद्वात**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पश्चिम की हवा। पछवाँ [को०]।

**पश्चिम**[1]—संज्ञा पुं० [सं०] वह दिशा जिसमें सूर्य अस्त होता है। पूर्व दिशा के सामने की दिशा। प्रतीची। वारुणी। पच्छिम।

**पश्चिम**[2]—वि० १. जो पीछे से उत्पन्न हुआ हो। २. अंतिम। पिछला। अंत का। ३. पश्चिम दिशा का।

**पश्चिमक्रिया**—संज्ञा स्त्री० [सं०] प्रेत क्रिया। मृतक कर्म [को०]।

**पश्चिमघाट**—संज्ञा पुं० [ सं० पश्चिम+घाट ( =पर्वत ) ] दे० 'पश्चिमीघाट'।

**पश्चिमदिक्पति**—संज्ञा पुं० [सं०] वरुण जो पश्चिम दिशा के स्वामी कहे गए हैं [को०]।

**पश्चिमप्लव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] वह भूमि जो पश्चिम की ओर ढालुई या झुकी हो।

**पश्चिमयामकृत्य**—संज्ञा पुं० [सं०] बौद्धों के अनुसार रात के पिछले पहर का कृत्य या कर्तव्य।

**पश्चिमरात्र**—संज्ञा पुं० [सं०] रात्रि का अंतिम भाग [को०]।

**पश्चिमवाहिनी**—वि० [ सं० ] पश्चिम दिशा की ओर बहनेवाली। पश्चिम तरफ बहनेवाली (नदी आदि)।

**पश्चिमसागर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] आयरलैंड और अमेरिका के बीच का समुद्र। ऐटलांटिक महासागर।

**पश्चिमांश**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पिछला हिस्सा। पिछला काल। बाद का आधा काल। पश्चाद्वर्ती भाग। उ०—ऋग्वेदीय युग के पश्चिमांश में ऋषियों का बहुदेववाद एकदेववाद की ओर अग्रसर हो चला था।—सं० दरिया (भू०), पृ० ५३।

**पश्चिमा**—संज्ञा स्त्री० [सं०] सूर्यास्त की दिशा। प्रतीची। वारुणी। पश्चिम।

**पश्चिमाचल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक कल्पित पर्वत जिसके संबंध में लोगों की यह धारणा है कि अस्त होने के समय सूर्य उसी की आड में छिप जाता है। अस्ताचल।

**पश्चिमार्ध**—संज्ञा पुं० [सं०] दे० 'पश्चार्ध' [को०]।

**पश्चिमी**—वि० [ सं० पश्चिम+हिं० ई ( प्रत्य० ) ] १. पश्चिम की ओर का। पश्चिमवाला। २ पश्चिम संबंधी। जैसे, पश्चिमी हिंदी।

**पश्चिमी घाट**—संज्ञा पुं० [ हिं० पश्चिमी+घाट ] बंबई प्रांत के पश्चिम ओर की एक पर्वतमाला जो विंध्य पर्वत की पश्चिमी शाखा की अंतिम सीमा से, समुद्र के किनारे किनारे ट्रावंकोर (तिरुवांकुर) की उत्तरी सीमा तक चली गई है। पश्चिम घाट।

**पश्चिमेतर**—वि० [ सं० ] १ पूर्व का। पूर्वी। २. पश्चिम से भिन्न [को०]।

**पश्चिमोत्तर**[1]—वि० [ सं० ] उत्तरपश्चिमी। पश्चिम और उत्तर कोण का [को०]।

**पश्चिमोत्तर[२]**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पश्चिम और उत्तर के बीच का कोना। वायुकोण।

**पश्चिमोत्तरा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] पश्चिम और उत्तर के बीच की दिशा। वायव्य कोण [को०]।

**पश्त**—संज्ञा पुं० [ लश० ] खंभा।

**पश्ता**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० पुश्ता ] किनारा। तट। (लश०)।

**क्रि० प्र०—लगना। —लगाना।**

**पश्तो**—संज्ञा पुं० [ देश० ] १. ३॥ मात्राओं का एक ताल जिससे दो आघात होते हैं। इसके बोल इस प्रकार हैं—तिं, तक, धि, धा, गे। २ भारत की आर्यभाषाओं में से एक देशी भाषा जिसमें फारसी आदि के बहुत से शब्द मिल गए हैं। यह भाषा भारत की पश्चिमोत्तर सीमा से अफगानिस्तान तक बोली जाती है। उ०—जैसे पश्चिमी की क्रमशः पुरानी पारसी, पहलवी वा वर्तमान फारसी और पश्तो आदि हैं।—प्रेमघन०, भा० २, पृ० ३७७।

**पश्म**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० ] बकरी, भेड़, आदि का रोआँ। ऊन।

**विशेष**—दे० 'ऊन'।

२. दे० 'पशम'। उ०—क्या करूँ हक के किए को कूर मेरी पश्म है। आबरू जग में रहे तो जान जाना पश्म है।—कविता कौ०, भा० ४, पृ० १०।

**पश्मीना**—संज्ञा पुं० [ फा० पश्मीनह ] एक प्रकार का बहुत बढ़िया और मुलायम ऊनी कपड़ा जो कश्मीर और तिब्बत आदि पहाड़ी और ठंढे देशों में बहुत अच्छा और अधिकता से बनता है। दे० 'पशमीना'।

**पश्यंती**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पश्यन्ती ] नाद की उस समय की अवस्था या स्वरूप जब वह मूलाधार से उठकर हृदय में जाता है।

**विशेष**—भारतीय शास्त्रों में वाणी या सरस्वती के चार चक्र माने गए हैं परा, पश्यंती, मध्यमा और वैखरी। मूलाधार से उठनेवाले नाद को 'परा' कहते हैं, जब वह मूलाधार से हृदय में पहुँचता है तब 'पश्यंती' कहलाता है, वहाँ से आगे बढ़ने और बुद्धि से युक्त होने पर उसका नाम 'मध्यमा' होता है और जब वह कंठ में आकर सबके सुनने योग्य होता है तब उसे 'वैखरी' कहते हैं।

**पश्यतोहर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] वह जो आँखों के सामने से चीज चुरा ले। जैसे, सुनार आदि। उ०—बहु शब्द बंचक जानि। अलि पश्यतोहर मानि। नर छाड़ई अपवित्र। शर खंग निर्दय मित्र।—राम० चं०, पृ० १६०।

**पश्वयन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक प्रकार का वैदिक यज्ञ।

**पश्ववदान**—संज्ञा पुं० [ सं० ] यज्ञीय पशु की बलि। यज्ञपशु का बलिदान [को०]।

**पश्वाचार**—संज्ञा पुं० [ सं० ] तांत्रिकों के अनुसार कामना और संकल्पपूर्वक वैदिक रीति से देवी का पूजन। वैदिकाचार।

**विशेष**—तांत्रिकों के अनुसार दिव्य, वीर और पशु इन तीन भावों से साधना की जाती है। इनमें से केवल अंतिम ही कलियुग में विधेय है, और इसी पशु भाव से पूजा करने से सिद्धि होती है। पश्वाचारी को नित्य स्नान, संध्या, पूजन, श्राद्ध और विप्र कर्म करना चाहिए, सबको समान भाव से देखना चाहिए, किसी का अन्न न लेना चाहिए, सदा सत्य बोलना चाहिए, मद्यमांस का व्यवहार न करना चाहिए, आदि आदि।

**पश्वाचारी**—संज्ञा पुं० [ सं० पश्वाचारिन् ] पश्वाचार करनेवाला। कामना और संकल्पपूर्वक वैदिक रीति से देवी का पूजन करनेवाला।

**पश्विज्या**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पशु+इज्या ] एक प्रकार का यज्ञ।

**पश्वेकादशिनी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] एक प्रकार का यज्ञ जिसमें ग्यारह देवताओं के उद्देश्य से पशुओं की बलि दी जाती है।

**पष(पु)†**—संज्ञा पुं० [ सं० पक्ष ] १. पंख। डैना। २. तरफ। ओर। ३. पक्ष। पाख।

**पषा**—संज्ञा पुं० [ सं० पक्ष ] दाढ़ी। डाढ़ी। श्मश्रु। उ०—रघुराज सुनत सखा सो पषा पोंछि पाणि, त्रिसखा त्रिशूल लिए चषा अरुणारे हैं।—रघुराज (शब्द०)।

**पषाण**—संज्ञा पुं० [ सं० पाषाण ] दे० 'पाषाण'।

**पषान(पु)**—संज्ञा पुं० [ सं० पाषाण ] दे० 'पाषाण'। उ०—कंचन काचहि सम गनै कामिनि काठ पषान। तुलसी ऐसे संत जन पृथ्वी ब्रह्म समान।—तुलसी ग्रं०, पृ० ११।

**पषारना(पु)†**—क्रि० स० [ सं० प्रक्षालन ] धोना। उ०—जो प्रभु पार अवसि गा चहहू। मोहि पद पदुम पषारन कहहू।—तुलसी (शब्द०)।

**पषालना†**—क्रि० स० [ सं० प्रक्षालन प्रा० पक्खालण ] प्रक्षालन करना। धोना। पखारना। उ०—गढ़ अजमेरां गम करउ बउरां बइसा पषालज्यो पाव।—बी० रासो, पृ० ८।

**पष्पान**—संज्ञा पुं० [ सं० पाषाण ] दे० 'पाषाण'।

**पष्ठौही**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] जवान गाय। युवा गौ [को०]।

**पसंग(पु)**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० पासंग ] दे० 'पासंग'।

**पसंगा†[१]**—संज्ञा पुं० [ फा० पासंग ] १ वह बोझ जिसे तराजू के पल्लों का बोझ बराबर करने के लिये तराजू की जोती में हलके पल्ले की तरफ बाँध देते हैं। पासंग। २ तराजू के दोनों पल्लों के बोझ का अंतर जिसके कारण उस तराजू पर तौली जानेवाली चीज की तौल में भी उतना ही अंतर पड़ जाता है।

**पसंगा†[२]**—वि० बहुत ही थोड़ा। बहुत कम।

**मुहा०—पसंगा भी न होना** = कुछ भी न होना। बहुत ही तुच्छ होना। जैसे,—यह कपड़ा उस थान का पसंगा भी नहीं है।

**पसंघा†**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० पासंग ] दे० 'पसंगा'। उ०—गोली डाँड़ी में पसंघे सी बँधी कोड़ी।—कुकुर०, पृ० १७।

**पसंता‡**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पश्यन्ती ] दे० 'पश्यंती'। उ०—चारो

बानी का भेद बताई, सास्तर संथ लखाई। परा पसंता मधिमा सोई, बैखरी बेर बताई। —घट०, पृ० २३।

**पसंती**⑤—संज्ञा स्त्री० [ सं० **पश्यन्ती** ] दे० 'पश्यंती'। उ०—बानिहु चारि भाँति की करी। परा पसंती मध्य बैखरी।—विश्राम (शब्द०)।

**पसंद**[1]—वि० [ फ़ा० ] १. रुचि के अनुकूल। मनोनीत। २. जो अच्छा लगे। जैसे,—अगर वह चीज आपको पसंद हो तो आप ही ले लीजिए।

**क्रि० प्र०**—आना।—करना।—होना।

**विशेष**—इस शब्द के साथ जो यौगिक क्रियाएँ जुड़ती हैं वे अकर्मक होती हैं। जैसे,—(क) वह किताब मुझे पसंद आ गई। (ख) हमे यह कपड़ा पसंद है।

**पसंद**[2]—संज्ञा स्त्री० अच्छा लगने की वृत्ति। अभिरुचि। जैसे,—आपकी पसंद भी बिलकुल निराली है। २. स्वीकृति। मंजूरी (को०)। ३. प्राथमिकता। प्रधानता। तरजीह (को०)।

**पसंद**[3]—प्रत्य० १. पसंद करनेवाला। जैसे, हकपसंद। २. पसंद आनेवाला। जैसे, दिलपसंद, मनपसंद (को०)।

**पसंदा**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० **पसंदह्** ] १. मांस के एक प्रकार के कुचले हुए टुकड़े। पारचे का गोश्त। २. एक प्रकार का कबाब जो उक्त प्रकार के मांस से बनता है।

**पसंदीदगी**—संज्ञा स्त्री० [ फ़ा० ] रुचि। रुझान। अनुकूलता। उ०—उनके लुकने छिपने, पसंदीदगी और नापसंदीदगी में भी फर्क है।—मैला०, पृ० १६५।

**पसंदीदा**—वि० [ फ़ा० **पसंदीदह्** ] पसंद किया हुआ। रुचिकर। मनोवांछित (को०)।

**पसंसना**‡—क्रि० स० [ सं० **प्रशंसन** ] प्रशंसा करना। गुण गाना। उ०—ते मोर्जे भलओ निरुढि गए, अइसओ तइसओ कव्व। खेल खेल छल दूसिहइ सुअण पसंसइ सव्व।—कीर्ति०, पृ० ४।

**पसँगा**†[1]—संज्ञा पुं० [ फ़ा० **पासंग** ] दे० 'पसंगा'।

**पसँगा**†[2]—वि० बहुत कम। स्वल्पतम। बहुत थोड़ा।

**पसँघा**—संज्ञा पुं० [फ़ा० पासंग, हिं० पसगा, पसँगा] दे० 'पसंगा'।

**पस**[1]—अव्य [ फ़ा० ] १. इसलिये। अतः। इस कारण। २. पीछे। फिर। बाद मे (को०)। ३. अंततः। आखिरकार (को०)।

**यौ०**—पसमँदा। पसपा = पीछे हटा हुआ। हारा हुआ। पराजित। पसपाई = पीछे हटाना। हार। पराजय। पसोपेश।

**पस**[2]—संज्ञा पुं० [ अ० ] मवाद। पूय। पीप (को०)।

**पसई**—संज्ञा स्त्री० [ देश० ] पहाड़ी राई जो हिमालय की तराई और विशेषतः नेपाल तथा कुमाऊँ में होती है। इसकी पत्तियाँ गोभी के पत्तों की तरह होती हैं और इसकी फसल जाड़े में तैयार होती है। बाकी बहुत सी बातों में यह साधारण राई की ही तरह होती है।

**पसकरण**—वि० [ हिं० ] कायर। डरपोक।

**पसगैबत**—क्रि० वि० [ फ़ा० **पस** + अ० **गैबत** ] पीठ पीछे। अनुपस्थिति में (को०)।

**पसघा**—संज्ञा सं० [ हिं० ] दे० 'पसंगा'।

**पसताल**—संज्ञा पुं० [ देश० ] एक प्रकार की घास जो पानी के आसपास अधिकता से होती है और जिसे पशु बड़े चाव से खाते हैं। कहीं कहीं गरीब लोग इसके दानों या बीजों का व्यवहार अनाज की भाँति भी करते हैं।

**पसनी**†—संज्ञा स्त्री० [ सं० **प्राशन** ] अन्नप्राशन नामक संस्कार जिसमें बच्चों को प्रथम बार अन्न खिलाया जाता है। उ०—भै पसनी पुनि छठएँ मासा। बालक बढ़धा भानु सम भासा। —रघुराज (शब्द)।

**पसम**⑤—संज्ञा पुं० [ फा० **पशम्** ] दे० 'पश्म'।

**पसमीना**⑤—पुं० [ फ़ा० **पशमीना** ] दे० 'पश्मीना'।

**पसर**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० **प्रसर** ] गहरी की हुई हथेली। एक हथेली को सुकोड़ने से बना हुआ गड्ढा। करतलपुट। आधी अंजली। जैसे,—इस भिखमंगे को पसर भर आटा दे दो।

**पसर**[2]—संज्ञा पुं० [ सं० **प्रसर** ] विस्तार। प्रसार। फैलाव।

**पसर**[3]—संज्ञा पुं० [ देश० ] १. रात के समय पशुओं को चराने का काम।

**क्रि० प्र०**—चराना।

२. आक्रमण। धावा। चढ़ाई।

**पसरकटाली**—संज्ञा स्त्री० [ सं० **प्रसरकटाली**] भटकटैया। कटाई।

**पसरन**—संज्ञा स्त्री० [ सं० **प्रसारिणी** ] १. गंधप्रसारिणी। पसारनी। † २. फैलाव। विस्तार।

**पसरना**—क्रि० अ० [ सं० **प्रसरण** ] १. आगे की ओर बढ़ना। फैलना। २. विस्तृत होना। बढ़ना। ३. पैर फैलाकर सोना। हाथ पैर फैलाकर लेटना। ४. छितरा जाना। बिखर जाना।

**संयो० क्रि०**—जाना।

**पसरट्टा**†—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० 'पसरहट्टा'।

**पसरहट्टा**†—संज्ञा पुं०[हिं० **पसारी** ( = पंसारी) + **हट्टा** ( = हाट) ]वह हाट या बाजार जिसमें पंसारियों आदि की दुकानें हों। वह स्थान जहाँ वन औषधियाँ और मसाले आदि मिलते हैं।

**पसराना**—क्रि० स० [ सं० **प्रसारण** ] पसारने का काम दूसरे से कराना। दूसरे को पसारने में प्रवृत्त करना।

**पसरी**⑤—संज्ञा स्त्री० [ हिं० ] दे० 'पसली'।

**पसरौहाँ**⑤†—वि० [ हिं० पसरना + **औहाँ** ( प्रत्य० ) ] प्रसरणशील। फैलनेवाला। जो पसरता हो। जिसका पसरने का स्वभाव हो।

**पसली**—संज्ञा स्त्री० [ सं० **पर्शुका** ] मनुष्यों और पशुओं आदि के शरीर में छाती पर के पंजर की आड़ी और गोलाकार हड्डियों मे से कोई हड्डी।

**विशेष**—साधारणतः मनुष्यों और पशुओं में गले के नीचे और पेट के ऊपर हड्डियों का एक पंजर होता है। मनुष्य में इस पंजर में दोनों ओर बारह बारह हड्डियाँ होती हैं। ये हड्डियाँ पीछे की ओर रीढ़ में जुड़ी रहती है और उसके दोनों ओर से निकलकर दोनों बगलों से होती हुई आगे छाती और पेट

की ओर आती हैं। पसलियों के अगले सिरे सामने आकर छाती की ठीक मध्य रेखा तक नहीं पहुँचते बल्कि उससे कुछ पहले ही खतम हो जाते हैं। ऊपर की सात सात हड्डियाँ कुछ बड़ी होती हैं और छाती की मध्य की हड्डी से जुड़ी रहती हैं। इसके बाद की नीचे की ओर की हड्डियाँ या पसलियाँ क्रमशः छोटी होती जाती हैं और प्रत्येक पसली का अगला सिरा अपने से ऊपरवाली पसली के नीचे के भाग से जुड़ा रहता है। इस प्रकार अंतिम या सबसे नीचे की पसली जो कोख के पास होती है सबसे छोटी होती है। नीचे की दोनों पसलियों के अगले सिरे छाती की हड्डी तक तो पहुँचते ही नहीं, साथ ही वे अपने ऊपर की पसलियों से भी जुड़े हुए नहीं होते। इन पसलियों के बीच में जो अंतर होता है उसमें मांस तथा पेशियाँ रहती हैं। साँस लेने के समय मांसपेशियों के सिकुड़ने और फैलने के कारण ये पसलियाँ भी आगे बढ़ती और पीछे हटती दिखाई देती हैं। साधारणतः इन पसलियों का उपयोग हृदय और फेफड़े आदि शरीर के भीतरी कोमल अंगों को बाहरी आघातों से बचाने के लिये होता है। पशुओं, पक्षियों और सरीसृपों आदि की पसली की हड्डियों की संख्या में प्राय: बहुत कुछ अंतर होता है और उनकी बनावट तथा स्थिति आदि में भी बहुत भेद होता है। पसली की हड्डियों की सबसे अधिक संख्या साँपों में होती है। उनमें कभी कभी दोनों ओर दो दो सौ हड्डियाँ होती है।

मुहा०—**पसली फड़कना या फड़क उठना** = मन में उत्साह होना। उमंग पैदा होना। जोश आना। **पसलियाँ ढीली करना** = बहुत मारना पीटना। **हड्डी पसली तोड़ना** = दे० 'पसलियाँ ढीली करना'।

यौ०—**पसली का रोग** = बच्चों का एक प्रकार का रोग जिसमें उनका साँस बहुत तेज चलता है।

**पस व पेश**—संज्ञा पु० [ फ़ा० पस ओ पेश ] दे० 'पसोपेश'।

**पसवा†**—संज्ञा पुं० [देश०] हलका गुलाबी रंग।

**पसही†**—संज्ञा पु० [देश०] तिन्नी का चावल।

**पसा†**—संज्ञा पुं० [ हिं० पसर ] अंजली।

**पसाई**[1]—संज्ञा स्त्री० [देश०] पसताल नाम की घास जो तालों में होती है। दे० 'पसताल'।

**पसाई**[2]—संज्ञा पुं० [ सं० प्रसाद ] दे० 'पसाउ'। उ०—तैं डिनोई सभु, जो डीय दीदार के, उंजे लहदी प्रभु पसाई दो पाए के।—दादू०, पृ० ६५।

**पसाउ, पसाऊ**ⓤ†—संज्ञा पुं० [ सं० प्रसाद, प्रा० पसाव ] प्रसाद। प्रसन्नता। कृपा। अनुग्रह। उ०—(क) चारिउ कुँअर बिआहि पुर गवने दशरथ राउ। भए मंजु मंगल सगुन गुरु सुर संभु पसाउ।—तुलसी (शब्द०)। (ख) सासति करि पुनि करहिं पसाऊ। नाथ प्रभुन्ह कर सहज सुभाऊ।—मानस, १।८६।

**पसाना**[1]—क्रि० स० [ सं० प्रस्रावण, हिं० पसावना ] १. पकाया हुआ चावल गल जाने पर उसका बचा हुआ पानी निकालना या अलग करना। भात में से माँड़ निकालना। २. किसी पदार्थ में मिला हुआ जल का अंश चुआ या बहा देना। पसेव निकालना या गिराना।

**पसाना**[2]—क्रि० अ० [ सं० प्रसन्न या प्रसाद ] प्रसन्न होना। खुश होना।

**पसार**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रसार ] १. पसरने की क्रिया या भाव। प्रसार। फैलाव। उ०—सात सुरति तब मूल है उत्पति सकल पसार। अक्षर ते सब सृष्टि भई, काल ते भए तिछार।—कबीर सा०, पृ० ६२१। २. विस्तार। लंबाई और चौड़ाई आदि। ३. प्रपंच। मायाविस्तार।

**पसारण†**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रसारण ] दे० 'प्रसारण'। उ०—गावण, धावण, वलगन, संकोचन, पसारण, ये पाँच प्रकृति वायु की बोलिए।—गोरख०, पृ० २२३।

**पसारना**—क्रि० स० [ सं० प्रसारण ] फैलाना। आगे की ओर बढ़ाना। विस्तार करना। जैसे,—किसी के आगे हाथ पसारना। बैठने की जगह पाकर पैर पसारना।

**पसारा†**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रसार ] दे० 'प्रसार'। उ०—(क) शब्दे काया जग उतपानी शब्दे केरि पसारा।—कबीर, श०, भा० १, पृ० ४३। (ख) जो दिग्नियत यह बिश्व पसारौ। सो सब क्रीड़ा भांड तुम्हारौ।—नंद० ग्रं०, पृ० २८२।

**पसारी**—संज्ञा पुं० [ देश० ] १. तिन्नी का धान। पसवन। पसेही। २. दे० 'पंसारी'।

**पसाव**[1]—संज्ञा पुं० [हिं० पसाना + आव (प्रत्य०)] वह जो पसाने पर निकले। पसाने पर निकलनेवाला पदार्थ। माँड। पीच।

**पसाव**ⓤ[2]—संज्ञा पुं० [ सं० प्रसाद ] दे० 'पसाउ'। जैसे, लाखपसाव, कोटिपसाव। उ०—हिंडयो सु बीर उत्तर दिसा इह पसाव बहुमान करि।—पृ० रा०, २४।४३६।

**पसावन**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रस्रावण ] १. किसी उबाली हुई वस्तु में का गिराया हुआ पानी। २. माँड। पीच।

**पसिंजर**—संज्ञा पुं० [ अं० पैसेंजर ] १. यात्री; विशेषतः रेल या जहाज का यात्री। २. मुसाफिरों के सवार होने की वह रेलगाड़ी जो प्रत्येक स्टेशन पर ठहरती चलती है और जिसकी चाल डाकगाड़ी की चाल से कुछ धीमी होती है।

**पसित**ⓤ—वि० [ सं० पाश ( = बंधन) ] बँधा या बाँधा हुआ।

**पसीजना**—क्रि० अ० [सं० प्र + √स्विद्, प्रस्विद्यति, प्रा० पसिज्जइ] १. किसी घन पदार्थ में मिले हुए द्रव अंश का गरमी पाकर या और किसी कारण से रस रसकर बाहर निकलना। रसना। जैसे, पत्थर में से पानी पसीजना। २. चित्त में दया उत्पन्न होना। दयार्द्र होना। जैसे,—आप लाख बातें बनाइए, पर वे कभी न पसीजेंगे। उ०—दुखित धरनि लखि बरसि जल घनहु पसीजे आय। द्रवत न क्यों घनश्याम तुम नाम दयानिधि पाय।—(शब्द०)।

**पसीना**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रस्वेदन, हिं० पसीजना ] शरीर में मिला हुआ जल जो अधिक परिश्रम करने अथवा गरमी लगने पर सारे शरीर से निकलने लगता है। प्रस्वेद। स्वेद। श्रमवारि।

**विशेष**—पसीना केवल स्तनपायी जीवों को होता है। ऐसे जीवों के सारे शरीर में त्वचा के नीचे छोटी छोटी ग्रंथियाँ होती हैं जिनमें से रोमकूपों में से होकर जलकणों के रूप में पसीना निकलता है। रासायनिक विश्लेषण से सिद्ध होता है कि पसीने में प्रायः वे ही पदार्थ होते हैं जो मूत्र में होते हैं। परंतु वे पदार्थ बहुत ही थोड़ी मात्रा में होते हैं। पसीने में मुख्यतः कई प्रकार के क्षार, कुछ चर्बी और कुछ प्रोटीन (शरीरधातु) होती है। ग्रीष्मऋतु में व्यायाम या अधिक परिश्रम करने पर, शरीर में अधिक गरमी के पहुँचने पर या लज्जा, भय, क्रोध आदि गहरे आवेगों के समय अथवा अधिक पानी पीने पर बहुत पसीना होता है। इसके अतिरिक्त जब मूत्र कम आता है तब भी पसीना अधिक होता है। औषधों के द्वारा अधिक पसीना लाकर कई रोगों की चिकित्सा भी की जाती है। शरीर स्वस्थ रहने की दशा में जो पसीना आता है, उसका न तो कोई रंग होता है और न उसमें कोई दुर्गंध होती है। परंतु शरीर में किसी भी प्रकार का रोग हो जाने पर उसमें से दुर्गंध निकलने लगती है।

**क्रि० प्र०**—आना।—छूटना।—निकलना। —होना।

**मुहा०**—पसीना गारना या बहाना = किसी कार्य या वस्तु के लिये अत्यधिक श्रम करना। पसीने पसीने होना = बहुत अधिक पसीना होना। पसीने से तर होना। गाढ़े पसीने की कमाई = कठिन परिश्रम से अर्जित किया हुआ धन। बड़ी मेहनत से कमाई हुई दौलत।

**पसु**Ⓟ—संज्ञा पुं० [ सं० पशु ] दे० 'पशु'। उ०—जैसे कीट पतंग पषान, भयो पसु पक्षी।—धरम०, पृ० ८१।

**पसुआ**Ⓟ†—संज्ञा पुं० [ सं० पशुता ] पशु। जानवर। उ०—औगुन कहौं शराब का ज्ञानवत सुनि लेय। मानुष से पसुआ करे, द्रव्य गाँठि को देय।—सतबानी०, पृ० ६१।

**पसुघ्न**—वि० [ सं० पशुघ्न ] पशु का वध करनेवाला। उ०—बिना पसुघ्नहिं पुरुष सु कौन। कहै कि हरि गुन हौं न सुनो न।—नंद० ग्रं०, पृ० २१८।

**पसुचारन**Ⓟ—संज्ञा पुं० [ सं० पशुचारण ] गाय, बैल आदि जानवरों को चराने का काम। उ०—जब पसुचारन चलत चरन कोमल धारि वन मैं। सिल त्रिन कंटक अटकत कसकत हमरे मन मैं।—नंद० ग्रं०, पृ० १८।

**पसुप**Ⓟ—संज्ञा पुं० [ सं० पशुप ] पशुओं का रक्षक। पशुपालक। गोपाल। उ०—पसु अरु पसुप तृषित अति भए। चले चले कालीदह गए।—नंद ग्रं०, पृ० २७८।

**पसुपति**Ⓟ—संज्ञा पुं० [ सं० पशुपति ] महादेव। उ०—उग्र कपर्दी भूतपति पसुपति मृड ईसान।—अनेकार्थ०, पृ० ७५।

**पसुपाल**Ⓟ—संज्ञा पुं० [ सं० पशुपाल ] दे० 'पशुपाल'। उ०—इनके दिए बाढ़ो हैं गैया बच्छ बाल। संग मिलि भोजन करत हैं जैसे पसुपाल।—दो सौ बावन०, भा० २, पृ० ४।

**पसुभाषा**Ⓟ—संज्ञा स्त्री० [ सं० पशुभाषा ] पशुओं की बोली समझने की विद्या। पशुओं की बोली। उ०—पसुभाषा और बल-

तरन, धातु रसाइन जानु। रतन परख भी चातुरी, सकल अंग सग्यानु।—माधवानल०, पृ० २०८।

**पसुरिया**†—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पसली + इया (प्रत्य०)] दे० 'पसली'। उ०—यहि बन गगन बजाव बँसुरिया। कोनहु नहि गुमान तकि मूली, अंग अंग गलि जाइ पसुरिया।—जग० बानी, पृ० ३४।

**पसुरी**Ⓟ†—संज्ञा स्त्री० [ हिं० ] दे० 'पसली'।

**पसुली**Ⓟ†—संज्ञा स्त्री० [ हिं० ] दे० 'पसली'।

**पसू**†—संज्ञा पुं० [ सं० पशु ] दे० 'पशु'। उ०—करै गान तीनं पसू पच्छि मोहै।—ह० रासो, पृ० ३७।

**पसूज**—संज्ञा स्त्री० [ देश० ] वह सिलाई जिसमें सीधे तोपे भरे जाते हैं।

**पसूजना**—क्रि० स० [ देश० ] सीना। सिलाई करना।

**पसूता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रसूता ] जिस स्त्री ने अभी हाल में बच्चा जना हो। प्रसूता। जच्चा।

**पसूस**—वि० [ डिं० ] कठोर।

**पसेउ, पसेऊ**—संज्ञा पुं० [ हिं० पसेव ] दे० 'पसेव'। उ०—जानु सो गारे रकत पसेऊ। सुखी न जान दुखी कर भेऊ।—जायसी ग्रं० (गुप्त), पृ० २७१।

**पसेपुश्त**—क्रि० वि० [ फ़ा० ] पीछे पीछे। परोक्ष में। उ०—यह मेरा प्यारा जसोदा है, जिसकी गरदन में बाहें डालकर मैं बागों की सैर किया करता था। हमारी सारी दुशमनी पसेपुश्त होती थी।—काया०, पृ० ३३५।

**पसेरी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पाँच + सेर + ई ( प्रत्य० ) ] पाँच सेर का बाट। पंसेरी।

**पसेव**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रस्वेद ] १. वह द्रव पदार्थ जो किसी पदार्थ के पसीजने पर निकले। किसी चीज में से रसकर निकला हुआ जल। २. पसीना। उ०—तनु पसेव पसाहनि भासलि, पुलक तइसन जागु।—विद्यापति०, पृ० ३१। ३. वह तरल पदार्थ जो कच्ची अफीम को सुखाने के समय उसमें से निकलता है। इस अंश के निकल जाने पर अफीम सूख जाती और खराब नहीं होती।

**पसेवा**†—संज्ञा पुं० [ देश० ] सुनारों की अँगीठी पर चारों ओर रहनेवाली चारो ईंटें।

**पसैहू**†—संज्ञा पुं० [ देश० ] एक पेड़। उ०—बिहरत मोहन मदन गुपाल। कदम पसैहू ताल रसाल।—ब्रजानंद, पृ० ३०३।

**पसोपेश**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० पस व पेश ] १. आगा पीछा। सोच विचार। हिचक। दुविधा। जैसे,—जरा से काम मे तुम इतना पसोपेश करते हो? २. भला बुरा। हानि लाभ। ऊँच नीच। परिणाम। जैसे,—इस काम का सब पसोपेश सोच लो तब इसमें हाथ लगाओ।

**पसोपेस**—संज्ञा पुं० [ हिं० ] दे० 'पसोपेश'। उ०—पसोपेस तजि आइए पहिने कुन ससपंज। कर मुकुताह न आइए मुकुता बरसत कंज।—स० सप्तक, पृ० २४७।

**पस्त**—वि॰ [फ़ा॰] १. हारा हुआ। २. थका हुआ। ३. दबा हुआ। उ॰—किसी तरह यह कमबख्त हाथ आता तो और राजपूत खुद ब खुद पस्त हो जाते। —भारतेंदु ग्रं॰, भा॰ १, पृ॰ ५२१। ४. निम्न। अधम (को॰)। ५. छोटा। लघु (को॰)।

यौ॰—**पस्तकद**। **पस्तकिस्मत** = अभागा। बदकिस्मत। **पस्तखयाल** = लघुचेता। क्षुद्रबुद्धि। **पस्तहिम्मत**। **पस्तहिम्मती** = कायरता। उत्साहहीनता। **पस्तहौसला** = दे॰ 'पस्तहिम्मत'।

**पस्तकद**—वि॰ [फा॰ पस्तक़द] नाटा। वामन। बौना।

**पस्तहिम्मत**—वि॰ [फ़ा॰] हिम्मत हारा हुआ। भीरु। डरपोक। कायर।

**पस्ताना†**—क्रि॰ अ॰ [सं॰ **पश्चात्ताप**, मरा॰ **पस्तावणे**] दे॰ 'पछताना'।

**पस्तावा†**—संज्ञा पुं॰ [सं॰ **पश्चात्ताप**, सिंधी **पस्तावो**, गुज॰ **पस्तावुं**] दे॰ 'पछतावा'।

**पस्ती**—संज्ञा स्त्री॰ [फ़ा॰] १. नीचे होने का भाव। निचाई। २. कमी। न्यूनता। अभाव। ३. अधमता। क्षुद्रता। निम्नता। कमीनापन (को॰)।

**पस्तो**—संज्ञा स्त्री॰ [हिं॰] दे॰ 'पश्तो'।

**पस्त्य**—संज्ञा पुं॰ [सं॰] १. गृह। निवास। घर। २. कुल। परिवार [को॰]।

**पस्यम†**—संज्ञा पुं॰ [सं॰ **पश्चिम**] दे॰ 'पश्चिम'। उ॰—दिसि पस्यम गुरजर सुघर सैहैर अहमदाबाद।—पोद्दार अभि॰ ग्रं॰, पृ॰ ४२१।

**पस्सर**—संज्ञा पुं॰ [अं॰ **परसर**] जहाज का वह कर्मचारी जो खलासियों आदि को वेतन और रसद बाँटता है। जहाज का खजानची या भंडारी (लश॰)।

**पस्सा†**—क्रि॰ वि॰ [?] मुट्ठी भर। उ॰—बादर्को अनेगी रोंडी बेगले फिरेंगे छोगे। पस्सा उसा को भाँटी डालेंगे नाउं पो तेरे।—दक्खिनी॰, पृ॰ २९७।

**पस्सी**—संज्ञा पुं॰ [देश॰] शीशम की जाति का एक प्रकार का वृक्ष। बिधुआ। भकोलो।

**विशेष**—यह वृक्ष प्रायः सारे उत्तरी भारत, नेपाल और आसाम मे पाया जाता है। यह प्रायः सड़कों के किनारे लगाया जाता है। यह नीची और बलुई जमीन में बहुत जल्दी बढ़ता है। इसकी पत्तियाँ चारे के काम में आती हैं। इसकी लकड़ी बहुत बढ़िया होती है और शीशम की भाँति ही काम में आती है।

**पस्सी बबूल**—संज्ञा पुं॰ [हिं॰ **पस्सी** ? + हिं॰ **बबूल**] एक प्रकार का पहाड़ी विलायती बबूल जो जंगली नहीं होता बल्कि बोने और लगाने से होता है।

**विशेष**—हिमालय में यह ५००० फुट की ऊँचाई तक बोया जा सकता है। प्रायः घेरा बनाने या बाड़ लगाने के लिये यह बहुत ही उत्तम और उपयोगी होता है। जाड़े में इसमें खूब फूल लगते हैं जिनमें से बहुत अच्छी सुगंध निकलती है। युरोप मे इन फूलों से कई प्रकार के इत्र और सुगंधित द्रव्य बनाए जाते हैं।

**पहँ**(५)—अव्य॰ [सं॰ **पार्श्व**, प्रा॰ **पाह**] १. निकट। समीप। उ॰—राजा बँदि जेहि के सौंपना। गा गोरा तेहि पहँ अगमना।—जायसी (शब्द॰)। २ से। उ॰—दूतिन्ह बात न हिये समानी। पदमावति पहँ कहा सो आनी।—जायसी (शब्द॰)।

**पहँसुल**—संज्ञा स्त्री॰ [सं॰ **प्रह** (= झुका हुआ) + **शूल**] हँसिया के आकार का तरकारी काटने का एक औजार। हँसुआ।

**पह**(५)†—संज्ञा स्त्री॰ [सं॰ **प्रभा**] दे॰ 'पौ'। उ॰—प्रफुलित कमल गुंजार करत अलि पह फाटी कुमुदिनि कुँभिलानी।—सूर (शब्द॰)।

**पह**—संज्ञा पुं॰ [सं॰ **प्रभु**] दे॰ 'प्रभु'। उ॰—साहां ऊथप थप्पणो, पह नरनाहां पत्त। राह दुहूँ हद रक्खणो, अभैसाह छत्रपत्त।—रा॰ रू॰, पृ॰ १०। (ख) क्रोध न करो अकाजा, देव दीन सुरभी दुजराजा पह रघुवंशी पूजे।—रघु॰ रू॰, पृ॰ ६०।

**पहचनवाना**—क्रि॰ स॰ [हिं॰ **पहचानना का प्रे॰ रूप**] पहचानने का काम कराना।

**पहचान**—संज्ञा स्त्री॰ [सं॰ **प्रत्यभिज्ञान**] १. पहचानने की क्रिया या भाव। यह ज्ञान कि यह वही व्यक्ति या वस्तु विशेष है जिसे मैं पहले से जानता हूँ। देखने पर यह जान लेने की क्रिया या भाव कि यह अमुक व्यक्ति या वस्तु है। जैसे,—गवाह मुलजिमों की पहचान न कर सका।

क्रि॰ प्र॰—**करना**।—**होना**।

२. भेद या विवेक करने की क्रिया या भाव। किसी का गुण, मूल्य या योग्यता जानने की क्रिया या भाव। जैसे,—(क) तुम भले बुरे की पहचान नहीं कर सकते। (ख) जवाहिरात की पहचान जौहरी कर सकता है। ३. पहचानने की सामग्री। किसी वस्तु से संबंध रखनेवाली ऐसी बातें जिनकी सहायता से वह अन्य वस्तुओं से अलग की जा सके। किसी वस्तु की विशेषता प्रकट करनेवाली बातें। लक्षण। निशानी। जैसे,—(क) मुझे उनके मकान की पहचान बताओ तो मैं वहाँ जा सकता हूँ। (ख) अगर वह कमीज तुम्हारी है तो इसकी कोई पहचान बताओ। ४. पहचानने की शक्ति या वृत्ति। अंतर या भेद समझने की शक्ति। एक वस्तु को दूसरी वस्तु अथवा वस्तुओं से पृथक् करने की योग्यता। किसी वस्तु का गुण, मूल्य अथवा योग्यता समझने की शक्ति। विवेक। तमीज। जैसे,—(क) तुममें खोटे खरे की पहचान नहीं है। (ख) तुममें आदमी की पहचान नहीं है। ५ जान पहचान। परिचय। (क्व॰)। जैसे,—(क) हमारी उनकी पहचान बिलकुल नई है। (ख) तुम्हारी पहचान का कोई आदमी हो तो उससे मिलो।

**पहचानना**—क्रि॰ स॰ [हिं॰ **पहचान** + **ना**] १. किसी वस्तु या

व्यक्ति को देखते ही जान लेना कि यह कौन व्यक्ति या क्या वस्तु है। यह ज्ञान करना कि यह वही वस्तु या व्यक्तिविशेष है जिसे मैं पहले से जानता हूँ। चीन्हना। जैसे,—(क) बहुत दिनों पीछे मिलने पर भी उसने मुझे पहचान किया। (ख) पहचानो तो यह कौन फल है। २. वस्तु या व्यक्ति के स्वरूप को इस प्रकार जानना कि वह जब कभी इंद्रियगोचर हो तो इस बात का निश्चय हो सके कि वह कौन अथवा क्या है। किसी वस्तु की शरीराकृति, रूप रंग अथवा शक्ल सूरत से परिचित होना। जैसे—(क) मैं उन्हे चार बरस से पहचानता हूँ। (ख) तुम इनका मकान पहचानते हो, तो चलकर बता न दो। ३. एक वस्तु का दूसरी वस्तु अथवा वस्तुओं से भेद करना। अंतर समझना या करना। बिलगाना। विवेक करना। तमीज करना। जैसे,—असल और नकल को पहचानना जरा टेढ़ा काम है। ४. किसी वस्तु का गुण या दोष जानना। किसी की योग्यता या विशेषता से अभिज्ञ होना। किसी व्यक्ति के स्वभाव अथवा चरित्र की विशेषता को जानना। जैसे,—तुम्हारा उसका इतने दिनों तक साथ रहा, लेकिन तुम उन्हें पहचान न सके।

**पहटना¹**—क्रि० स० [ सं० प्रखेट, प्रा० पहेट (=शिकार) ] भगा देने अथवा पकड़ लेने के लिये किसी के पीछे दौड़ना। पीछा करना। खदेड़ना।

**पहटना²**—क्रि० स० [ देश० ] पैना करना। धार को रगड़ रगड़कर तेज करना।

**पहटा†**—संज्ञा पुं० [देश०] १ दे० 'पाटा'। २ दे० 'पेठा'।

**पहन(पु)¹**—संज्ञा पुं० [ सं० पाहन ] दे० 'पाहन' वा 'पाषाण'। उ०—(क) अदिन आय जो पहुँचे काऊ। पहन उड़ाय बहै सो बाऊ।—जायसी (शब्द०)। (ख) अब की घड़ी चिनग तेहि छूटे। जरहिं पहाड़ पहन सब फूटे।—जायसी (शब्द०)।

**पहन²**—संज्ञा पुं० [फ़ा०] वह दूध जो बच्चे को देखकर वात्सल्य भाव के कारण माँ की छातियों में भर आए और टपकने को हो।

**पहनना**—क्रि० स० [सं० परिधान] (कपड़े अथवा गहने को) शरीर पर धारण करना। परिधान करना।

**पहनवाना**—क्रि० स० [ हिं० पहनना का प्र०रूप ] किसी के द्वारा किसी को वस्त्र या आभूषण धारण कराना। किसी और के द्वारा किसी को कुछ पहनाना।

**पहना†¹**—संज्ञा पुं० [ हिं० ] दे० 'पनहा'।

**पहना²**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० पहन ] वह दूध जो बच्चे को देखकर वात्सल्य भाव के कारण माँ के स्तनों में भर आया हो और टपकता सा जान पड़े।

क्रि० प्र०—फूटना।

**पहनाई**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पहनना ] १. पहनने की क्रिया या भाव। जैसे,—जरा आपकी पहनाई देखिए। २. जो पहनाने के बदले में दिया जाय। पहनाने की मजदूरी या उजरत। जैसे, चूड़ी पहनाई।

**पहनाना**—क्रि० स० [हिं० पहनना] दूसरे को कपड़े, आभूषण आदि धारण कराना। किसी के शरीर पर पहनने की कोई चीज धारण कराना। दूसरे के शरीर पर यथास्थान रखना या ठहराना। जैसे, कुर्ता, अँगूठी, माला, जूता, आदि पहनाना।

**पहनाव**—संज्ञा पुं० [ हिं० पहनना ] दे० 'पहनावा'।

**पहनावा**—संज्ञा पुं० [ हिं० पहनना ] १. ऊपर पहनने के मुख्य मुख्य कपड़े। सिले या बिना सिले सब कपड़े जो ऊपर पहने जायँ। परिच्छद। परिधेय। पोशाक। २. सिर से पैर तक के ऊपर पहनने के सब कपड़े। पाँचो कपड़े। सिरोपाव। ३ विशेष अवस्था, स्थान अथवा समाज में ऊपर पहने जानेवाले कपड़े। वे कपड़े जो किसी खास अवसर पर देश या समाज में पहने जाते हों। जैसे, दरबारी पहनावा, फौजी पहनावा, ब्याह का पहनावा, काबुलियों का पहनावा, चीनियों का पहनावा, आदि। ४. कपड़े पहनने का ढंग या चाल। रुचि अथवा रीति की भिन्नता के कारण विशेष देश या समाज के पहनावे की विशेषता।

**पहपट**—संज्ञा पुं० [ देश० ] १. एक प्रकार का गीत जो स्त्रियाँ गाया करती हैं। २. शोरगुल। हल्ला। कोलाहल। ३. किसी की बदनामी का शोर। बदनामी या अपवाद का शोर। बदनामी की जोरशोर से चर्चा। ४. ऐसी बदनामी जो कानाफूसी द्वारा की जाय। गुप्त अपवाद या निंदा। किसी के दोष की ऐसी चर्चा जो उससे छिपाकर की जाय। (बुंदेलखंड तथा अवध)। ५. छल। ठगी। धोखा। फरेब।

**पहपटबाज**—संज्ञा पुं० [ हिं० पहपट+फ़ा० बाज़ ] [संज्ञा पहपटबाजी] १. शोर गुल करने या करानेवाला। हल्ला करने या करानेवाला। फसादी। शरारती। झगड़ालू। २. छलिया। ठग। धोखेबाज। फरेबी।

**पहपटबाजी†**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पहपट+बाजी ] १. झगड़ालूपन। कलहप्रियता। शोर गुल कराने का काम या आदत। २. छलियापन। ठगी। मक्कारी।

**पहपटहाई†**—संज्ञा स्त्री० [हिं० पहपट+हाई (प्रत्य०)] पहपट करानेवाली। बात का बतंगड़ करनेवाली। झगड़ा कराने या लगानेवाली।

**पहर**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रहर ] १. एक दिन का चतुर्थांश। अहोरात्र का आठवाँ भाग। तीन घंटे का समय। २. समय। जमाना। युग। जैसे,—(क) कलिकाल का पहर न है? (ख) किसी का क्या दोष, पहर ही ऐसा चढ़ा है।

क्रि० प्र०—चढ़ना।—लगना।

**पहरना†**—क्रि० स० [ सं० प्रधारण ] दे० 'पहनना'।

**पहरा¹**—संज्ञा पुं० [ हिं० पहर ] १. किसी वस्तु या व्यक्ति के आस पास एक या अधिक आदमियों का यह देखते रहने के लिये बैठना (अथवा बैठाया जाना) कि वह निर्दिष्ट स्थान से हटने या भागने न पावे। रक्षकनियुक्ति। रक्षा अथवा निगहबानी का प्रबंध। चौकी।

यौ०—पहरा । चौकी ।

मुहा०—पहरा बदलना = ( १ ) नए रक्षक या रक्षकों का नियुक्ति करना । नया नियुक्त कर पुराने को छुट्टी देना । रक्षक बदलना । ( २ ) नए रक्षकों का नियुक्त होना । रक्षा का नया प्रबंध होना । रक्षक बदलना । पहरा बैठना = किसी वस्तु या व्यक्ति के आस पास रक्षक बैठाया जाना । चौकीदार नियुक्त होना । पहरा बैठाना = चौकीदार बैठाना । रक्षक नियुक्त करना ।

२. किसी व्यक्ति या वस्तु के संबंध में यह देखते रहने की क्रिया कि वह निर्दिष्ट स्थान से हट न सके । निर्दिष्ट स्थान में किसी विशेष वस्तु या व्यक्ति की रक्षा करने का कार्य । रखवाली । हिफाजत । निगहबानी ।

यौ०—पहरा चौकी ।

मुहा०—पहरा देना = रखवाली करना । निगहबानी करना । चौकी देना । पहरा पड़ना = रक्षक बैठा रहना । संतरी या चौकीदार का किसी स्थान पर खड़ा रहना । रक्षा का प्रबंध रहना । जैसे,—उनके दरवाजे पर आठ पहर पहरा पड़ता है ।

३. उतना समय जितने में एक रक्षक अथवा रक्षकदल को रक्षा-कार्य करना पड़ता है । एक पहरेदार या पहरेदारों के एक दल का कार्यकाल । तैनाती । नियुक्ति । जैसे,—अपने पहरे भर जाग लो फिर जो आएगा वह चाहे जैसा करे ।

विशेष—एक व्यक्ति अथवा एक रक्षकदल की नियुक्ति पहले एक पहर के लिये होती थी । उसके बाद दूसरे व्यक्ति या दल की नियुक्ति होती थी और पहले को छुट्टी मिलती थी । उप-र्युक्त प्रबंध, कार्य और कार्यकाल की 'पहरा' संज्ञा होने का यही कारण जान पड़ता है ।

४. वे रक्षक या चौकीदार जो एक समय में काम कर रहे हों । एक साथ काम करते हुए चौकीदार । रक्षकदल । गारद । ( क्व० ) । जैसे,—( क ) पहरा खड़ा है । ( ख ) पहरा आ रहा है । ५. चौकीदार का गश्त या फेरा । रात में निश्चित समय पर रक्षक का चक्कर या भ्रमण ।

क्रि० प्र०—पड़ना ।

६. चौकीदार की आवाज । फेरे में चौकीदार का सोते को साव-धान करने के लिये कोई वाक्य बार बार उच्च स्वर से कहना । जैसे,—आज क्या बात है जो अबतक पहरा सुनाई न दिया ? ७. पहरे में रहने की स्थिति । किसी मनुष्य की ऐसी स्थिति जिसमें उसके इर्द गिर्द रक्षक या सिपाही तैनात हों । हिरासत । हवालात । नजरबंदी ।

मुहा०—पहरे में देना = हिरासत में देना । हवालात भेजना । नजरबंद कराना । पहरे में रखना = हिरासत में रखना । हवालात में रखना । नजरबंद रखना । पहरे में होना = हिरासत में होना । नजरबंद होना । हवालात में होना । जैसे,—आज चार रोज से वे बराबर पहरे में हैं ।

८†. समय । युग । जमाना । उ०—कहैं कबीर सुनो भाई साधो ऐसा पहरा आवेगा । बहन भांजी कोई न पूछे साली न्योत जिमावेगा ।—कबीर ( शब्द० ) ।

**पहरा²**—संज्ञा पुं० [ हिं० पाव+रा, पौरा ] पैर रखने का फल । आ जाने का शुभ या अशुभ प्रभाव । पौर । जैसे,—बहू का पहरा अच्छा नहीं है, जब से आई है एक न एक आफत लगी रहती है । (स्त्रियाँ) ।

मुहा०—अच्छा पहरा = ऐसा पहरा जिसमें आरंभ किया हुआ कार्य शीघ्र पूरा हो जाय । बुरा पहरा = ऐसा पहरा जिसमें आरंभ किया हुआ कार्य जल्दी समाप्त न हो । भारी पहरा = बुरा पहरा । हलका पहरा = अच्छा पहरा ।

**पहराइत†**—संज्ञा पुं० [ हिं० पहरा+इत (प्रत्य०) ] पहरैत । पहरे-दार । रखवाली करनेवाला । उ०—पहराइत घर कौं मुसै साह न जानै कोइ । चोर आइ रक्षा करे सुंदर नव सुख होइ । —सुंदर ग्रं०, भा० २, पृ० ७५६ ।

**पहराना‡**—क्रि० स० [ हिं० पहनना ] दे० 'पहनाना' ।

**पहरामणी†**—संज्ञा स्त्री० [हिं० पहरावना] दे० 'पहरावनी' । उ०—तो तट दी लाखै तरां पहरामणी पुरांण । —बाँकी ग्रं०, भा० १, पृ० ८० ।

**पहरावनी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पहरावना ] वह पहनावा या पोशाक जो कोई व्यक्ति किसी पर प्रसन्न होकर उसे दान करे । वह पोशाक जो कोई बड़ा छोटे को दे । खिलअत । उ०—पठावनी पहरावनी, ब्राह्मन भोजन सब भली भाँति सो कियो । —दो सौ बावन०, भा०१, पृ० १२ ।

**पहरावा**—संज्ञा पुं० [ हिं० पहनना ] दे० 'पहनावा' ।

**पहरी**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रहरी ] १. पहरेदार । चौकीदार । रक्षक । पहरा देनेवाला । २. एक जाति जिसका काम पहरा देना होता था ।

विशेष—आजकल इस जाति के लोग विविध व्यवसाय और कामधंधे में लगे हैं । परंतु प्राचीन समय में इस जाति के लोग विशेषत: पहरा देने का ही काम करते थे । गाँव में रहनेवाले पहरी अबतक अधिकतर चौकीदार ही होते हैं । वे लोग सूअर भी पालते हैं । प्राय: चतुर्वर्ण के हिंदू इनका स्पर्श किया हुआ जल नहीं पीते ।

**पहरुआ†**—संज्ञा पुं० [ हिं० पहरा ] दे० 'पहरू' । उ०—कल नहिं लेत पहरुआ कवन विधि जाइब हो । -धरम०, पृ० ६४ ।

**पहरू**—संज्ञा पुं० [ हिं० पहरा+ऊ (प्रत्य०) ] पहरा देनेवाला । चौकीदार । रक्षक । पहरी । संतरी । उ०—बदली घुमड़ घोर अँधियारी, पहरू करत हैं सार । —तुरसी० श०, पृ० ७ ।

**पहरेदार**—संज्ञा पुं० [ हिं० पहरा ] पहरा देनेवाला संतरी । प्रहरी ।

**पहरेदारी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पहरेदार ] पहरा देने का काम । चौकीदारी ।

**पहल¹**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० पहलू । सं० पटल ] १. किसी घन पदार्थ के तीन या अधिक कोरों अथवा कोनों के बीच की समतल

भूमि। किसी वस्तु की लंबाई चौड़ाई और मोटाई अथवा गहराई के कोनों अथवा रेखाओं से विभक्त समतल अंश। किसी लंबे चौड़े और मोटे अथवा गहरे पदार्थ के बाहरी फैलाव की बँटी हुई सतह पर का चौरस कटाव या बनावट। बगल। पहलू। बाजू। तरफ। जैसे, खंभे के पहल, डिबिया के पहल, आदि।

क्रि॰ प्र॰—काटना।—तराशना।—बनाना।

यौ॰—पहलदार। चौपहल। अठपहल।

मुहा॰—पहल निकालना = पहल बनाना। किसी पदार्थ के पृष्ठ देश या बाहरी सतह को तराश या छीलकर उसमें त्रिकोण, चतुष्कोण, षट्कोण आदि पैदा करना। पहल तराशना।

२. धुनी रूई या ऊन की मोटी और कुछ कड़ी तह या परत। जमी हुई रूई अथवा ऊन। रजाई तोशक आदि में भरी हुई रूई की परत। ३. रजाई तोशक आदि से निकाली हुई पुरानी रूई जो दबने के कारण कड़ी हो जाती है। पुरानी रूई। (प्र)४. तह। परत। उ॰—मायके के सखी सों मँगाइ फूल मालती के चादर सों ढाँपै छ्वाइ तोमक पहल में।—रघुनाथ (शब्द॰)।

**पहल²**—संज्ञा पु॰ [ हिं॰ **पहला** ] किसी कार्य, विशेषतः ऐसे कार्य का आरंभ जिसके प्रतिकार या जवाब में कुछ किए जाने की संभावना हो। छेड़। जैसे,—इस मामले में पहल तो तुमने ही की है, उनका क्या दोष ?

**पहलदार**—वि॰ [ हिं॰ **पहल** + फ़ा॰ **दार** ] जिसमें पहल हो। पहलूदार। जिसमें चारों ओर अलग अलग बँटी हुई सतहें हों।

**पहलनी**—संज्ञा स्त्री॰ [ हिं॰ **पहल** ] सोनारों का औजार जिसमें कोढ़े को पहनाकर उसे गोल करते हैं। यह लोहे का होता है।

**पहलवान**—संज्ञा पुं॰ [ फ़ा॰ ] [ संज्ञा **पहलवानी** ] १. कुश्ती लड़नेवाला बली पुरुष। कुश्तीबाज। बलवान और दाँवपेंच में अभ्यस्त। मल्ल। २. पहलवान तथा डीलडौलवाला। वह जिसका शरीर यथेष्ट हृष्ट पुष्ट और बलसंयुक्त हो। मोटा तगड़ा और ठोस शरीर का आदमी। जैसे,—वह तो खासा पहलवान दिखाई पड़ता है।

**पहलवानी**—संज्ञा स्त्री॰ [ फ़ा॰ ] १. कुश्ती लड़ने का काम। कुश्ती लड़ना। २. कुश्ती लड़ने का पेशा। मल्ल व्यवसाय। जैसे,—उनके यहाँ तीन पीढ़ियों से पहलवानी होती आ रही है। ३. पहलवान होने का भाव। बल की अधिकता और दाँव पेंच आदि में कुशलता। शरीर, बल और दाँव पेंच आदि का अभ्यास। जैसे,—मुकाबिला पड़ने पर सारी पहलवानी निकल जायगी।

**पहलवी**—संज्ञा पुं॰ [ फ़ा॰ ] दे॰ 'पह्लवी'। उ॰—जैसे पश्चिमी की क्रमशः पुरानी पारसी पहलवी वा वर्तमान फारसी और पश्तो आदि हैं।—प्रेमघन॰, भा॰ २, पृ॰ ३७७।

**पहला¹**—वि॰ [ सं॰ **प्रथम**, प्रा॰ **पहिलो** ] [ स्त्री॰ **पहली** ] जो क्रम के विचार से आदि में हो। किसी क्रम ( देश या काल ) में प्रथम गणना में एक के स्थान पर पड़नेवाला। एक की संख्या का पूरक। घटना, अवस्थिति, स्थापना आदि के विचार से जिसका स्थान सबसे आगे हो। प्रथम। अौवल। जैसे, पानीपत का पहला युद्ध, ग्रंथमाला की पहली पुस्तक, पाँत का पहला आदमी आदि।

**पहला**†²—संज्ञा पुं॰ [ हिं॰ **पहल** ] जमी हुई पुरानी रूई। पहल।

**पहलाद**†—संज्ञा पुं॰ [ सं॰ **प्रह्लाद** ] दे॰ 'प्रह्लाद'। उ॰—चंद मरै सूरज मरे, मरिहै जिमी अकास। ध्रू पहलाद अभीवना, परे काल की फाँस।—घट॰, पृ॰ २३५।

**पहलुक**†—वि॰ [ हिं॰ **पहले** ] पहले का। प्राथमिक। उ॰—पहलुक परिचय पेम क संचय, रजनी आध समाजे।—विद्यापति, पृ॰ ६०।

**पहलू**—संज्ञा पुं॰ [ फ़ा॰ ] १. शरीर में काँख के नीचे वह स्थान जहाँ पसलियाँ होती हैं। बगल और कमर के बीच का वह भाग जहाँ पसलियाँ होती हैं। कक्ष का अधोभाग। पार्श्व। पाँजर।

मुहा॰—( किसी का ) **पहलू गरम करना** = किसी के शरीर से विशेषत. प्रेयसी या प्रेमपात्र का प्रेमी के शरीर से सटकर बैठना। किसी के पहलू से अपना पहलू सटा या लगाकर बैठना। किसी के अति समीप बैठकर उसे सुखी करना। (किसी से) **पहलू गरम करना** = किसी को विशेषतः प्रेयसी या प्रेमपात्र को शरीर से सटाकर बैठाना। किसी को अपनी बगल में इस प्रकार बैठाना कि उसका पहलू अपने पहलू से लगा रहे। मुहब्बत से बैठाना। **पहलू में बैठना** = किसी के पहलू से अपना पहलू लगाकर बैठना। किसी का पहलू गरम करना = बिलकुल सटकर बैठना। अति समीप बैठना। **पहलू में बैठाना** = किसी के पहलू को अपने पहलू से लगाकर बैठाना। बिलकुल सटाकर बैठाना। अति समीप बैठाना। **पहलू में रहना** = पहलू में बैठा रहना। पहलू गरम करना। लगा या सटकर रहना। आस पास रहना। अति समीप रहना।

२. किसी वस्तु का दायाँ अथवा बायाँ भाग। पार्श्व भाग। बाजू। बगल। ३. सेना का दाहना या बायाँ भाग। सैन्यपार्श्व। फौज का पहलू। जैसे,—वह अपने दो हजार सवारों के साथ शत्रुसेना के दाएँ पहलू पर बाज की तरह टूट पड़ा।

मुहा॰—**पहलू दबाना** = ( १ ) आक्रमणकारी सेना का विपक्षी की सेना अथवा नगर के एक ओर बराबर में पहुँच जाना या आ पड़ना। अपनी सेना को बढ़ाते हुए विपक्ष की सेना के या नगर के दाहने या बाएँ पहुँच जाना। शत्रु की सेना या नगर पर एक ओर से आक्रमण कर देना। जैसे,—सायंकाल से कुछ पहले ही उसने शाही फौज का पहलू जा दबाया। ( २ ) अपनी सेना के एक पहलू को कुछ पीछे रखते और दूसरे को आगे करते हुए, चढ़ाई में आगे बढ़ना। एक पहलू को दबाते और दूसरे को उभारते हुए आगे बढ़ना। पहलू बचाना = (१) मुठ भेड़ बचाते हुए निकल जाना। कतराकर

निकल जाना। (२) किसी काम से जी चुराना। टाल जाना। जैसे,—जब जब ऐसा मौका आता है तब तब आप पहलू बचा जाते हैं। पहलू पर होना = सहायक होना। मददगार होना। पक्ष पर होना। जैसे,—तुम्हारे पहलू पर आज कौन है ?

४. करवट। बल। दिशा। तरफ। जैसे,—(क) किसी पहलू चैन नहीं पड़ता। (ख) हर पहलू मे देख लिया, चीज अच्छी है। ५. पड़ोस। आसपास। किसी के प्रति निकट का स्थान। पार्श्व।

मुहा०—पहलू बसाना = किसी के समीप मे जा रहना। पड़ोस आबाद करना। पड़ोसी बनना।

६. [ वि० पहलूदार ] किसी वस्तु के पृष्ठ देश पर का समतल कटाव। पहल। जैसे, इस खभे में आठ पहलू निकालो।

क्रि० प्र०—तराशना।—निकालना।

७. विचारणीय विषय का कोई एक अंग। किसी वस्तु के संबंध में उन बातों मे से एक जिनपर अलग अलग विचार किया जा सकता हो अथवा करने का प्रयोजन हो। किसी विषय के उन कई रूपों में से एक जो विचारदृष्टि से दिखाई पड़े। गुण, दोष, भलाई, बुराई आदि की दृष्टि से किसी वस्तु के भिन्न भिन्न अग। पक्ष। जैसे,—(क) अभी आपने इस मामले के एक ही पहलू पर विचार किया है और पहलुओं पर भी विचार कर लीजिए तब कोई मत स्थिर कीजिए। (ख) उठ चलने का सोचता था पहलू। —नसीम (शब्द०)। ८. संकेत। गुप्त सूचना। गूढ़ाशय। वाक्य का ऐसा आशय जो जान बूझकर गुप्त रखा गया हो और बहुत सोचने पर खुले। किसी वाक्य या शब्द के साधारण अर्थ से भिन्न और किंचित् छिपा हुआ दूसरा अर्थ। ध्वनि। व्यंग्यार्थ। उ०—खोटी बातें हैं और पहलूदार। हाँ तेरे दिल में सीमबर है। —अज्ञातकवि (शब्द०) ९. युक्ति। ढंग। तरकीब (को०)। १०. बहाना। मिस। व्याज (को०)।

**पहले**—अव्य० [ हिं० पहला ] १ आरंभ में। सर्वप्रथम। आदि में। शुरू में। जैसे,—यहाँ आने पर पहले आप किसके यहाँ गए ?

यौ०—पहले पहल।

२. देशक्रम में प्रथम। स्थिति में पूर्व। जैसे,—उनका मकान मेरे मकान से पहले पड़ता है। ३. कालक्रम में प्रथम। पूर्व में। आगे। पेश्तर। जैसे—(क) पहले नमकीन खा लो तब मीठा खाना। (ख) यहाँ आने के पहले आप कहाँ रहते थे ? ४. बीते समय में। पूर्वकाल में। गत काल में। अगले जमाने में। जैसे—(क) पहले ऐसी बातें सुनने में भी नहीं आती थी। (ख) अजी पहले के लोग अब कहाँ हैं ?

**पहलेज**—संज्ञा पु० [ देश० ] एक प्रकार का खरबूजा जो कुछ लंबोतरा होता है। यह स्वाद में गोल खरबूजे की अपेक्षा कुछ हीन होता है।

**पहले पहल**—अव्य० [ हिं० पहले ] पहली बार। सबसे पहले। सर्वपूर्व। सर्वप्रथम। औवल या पहली मरतबा। जैसे,—जब मैंने पहले पहल आपके दर्शन किए थे तबसे आप बहुत कुछ बदल गए हैं।

**पहलौंठा**—वि [ हिं० पहला+औंठा (प्रत्य०) ] दे० 'पहलोठा'।

**पहलौंठी**—संज्ञा स्त्री० [हिं० पहला+औंठी (प्रत्य०)] दे० 'पहलोठी'।

**पहलौठा**—वि० [ हिं० पहला+औठा (प्रत्य०)] [वि० स्त्री० पहलोठी] पहली बार के गर्भ से उत्पन्न (लड़का)। प्रथम गर्भजात।

**पहलौठी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पहलौठा ] सबसे पहली जनन क्रिया। सबसे पहले गर्भमोचन। प्रथम प्रसव। पहले पहल बच्चा जनना। जैसे —यह उनका पहलौठी का लड़का है।

**पहा‡**—संज्ञा पु० [ स० प्रभा, या देश० ] १. ज्योति। प्रकाश। २. प्रतिज्ञा। प्रण (लाक्ष०)। उ०—नेम धारियो नरेस पहा न को चढ़ै पेस। देख कहैं सबो देस लत्री बीज गयो खेस।—रघु० रू०, पृ० ७६।

**पहाऊ**—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रभात ] प्रभाती। भोर के समय गाया जानेवाला गीत। उ०—सुंदरदास पहाऊ गावै माँगत हहीं जु दरसन पावै।—सुंदर० ग्रं०, भा० २. पृ० ८५०।

**पहाड़**[1]—संज्ञा पु० [ स० पाषाण ] [स्त्री० अल्पा० पहाड़ी] १ पत्थर, चूने, मिट्टी आदि की चट्टानों का ऊँचा और बड़ा समूह जो प्राकृतिक रीति से बना हो। पर्वत। गिरि। (विशेष विवरण के लिये दे० 'पर्वत')।

मुहा०—पहाड़ उठाना = (१) भारी काम सिर पर लेना। (२) भारी काम पूरा करना। पहाड़ कटना = बहुत भारी और कठिन काम हो जाना। ऐसे काम का हो जाना जो असंभव जान पड़ता रहा हो। बड़ी भारी कठिनाई दूर होना। संकट कटना। पहाड़ काटना = असंभव कार्य कर डालना। बहुत भारी काम कर डालना। ऐसा काम कर डालना जिसके होने की बहुत कम आशा रही हो। संकट से पीछा छुड़ाना। पहाड़ टूटना या टूट पड़ना = अचानक कोई भारी आपत्ति आ पड़ना। महान सकट उपस्थित होना। एकाएक भारी मुसीबत आ पड़ना। जैसे, - बैठे बैठाए बेचारे पर पहाड़ टूट पड़ा। पहाड़ से टक्कर लेना = अपने से बहुत अधिक बलवान् व्यक्ति से शत्रुता ठानना। बड़े से बैर करना। जबरदस्त से मुकाबिला करना। पहाड़ों से सिर टकराना = अपने से बहुत बड़े शक्तिमान् से सघर्ष मोल लेना। उ०—अब आप पहाड़ों से सिर टकराइए।—फिसाना०, भा० ३, पृ० १७६।

२. किसी वस्तु का बहुत भारी ढेर। किसी वस्तु का बहुत बड़ा समूह। पहाड़ के समान ऊँची राशि या ढेर। जैसे,—बात की बात में वहाँ पुस्तकों का पहाड लग गया।

**पहाड़**[2]—वि० १. पहाड़ की तरह भारी (चीज)। बहुत बोझल (चीज)। अतिशय गुरु (वस्तु)। जैसे,—तुम्हे तो पाव भर का बोझ भी पहाड मालूम पड़ता है। २ (वह) जिससे निस्तार न हो सके। (वह) जिसको समाप्त या शेष न कर सके। जैसे,—(क) आज की रात हमारे लिये पहाड़ हो

गई है। (ख) यह कन्या हमारे लिये पहाड़ हो गई है। ३. अति कठिन (कार्य)। अति दुष्कर (काम)। दुरसाध्य (कर्म)। जैसे,—तुम तो हर एक काम ही को पहाड़ समझते हो।

**पहाड़ा**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रस्तार ? या हिं० पहाड़ ] किसी अंक के गुणनफलों की क्रमागत सूची या नक्शा। किसी अंक के एक से लेकर दस तक के साथ गुणा करने के फल जो सिलसिले के साथ दिए गए हों। गुणनसूची। जैसे, दो का पहाड़ा, चार का पहाड़ा, आदि।

क्रि० प्र०—पढ़ना।—याद करना।—लिखना।—सुनाना।

**पहाड़िया†**—वि० [ हिं० पहाड़+इया (प्रत्य०) ] दे० 'पहाड़ी'।

**पहाड़ी¹**—वि० [ हिं० पहाड़+ई ( प्रत्य० ) ] १. पहाड़ पर रहने या होनेवाला। जो पहाड़ पर रहता या होता हो। जैसे,—पहाड़ी जातियाँ, पहाड़ी मैना, पहाड़ी आलू। २. पहाड़ संबंधी। जिसका पहाड़ से संबंध हो। जैसे, पहाड़ी नदी, पहाड़ी देश।

**पहाड़ी²**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पहाड़+ई ( प्रत्य० ) ] १. छोटा पहाड़। २. पहाड़ के लोगों के गाने का एक धुन। ३ संपूर्ण जाति की एक प्रकार की रागिनी जिसके गाने का समय आधी रात है।

**पहाड़ी³**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पहाड़ या सं० पर्पटी ] एक प्रकार की ओषधि जिसे पर्पटी या जनी भी कहते हैं। वि० दे० 'जनी'।

**पहाड़ी इंद्रायन**—संज्ञा पुं० [हिं० पहाड़+ई (प्रत्य०)+इंद्रायन] एक प्रकार का खीरा जिसे ऐरालू भी कहते हैं। वि० दे० 'ऐरालू'।

**पहाड़ुआ¹**—संज्ञा पुं० [ देश० ] बच्चों का एक प्रकार का खेल जिसे 'आनापानी' भी कहते हैं।

**पहाड़ुआ²** — वि० [ हिं० पहाड़+उआ (प्रत्य०) ] पहाड़ संबंधी पहाड़ का। पहाड़ी।

**पहार¹**—संज्ञा पुं० [ हिं० ] दे० 'पहाड़'। उ०—पाप पहार प्रगट भइ सोई। भरी क्रोध जल जाइ न जोई।—मानस, ५।३४।

**पहार²**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रहार, प्रा० पहार] आघात। प्रहार। उ०—हलमिलत सेन रे बान बीर। बरस अनंग सज्जत धीर। मारत कूह बकि लोह सार। जुट्टन मुरारि रिन पहार।—पृ० रा० १।६४६।

**पहारा†**—संज्ञा पुं० [ हिं० ] दे० 'पहाड़ा'।

**पहारी¹**—वि० [ हिं० पहाड़ ] दे० 'पहाड़ी'।

**पहारी²**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पहाड़ ] दे० 'पहाड़ी'।

**पहारू**(पु)¹—संज्ञा पुं० [ हिं० पहाड़ ] दे० 'पहाड़'। उ०—जोबन गरब अपल पहारू।—जायसी ग्रं०, पृ० ३३५।

**पहारू²**—संज्ञा पुं० [हिं० पहरा] पहरेदार। रक्षक। पाहरू। उ०—जेहि भिउ महँ होइ सत्त पहारू। परै पहार न बाँके बारू।—जायसी (शब्द०)।

**पहिचान**—संज्ञा स्त्री० [हिं०] दे० 'पहचान'।

**पहिचानना**—क्रि० स० [ हिं० ] दे० 'पहचानना'।

**पहित†**—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रहित (=सालन) ] दाल। पकी हुई दाल। उ०—दधि मधु मिठाई खीर षटरस बिबिध ब्यंजन जे सबै। लाडू जलेबी पहित भात सुभाँति सिद्ध किए तबै।—पद्माकर (शब्द०)।

**पहिती**—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रहित ] दे० 'पहित'। उ०—मूँग माष अरहर की पहिती। चनक कनक सम दारी जी।—रघुराज (शब्द०)।

**पहिनना**—क्रि० स० [हिं०] दे० 'पहनना'।

**पहिनाना**—क्रि० स० [ हिं० पहिनना ] दे० 'पहनाना'।

**पहिनावा**—संज्ञा पुं० [ हिं० ] दे० 'पहनावा'।

**पहियड़ा†**—संज्ञा पुं० [ सं० पथिक, प्रा० पहिय+ड़ा ( प्रत्य० ) ] दे० 'पथिक'। उ०—मारू मारइ पहियड़ा जउ पहिरइ सोवन्न। दंती, चूड़इ मोतियाँ भीयाँ हेक वरन्न।—ढोला०, दू० ५५७।

**पहियाँ**(पु)†—अव्य० [ हिं० पहँ ] दे० 'पहँ'। उ०—कहँ कवि तोष जब जैसो जैगो कीन्हो अब कहत न बतियाँ वै, तैसी हम पहियाँ।—तोष (शब्द०)।

**पहिया**—संज्ञा पुं० [ सं० परिधि ? ] १ गाड़ी, इंजन अथवा अन्य किसी कल में लगा हुआ लकड़ी या लोहे का वह चक्कर जो अपनी धुरी पर घूमता है और जिसके घूमने पर गाड़ी या कल भी चलती है। गाड़ी या कल में वह चक्राकार भाग जो गाड़ी या कल के चलने में घूमता है। चक्का। चक्र। उ०—भीगे पहिया मेह में रथ ही देत बताय। नीर भरे बदरान पै अब पहुँचे हम आय।—शकुंतला, पृ० १३४। २. किसी कल का वह चक्राकार भाग जो धुरी पर घूमता है, एवं जिसके घूमने से समस्त कल को गति नहीं मिलती किंतु उसके अंश विशेष अथवा उससे संबद्ध अन्य वस्तु या वस्तुओं को मिलती है। चक्कर।

विशेष—यद्यपि धुरी पर घूमनेवाले प्रत्येक चक्र को पहिया कहना उचित होगा तथापि बोलचाल में किसी चलनेवाली चीज अथवा गाड़ी के जमीन से लगे हुए चक्र को ही पहिया कहते हैं। घड़ी के पहिए और प्रेस या मिल के इंजन के पहिए आदि को, जिनसे सारी कल को नहीं, उसके भागविशेष अथवा उससे संबद्ध अन्य वस्तुओं को गति मिलती है, साधारणतः चक्का कहने की चाल है। पहिया कल का अधिक महत्वपूर्ण अंग है। उसका उपयोग केवल गति देने में ही नहीं होता, गति का घटाना बढ़ाना, एक प्रकार की गति से दूसरे प्रकार की गति उत्पन्न करना, आदि कार्य भी उससे लिए जाते हैं। पुट्ठी आरा, बेलन, आवन, धुरा, खोपड़ा, तितुला, लाग, हाल आदि गाड़ी के पहिए के खास खास पुर्जे हैं। इन सबके संयोग से यह बनता और काम करता है। इनके विवरण मूल शब्दों में देखो।

**पहियाह†**—संज्ञा पुं० [ सं० पथिक, प्रा० पहिय ] दे० 'पथिक'। उ०—नरवर देस सुहामणउ, जइ जावउ पहियाह।—ढोला०, दू० ११०।

**पहिरन†**—संज्ञा पुं० [ हिं० पहिरना ] पहनकर उतारा हुआ वस्त्र।

संयो० क्रि०—जाना।

६. समझने मे समर्थ होना। किसी विषय की कठिन बातों के समझने की सामर्थ्य रखना। दूर तक डूबना। जानकारी रखना। जैसे,—(क) कानून में ये अच्छा पहुँचते हैं। (ख) इस विषय में वे कुछ भी नहीं पहुँचते।

मुहा०—**पहुँचनेवाला** = पता या खबर रखनेवाला। जानकार। भेद या रहस्य जानने मे समर्थ। छिपी बातों का ज्ञान रखनेवाला। जैसे,—वह बड़ा पहुँचनेवाला है, उससे यह बात अधिक दिनों छिपी न रहेगी। **पहुँचा हुआ** = (१) जिसे सब कुछ मालूम हो। गुप्त और प्रकट सब का जाननेवाला। अभिज्ञ। पता रखनेवाला। (२) दक्ष। निपुण। उस्ताद।

७. आई अथवा भेजी हुई चीज किसी को मिलना। प्राप्त होना। मिलना। जैसे,—खबर पहुँचना, सलाम पहुँचना। ८. परिणाम के रूप मे प्राप्त होना। अनुभव में आना। अनुभूत होना। जैसे,—(क) आपके वचनों से मुझे बड़ा सुख पहुँचा। (ख) आपकी दवा से उन्हे कोई लाभ नहीं पहुँचा। ९. किसी विषय में किसी के बराबर होना। समकक्ष होना। तुल्य होना। जैसे,—किसी हिंदी कवि की कविता तुलसीदास की कविता को नहीं पहुँचती।

**पहुँचा**—संज्ञा पुं० [सं० प्रकोष्ठ] [अल्पा स्त्री० पहुँची] हाथ की कुहनी के नीचे का भाग। बाहु के नीचे का वह भाग जो जोड़ पर मोटा और आगे की ओर पतला होता है। अग्रबाहु और हथेली के बीच का भाग कलाई। गट्टा। मणिबंध।

मुहा०—**पहुँचा पकड़ना** = बलात् कुछ माँगने, पूछने अथवा तकाजा या झगड़ा करने के लिये किसी को रोक रखना। जैसे,—जब तुमने किसी का कर्ज नहीं खाया है तब तुम्हारा पहुँचा कौन पकड सकता है ?

**पहुँचाना**—क्रि० स० [हिं० पहुँच का सकर्मक रूप] १. किसी वस्तु या व्यक्ति को एक स्थान से ले जाकर दूसरे स्थान पर प्राप्त या प्रस्तुत कराना। किसी उद्दिष्ट स्थान तक गमन कराना। उपस्थित कराना। ले जाना। जैसे,—उनका नौकर मेरी किताब पहुँचा गया। २. किसी के साथ जाना। किसी के साथ इसलिये जाना जिसमें वह अकेला न पड़े। शिष्टाचार के लिये भी ऐसा किया जाता है। उ०—जरा आप ही चलकर मुझे वहाँ पहुँचा आइए।

संयो० क्रि०—देना।

३ किसी को स्थिति विशेष मे प्राप्त कराना। किसी को विशेष अवस्था तक ले जाना। जैसे,—(क) उन्हे इस उच्च पद तक पहुँचानेवाले आप ही हैं। (ख) उन्होने चिकित्सा न करके अपने भाई को इस दुरवस्था को पहुँचा दिया।

संयो० क्रि०—देना।

४. प्रविष्ट कराना। घुसाना। बैठाना। जैसे,—आँखों में तरी पहुँचाना, बरतन की पेंदी में गरमी पहुँचाना। ५. कोई चीज लाकर या ले जाकर किसी को प्राप्त कराना। जैसे,—संध्या तक यह खबर उन्हें पहुँचा देना। ६. परिणाम के रूप में प्राप्त कराना। अनुभव कराना। जैसे,—(क) उन्होंने अपने उपदेशों से मुझे बड़ा लाभ पहुँचाया। (ख) आपकी लापरवाही ने उन्हे बहुत हानि पहुँचाई। ७. किसी विषय में किसी के बराबर कर देना। समकक्ष कर देना। समान बना देना।

संयो० क्रि०—देना।

**पहुँची**—संज्ञा स्त्री० [हिं० पहुँचा] हाथ की कलाई पर पहनने का एक आभूषण जिसमे बहुत से गोल या कँगूरेदार दाने कई पंक्तियों में गूँथे हुए होते हैं। उ०—पग नूपुर औ पहुँची कर कंजन, मंजु बनी मनिमाल हिए। नव नील कलेवर पीत झँगा झलकै पुलकैं नृप गोद लिए। —तुलसी ग्रं०, पृ० १५५। २ युद्ध काल में कलाई पर उसकी रक्षा के लिये, पहनने का लोहे का एक प्रकार का आवरण। उ०—सजे सनाहट पहुँची टोपा। लोहसार पहिरे सब ओपा। —जायसी (शब्द०)।

**पहु**[१]—संज्ञा पुं० [सं० प्रभु, प्रा० पहु] प्रभु। प्रिय। स्वामी। उ०—कौन गुन पहु परबस भेल सजनी, बुझलि तनिक मल मंद। —विद्यापति, पृ० १२६।

**पहु**[२]—संज्ञा स्त्री० [सं० प्रभा] दे० 'पौ'। उ०—पहु फट्टत सवितर उवत, पहुवर मिल्लव धाय। —पृ० रासो, पृ० १४१।

**पहुनई**†—संज्ञा स्त्री० [हिं० पहुनाई] दे० 'पहुनाई'। उ०—बारंबार पहुनई ऐहैं राम लखन दोऊ भाई। —तुलसी (शब्द०)।

**पहुना**†—संज्ञा पुं० [हिं०] दे० पाहुना'।

**पहुनाई**—संज्ञा स्त्री० [हिं० पहुना+ई (प्रत्य०)] किसी के पाहुने होने का भाव। अतिथि रूप मे कहीं जाना या आना। मेहमान होकर जाना या आना।

क्रि० प्र०—आना।—जाना।

मुहा०—**पहुनाई करना** = दूसरो के यहाँ खाते फिरना। आतिथ्य पर चैन करना। भोज या दावतें उड़ाना। जैसे,—आजकल तो तुम खूब पहुनाई करते हो।

२. आए हुए व्यक्ति का भोजन पान आदि से सत्कार करना। अतिथिसत्कार। मेहमानदारी। खातिर तवाजा। उ०—(क) घर गुरु गृह प्रिय सदन सासुरे भइ जहँ जहँ पहुनाई। —तुलसी (शब्द०)। (ख) विविध भाँति होइहि पहुनाई। —तुलसी (शब्द)।

**पहुनी**—संज्ञा स्त्री० [हिं० पहुनाई] दे० 'पहुनाई'।

**पहुन्नी**†—संज्ञा स्त्री० [देश०] वह पच्चर जो पल्ला या बरन आदि चीरते समय चिरे हुए अंश के बीच में इसलिये दे देते हैं कि आरे के चलाने के लिये यथेष्ट अंतर रहे।

**पहुप**(५)†—संज्ञा पुं० [सं० पुष्प] दे० 'पुष्प'। उ०—अहो बड़ा मैं सपना देखा। बादल उमंग पहुप की रेखा। —कबीर सा०, पृ० ६०।

**पहुम**—संज्ञा स्त्री० [देश०] दे० 'पुहमी'।

**पहुमि**—संज्ञा स्त्री० [देश०] दे० 'पुहमी'। उ०—दीपति पैल विसार

उठती सी। पहुमि जात नीचे खसती सी। —शकुंतला, पृ० १३४।

**पहुमी**—संज्ञा स्त्री० [देश०] दे० 'पुहमी'।

**पहुर**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रहर, प्रा० पहर ] दे० 'प्रहर'। उ०—पहुर रात पाछिली राज आए डेरा मधि। बढ़िय काम कामना भई पुरिषातन की सिधि। —पृ० रा०, १।४०७।

**पहुरी**—संज्ञा स्त्री० [देश०] वह चिपटी टाँकी जिससे गड़े हुए पत्थर चिकने किए जाते हैं। मठरनी।

**पहुला**†—संज्ञा पुं० [ सं० प्रफुल्ल ] कुमुदिनी। कोई। उ०—पहुला हार हिऐं लसै सन की बेंदी भाल। राखति खत खरे खरे खरे उरोजनु बाल। —बिहारी (शब्द०)।

**पहुवि**(पु)—संज्ञा स्त्री० [सं० पृथिवी, प्रा० पहुवी] दे० 'पुहमी'। उ०—रहि रहि कामणी प्रीत नु मंड। उलगि जाउ पहुवि घर छंड। —बी० रासो, पृ० ५२।

**पहूँचना**(पु)—क्रि० अ० [हिं०] दे० 'पहुँचना'। उ०—तहँ चितउर गढ़ देखउँ ऊँचा। ऊँचराज सरि तोहि पहूँचा। —जायसी ग्रं० ३०५।

**पहूँतना**‡—क्रि० स० [ देश० ] दे० 'पहुँचना'। उ०—जे दिन जाइ सो बहुरि न आवै, आव घटै तन छीज। अंतकाल दिन आइ पहूता, दादू ढील न कीज। —दादू०, पृ० २६६।

**पहूर**‡—संज्ञा [ सं० प्रहर, प्र० पहर ] पुं० दे० 'प्रहर'। उ०—आज नीरालइ, सीय पड़यो, च्यारि पहूर माँहीं मू मीली अंख। —बी० रासो, पृ० ४८।

**पहेरी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रहेलिका ] दे० 'पहेली'।

**पहेली**—संज्ञा स्त्री० [सं० प्रहेलिका] १. ऐसा वाक्य जिसमें किसी वस्तु का लक्षण घुमा फिराकर अथवा किसी भ्रामक रूप में दिया गया हो और उसी लक्षण के सहारे उसे बूझने अथवा उसका नाम बताने का प्रस्ताव हो। किसी वस्तु या विषय का ऐसा वर्णन जो दूसरी वस्तु या विषय का वर्णन जान पड़े और बहुत सोच विचार से उसपर घटाया जा सके। बुझौवल।

**क्रि० प्र०**—बुझाना।—बूझना।

**विशेष**—पहेलियों की रचना में प्राय: ऐसा करते हैं कि जिस विषय की पहेली बनानी होती है उसके रूप, गुण, कार्य, आदि को किसी अन्य वस्तु के रूप, गुण, कार्य बनाकर वर्णन करते हैं जिससे सुननेवाले को थोड़ी देर तक वही वस्तु पहेली का विषय मालूम होती है। पर समस्त लक्षण और और जगह घटाने से वह अवश्य समझ सकता है कि इसका लक्ष्य कुछ दूसरा ही है। जैसे, पेड़ में लगे हुए भुट्टे की पहेली है—'हरी थी मन भरी थी। राजा जी के बाग में दुशाला ओढ़े खड़ी थी।' श्रावण मास में यह किसी स्त्री का वर्णन जान पड़ता है। कभी कभी ऐसा भी करते हैं कि कुछ प्रसिद्ध वस्तुओं की प्रसिद्ध विशेषताएँ पहेली के विषय की पहचान के लिये देते हैं और साथ ही यह भी बता देते हैं कि वह इन वस्तुओं में से कोई नहीं है। जैसे, धागे से युक्त सुई की पहेली —'एक नयन बाय स नहीं, बिल चाहत नहिं नाग। घटै बढ़ै नहिं चंद्रमा, चढ़ी रहत सिर पाग'। कुछ पहेलियों में उनके विषय का नाम भी रख देते हैं, जैसे,—'देखी एक अनोखी नारी। गुण उसमें एक सबसे भारी। पढ़ी नहीं यह अचरज आवे। मरना जीना तुरत बतावे।' इस पहेली का उत्तर नाड़ी है जो पहेली के नारी शब्द के रूप में वर्तमान है। जिन शब्दों द्वारा पहेली बनानेवाला उसका उत्तर देता है वे द्व्यर्थक होते हैं जिसमें दोनों ओर लगकर बूझने की चेष्टा करनेवालों को बहका सकें। अलंकार शास्त्र के आचार्यों ने इस प्रकार की रचना को एक अलंकार माना है। इसका विवरण 'प्रहेलिका' शब्द में मिलेगा। बुद्धि के अनेक व्यायामों में पहेली बूझना भी एक अच्छा व्यायाम है। बालकों को पहेलियों का बड़ा चाव होता है। इससे मनोरंजन के साथ उनकी बुद्धि की सामर्थ्य भी बढ़ती जाती है। युवक, प्रौढ़ और वृद्ध भी अकसर पहेलियाँ बूझ बुझाकर अपना मनोरंजन करते हैं।

२ कोई बात जिसका अर्थ न खुलता हो। कोई घटना या कार्य जिसका कारण, उद्देश्य आदि समझ में न आते हों। घुमाव फिराव की बात। गूढ़ अथवा दुर्ज्ञेय व्यापार। कोई घटना जिसका भेद न खुलता हो। समझ मे न आनेवाला विषय। समस्या। जैसे,—(क) तुम्हारी तो हर एक बात ही पहेली होती है। (ख) कल रात की घटना सचमुच ही एक पहेली है।

**मुहा०**—पहेली बुझाना = अपने मतलब को घुमा फिराकर कहना। किसी अभिप्राय को ऐसी शब्दावली में कहना कि सुननेवाले को उसके समझने में बहुत हैरान होना पड़े। चक्करदार बात करना। जैसे,—तुम्हारी तो आदत ही पहेली बुझाने की पड़ गई है, सीधी बात कभी मुँह से निकलती ही नहीं।

**पहोंच**‡—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पहुँचना ] दे० 'पहुँच'। उ०—ताते वाही घरी पहोंच लिखि दिए। —दो सौ बावन०, भा० १, पृ० १६।

**पहोंचना**‡—क्रि० अ० [ हिं० पहुँचना ] दे० 'पहुँचना'। उ०—जो महाराज! मेरो कौन अपराध है सो घर न पहोंचन पायो। —दो० सौ बावन०, भा० २, पृ० १०७।

**पहोंचाना**‡—क्रि० स० [ हिं० पहुँचाना ] दे० 'पहुँचाना'। उ०—वे तुमको सरे दगरे लों पहोंचाई आवेंगे। —दो सौ बावन०, भा० १, पृ० ७६।

**पहोंचावना**‡—क्रि० स० [ हिं० पहुँचाना ] दे० 'पहुँचाना'। उ०—सब भीतरिया अपने अपने ओसरे पहोंचावन लगे। —दो सौ बावन०, भा० १, पृ० २१७।

**पहोप**—‡संज्ञा पुं० [ सं० पुष्प ] फूल। पुष्प। पुहुप। उ०—घर घर ए मा दुंदुभी बजाय पहोप अंजुली बरखाइयाँ। —दो सौ बावन०, भा० १, पृ० १५०।

**पह्लव**—संज्ञा पुं० [सं०] १. एक प्राचीन जाति। प्राचीन पारसी या ईरानी।

**विशेष**—मनुस्मृति, रामायण, महाभारत आदि प्राचीन पुस्तकों में जहाँ जहाँ खस, यवन, शक, कांबोज, वाह्लीक, पारद आदि भारत के पश्चिम में बसनेवाली जातियों का उल्लेख है वहाँ वहाँ पह्लवों का भी नाम आया है उपर्युक्त तथा अन्य संस्कृत ग्रंथों में पह्लव शब्द सामान्य रीति से पारस निवासियों या ईरानियों के लिये व्यवहृत हुआ है मुसलमान ऐतिहासिकों ने भी इसको प्राचीन पारसीकों का नाम माना है। प्राचीन काल में फारस के सरदारों का 'पहलवान' कहलाना भी इस बात का समर्थक है कि पह्लव पारसीकों का ही नाम है। शाशनीय सम्राटों के समय में पारस की प्रधान भाषा और लिपि का नाम पह्लवी पड़ चुका था। तथापि कुछ युरोपीय इतिहासविद् 'पह्लव' सारे पारस निवासियों की नहीं केवल पार्थिया निवासियों पारदों—की अपभ्रंश संज्ञा मानते हैं। पारस के कुछ पहाड़ी स्थानों में प्राप्त शिलालेखों में 'पार्थव' नाम की एक जाति का उल्लेख है। डा० हाग आदि का कहना है कि यह 'पार्थव' पार्थियंस (पारदों) का ही नाम हो सकता है और पह्लव' इसी पार्थव का वैसा ही फारसी अपभ्रंश है जैसा अवेस्ता के मिथ्र (वै० मित्र) का मिहिर। अपने मत की पुष्टि में ये लोग दो प्रमाण और भी देते हैं। एक यह कि अरमनी भाषा के ग्रंथों में लिखा है कि अरसक (पारद) राजाओं की राज-उपाधि 'पह्लव' थी। दूसरा यह कि पार्थियावासियों को अपनी शूर वीरता और युद्धप्रियता का बड़ा घमंड था, और फारसी के 'पहलवान' और अरमनी के 'पहलवीय' शब्दों का अर्थ भी शूरवीर और युद्धप्रिय है। रही यह बात कि पारसवालों ने अपने आपके लिये यह संज्ञा क्यों स्वीकार की और आसपास वालों ने उनका इसी नाम से क्यों उल्लेख किया। इसका उत्तर उपर्युक्त ऐतिहासिक यह देते हैं कि पार्थियावालों ने पाँच सौ वर्ष तक पारस में राज्य किया और रोमनों आदि से युद्ध करके उन्हें हराया। ऐसी दशा में 'पह्लव' शब्द का पारस से इतना घनिष्ठ संबंध हो जाना कोई आश्चर्य की बात नहीं है। संस्कृत पुस्तकों में सभी स्थलों पर 'पारद' और 'पह्लव' को अलग अलग दो जातियाँ मानकर उनका उल्लेख किया गया है। हरिवंश पुराण में महाराज सगर के द्वारा दोनों की वेशभूषा अलग अलग निश्चित किए जाने का वर्णन है। पह्लव उनकी आज्ञा से 'श्मश्रुधारी' हुए और पारद 'मुक्तकेश' रहने लगे। मनुस्मृति के अनुसार 'पह्लव' पारद, शक आदि के समान आदिम क्षत्रिय थे और ब्राह्मणों के अदर्शन के कारण उन्हीं की तरह संस्कारभ्रष्ट हो शूद्र हो गए। हरिवंश पुराण के अनुसार महाराज सगर ने इन्हें बलात् क्षत्रियधर्म से पतित कर म्लेच्छ बनाया। इसकी कथा यों है कि हैहयवंशी क्षत्रियों ने सगर के पिता बाहु का राज्य छीन लिया था। पारद, पह्लव, यवन, कांबोज आदि क्षत्रियों ने हैहयवंशियों की इस काम में सहायता की थी। सगर ने समर्थ होने पर हैहयवंशियों को हराकर पिता का राज्य वापस लिया। उनके सहायक होने के कारण 'पह्लव' आदि भी उनके कोपभाजन हुए। ये लोग राजा सगर के भय से भागकर उनके गुरु वशिष्ठ की शरण गए। वशिष्ठ ने इन्हें अभयदान दिया। गुरु का वचन रखने के लिये सगर ने इनके प्राण तो छोड़ दिए पर धर्म ले लिया, इन्हें क्षात्रधर्म से बहिष्कृत करके म्लेच्छत्व को प्राप्त करा दिया। वाल्मीकीय रामायण के अनुसार 'पह्लवों' की उत्पत्ति वशिष्ठ की गौ शबला के हुंभारव (रँभाने) से हुई है। विश्वामित्र के द्वारा हरी जाने पर उसने वशिष्ठ की आज्ञा से लड़ने के लिये जिन अनेक क्षत्रिय जातियों को अपने शब्द से उत्पन्न किया 'पह्लव' उनमें पहले थे।

२. एक प्राचीन देश जो 'पह्लव' जाति का निवासस्थान था। वर्तमान पारस या ईरान का अधिकांश।

**विशेष**—फारसी कोशों में 'पह्लव' प्राचीन पारस के अंतर्गत एक प्रदेश तथा नगर का नाम है। कुछ लोगों के मत से इस्फाहान, राय, हमदान, निहावंद और आजरबायजान का सम्मिलित भूभाग ही उस काल का 'पह्लव' प्रदेश है। पर ऐसा होने से 'पह्लव' को मीडिया या माद का ही नामांतर मानना पड़ेगा। परंतु किसी भी पारसी या अरब इतिहास लेखक ने उसका 'पह्लव' के नाम से उल्लेख नहीं किया है। पारद और पह्लव को एक कहनेवाले युरोपीय विद्वान् 'पह्लव' को पार्थिया प्रदेश का ही फारसी नाम मानते हैं। संस्कृत पुस्तकों में जिस तरह जाति के अर्थ में 'पह्लव' का साधारणतः पारस निवासियों के लिये प्रयोग हुआ है उसी तरह देश अर्थ में भी मोटे प्रकार से पारस के लिये ही उसका व्यवहार हुआ है।

**पह्लवी**—संज्ञा स्त्री० [ फा० अथवा सं० पह्लव ] फारस या ईरान की एक प्राचीन भाषा। अति प्राचीन पारसी या जेंद अवस्ता की भाषा और आधुनिक फारसी के मध्यवर्ती काल की फारस की भाषा।

**विशेष**—पारसियों के प्राचीन धार्मिक और ऐतिहासिक ग्रंथ इसी भाषा में मिलते हैं। उनकी मूल धर्मपुस्तक 'जेंद अवस्ता' की टीका और अनुवाद आदि के रूप में जितनी प्राचीन पुस्तकें मिलती हैं, अधिकांश सभी इसी भाषा में हैं। शाशान वंशीय सम्राटों के समय में यही राजकाज की भाषा थी। अतः इसकी उत्पत्ति का काल पारद सम्राटों का शासनकाल हो सकता है। इस भाषा में सेमिटिक शब्दों की बहुत भरमार है। शाशानीय काल के पहले की पह्लवी में ये शब्द और भी अधिक हैं। इसमें व्यवहृत प्रायः समस्त सर्वनाम, अव्यय, क्रियापद, बहुत से क्रियाविशेषण और संज्ञापद अनार्य या शामी हैं। इसके लिखने की दो शैलियाँ थीं। एक में शामी शब्दों की विभक्तियाँ भी शामी होती थीं; दूसरी में शामी शब्दों के साथ खाल्दीय विभक्ति लगती थी। इन दोनों रीतियों में यह भी प्रभेद था कि पहली में क्रियापदों का कोई रूपांतर न होता था परंतु दूसरी में उनके साथ अनेक प्रकार के पारसी प्रत्यय जोड़े जाते थे। पह्लवी ग्रंथसमूह मुख्यतः दो भागों में विभक्त है।

एक भाग अवस्ता शास्त्र का अनुवाद मात्र है। दूसरे भाग के ग्रंथों में धर्म की व्याख्या और ऐतिहासिक उपाख्यान हैं। शामी शब्दों की अधिकता और विशेषतः उपर्युक्त शैलीभेद के कारण कुछ विद्वान यह मानने लगे हैं कि पहलवी किसी काल में किसी जाति की बोलचाल की भाषा नहीं थी, पारसवालों ने जब शामी (यहूदी अरब) लोगों से लिपिविद्या सीखी और शामी वर्णमाला के द्वारा वे अपनी भाषा लिखने लगे उस समय उन लोगों ने अपनी भाषा के उन सब शब्दों को लिखने का प्रयास नहीं किया जिसके समानार्थक शब्द उन्हें शामी भाषा में मिल सके। ऐसे शब्द उन्होंने शामी के ही ज्यों के त्यों उठाकर अपनी भाषा में धर लिए। पर वे लिखते तो थे शामी शब्द और पढ़ते उस शब्द का समानार्थक अपनी भाषा का शब्द। जैसे, वे लिखते 'मालिक' जिसका अर्थ शामी में राजा है और पढ़ते थे अपनी भाषा का 'शाह' शब्द। बहुत दिनों तक इस प्रकार लिखते पढ़ते रहने से जिस विलक्षण संकर भाषा का गठन हुआ वही उक्त विद्वानों की सम्मति में पह्लवी है।

**पह्लिका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] जलकुंभी।

**पांक्त**—वि० [सं० **पाङ्क्त**] १. पंक्ति से संबंध रखनेवाला। पंक्ति संबंधी। २. पंक्ति का। ३. पाँच बार होनेवाला। पाँच विभागों में होनेवाला (यज्ञ)। ४. दस अवयवोंवाला। दस अंगवाला [को०]।

**पांक्तेय**—वि० [सं० **पाङ्क्तेय**] पंक्ति में बैठनेवाला। पंक्ति में संमिलित होने लायक। पंगत या पाँत में औरों के साथ बैठने योग्य [को०]।

**पांक्त्य**—वि० [सं० **पाङ्क्त्य**] दे० 'पांक्तेय'।

**पांगुल्य**—संज्ञा पुं० [सं० **पाङ्गुल्य**] लँगड़ापन। पंगुत्व। पंगुल होने का भाव [को०]।

**पांचकपाल**—वि० [सं० **पाञ्चकपाल**] पंचकपाल संबंधी। पंचकपाल यज्ञ संबंधी [को०]।

**पांचजनी**—संज्ञा स्त्री० [सं० **पाञ्चजनी**] भागवत के अनुसार पंचजन नामक प्रजापति की कन्या का नाम। इसका दूसरा नाम असिक्नी भी था।

**पांचजन्य**—संज्ञा पुं० [सं० **पाञ्चजन्य**] १. कृष्ण के बजाने का शंख।

**विशेष**—इसके विषय में यह प्रसिद्ध है कि यह शंख उन्हें पंचजन नामक दैत्य के पास उस समय मिला था जब वे गुरुदक्षिणा में अपने गुरु सांदीपन मुनि को उनका मृत पुत्र ला देने के लिये समुद्र में घुसे थे। कृष्ण ने पंचजन को मारकर अपने गुरु के पुत्र को भी छुड़ाया था और उसका शंख भी ले लिया था।

**यौ०**—**पांचजन्यधर** = कृष्ण का एक नाम।

२. विष्णु के शंख का नाम। ३. पुराणानुसार हारीत मुनि के वंश के दीर्घबुद्धि नामक ऋषि का एक नाम। ४. अग्नि। ५. पुराणानुसार जंबूद्वीप के एक भाग का नाम।

**पांचदश**—वि० [सं० **पाञ्चदश**] [वि० स्त्री० **पांचदशी**] १. मास के पंद्रहवें दिन से संबंध रखनेवाला। २. साम के पंद्रह मंत्रों द्वारा दीप्त। [को०]।

**पांचदश्य**—संज्ञा पुं० [सं० **पाञ्चदश्य**] पंद्रह का समूह [को०]।

**पांचनद**—संज्ञा पुं० [सं० **पाञ्चनद**] १. पंचनद प्रदेश। पंजाब प्रांत। २. पंचनद नरेश। ३. पंजाब के निवासी [को०]।

**पांचभौतिक**[1]—संज्ञा पुं० [सं० **पाञ्चभौतिक**] पाँचो भूतों या तत्वों से बना हुआ शरीर।

**पांचभौतिक**[2]—वि० [वि० स्त्री० **पाञ्चभौतिकी**] पाँच तत्वों या पंच महाभूतों द्वारा निर्मित। जैसे, पांचभौतिकी सृष्टि।

**पांचयज्ञिक**[1]—वि० [सं० **पाञ्चयज्ञिक**] [वि० स्त्री० **पांचयज्ञिकी**] पंच महायज्ञ संबंधी।

**पांचयज्ञिक**[2]—संज्ञा पुं० पाँच महायज्ञों में से कोई एक [को०]।

**पांचरात्र**—संज्ञा पुं० [सं० **पाञ्चरात्र**] १. एक वैष्णव संप्रदाय। २. पांचरात्र संप्रदाय का सिद्धांत [को०]।

**पांचलिका**—संज्ञा स्त्री० [सं० **पाञ्चलिका**] कपड़े की बनी हुई गुड़िया।

**पांचवर्षिक**—वि० [सं० **पाञ्चवर्षिक**] [वि० स्त्री० **पांचवर्षिकी**] पाँच बरस का। पंचवर्षीय [को०]।

**पांचशाब्दिक**—संज्ञा पुं० [सं० **पाञ्चशाब्दिक**] १. करताल, ढोल, बीन, घंटा और भेरी आदि पाँच प्रकार के बाजे। २. पाँच प्रकार का संगीत जो स्कंद पुराण में अंगज, कर्मज, तंत्रज, वाद्यज और फूत्कृत कहा गया है (को०)।

**पांचार्थिक**—संज्ञा पुं० [सं० **पाञ्चार्थिक**] शैव। शिवभक्त [को०]।

**पांचाल**[1]—संज्ञा पुं० [सं० **पाञ्चाल**] १. बढ़ई, नाई, जुलाहा, धोबी और चमार इन पाँचों का समुदाय। २. भारत के पश्चिमोत्तर का एक देश। विशेष—दे० 'पंचाल'। ३. पांचाल का नरेश।

**पांचाल**[2]—वि० [वि० स्त्री० **पांचाली**] १. पांचाल देश का रहनेवाला। २. पांचाल देश संबंधी।

**पांचालक**[1]—वि० [सं० **पाञ्चालक**] पंजाब के निवासियों से संबद्ध। पांचाल देश का [को०]।

**पांचालक**[2]—संज्ञा पुं० पंचाल का राजा [को०]।

**पांचालिका**—संज्ञा स्त्री० [सं० **पाञ्चालिका**] दे० 'पांचाली'।

**पांचाली**—संज्ञा स्त्री० [सं० **पाञ्चाली**] १. गुड़िया। कपड़े की पुतली। पंचालिका। पंचाली। २. साहित्य में एक प्रकार की रीति या वाक्य-रचना-प्रणाली जिसमें बड़े बड़े पाँच छह समासों से युक्त और कांतिपूर्ण पदावली होती है। इसका व्यवहार सुकुमार और मधुर वर्णन में होता है। किसी किसी के मत से गौड़ी और वैदर्भी वृत्तियों के सम्मिश्रण को भी पांचाली कहते हैं। ३. पांडवों की स्त्री द्रौपदी का एक नाम जो पंचाल देश की राजकुमारी थी। ४. छोटी पीपल। ५. इंद्रजाल के छह भेदों में से एक। ६. शास्त्र (को०)। ७. स्वर-साधन की एक प्रणाली जो इस प्रकार है—

आरोही—सा रे सा रे ग, रे ग रे ग म, ग म ग म प, म प म प ध, प ध प ध नि, ध नि ध नि सा।

अवरोही—सा नि सा नि ध, नि ध नि ध प, ध प ध प म, प म प म ग, म ग म ग रे, ग रे ग रे सा ।

**पांड**—वि० [ सं० पाण्ड ] निष्फल । फलरहित [को०] ।

**पांडर**—संज्ञा पुं० [सं० पाण्डर] १. कुंद का वृक्ष । २. कुंद का फूल । ३. पानड़ी । ४. सफेद रंग । ५. सफेद रंग का कोई पदार्थ । ६. मरुवा वृक्ष । दौना । ७ महाभारत के अनुसार ऐरावत के कुल में उत्पन्न एक हाथी का नाम । ८. पुराणानुसार एक पर्वत का नाम जो मेरु पर्वत के पश्चिम में है । ९. एक प्रकार का पक्षी । १०. गैरिक । गेरु (को०) । ११ शुक्र । वीर्य (को०) ।

**पांडरपुष्पिका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पाण्डरपुष्पिका ] शीतला वृक्ष ।

**पांडरमुष्टिका**—संज्ञा स्त्री० [सं० पाण्डरमुष्टिका] दे० 'पांडरपुष्पिका' ।

**पांडरेतर**—वि० [ सं० पाण्डरेतर ] पांडर अर्थात् श्वेतवर्ण से भिन्न । जो सुफेद न हो ।

**पांडव**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डव ] १. कुंती और माद्री के गर्भ से उत्पन्न राजा पांडु के पाँचो पुत्र युधिष्ठिर, भीम अर्जुन, नकुल और सहदेव । ( इनके जन्मवृत्तांत के लिये दे० 'पांडु' और इनके विशेष चरित् के लिये पृथक् पृथक् इन सबके नाम देखें ) । २. पांडु के पाँच पुत्रों में से किसी एक की आख्या । ३. प्राचीन काल में पंजाब का एक प्रदेश जो वितस्ता ( झेलम ) नदी के तीर पर बसा था । ४. उस प्रदेश में रहनेवाले लोग ।

**पांडवनगर**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डवनगर ] दिल्ली ।

**पांडवश्रेष्ठ**—संज्ञा पुं० [सं० पाण्डवश्रेष्ठ] पांडवों में सबसे बड़े भाई । युधिष्ठिर [को०] ।

**पांडवाभील**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डवाभील ] कृष्ण ।

**पांडवायन**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डवायन ] श्रीकृष्ण ।

**पांडविक**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डविक ] एक प्रकार का चटक पक्षी । गौरा । गौरैया [को०] ।

**पांडवीय**—वि० [ सं० पाण्डवीय ] पांडव संबंधी । पांडव का । जैसे, राघवपांडवीय [को०] ।

**पांडवेय**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डवेय ] १ पांडव । २. अभिमन्यु के पुत्र राजा परीक्षित ।

**पांडित्य**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डित्य ] पंडित होने का भाव । विद्वत्ता । पंडिताई ।

**पांडिमा**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डिमन् ] पांडुता । पांडुत्व [को०] ।

**पांडोम**—संज्ञा स्त्री० [ देश० ] तलवार (डिं०) ।

**पांडु**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डु ] १ पांडुफली । परवल । २. परमल । ३ कुछ लाली लिए पीला रंग । ४ वह जिसका रंग लाली लिए पीला हो । ५. एक नाग का नाम । ६ सफेद हाथी । ७. सफेद रंग । ८ पीलापन लिए सफेद रंग । ९. एक रोग का नाम जिसमें रक्त के दूषित हो जाने से शरीर का चमड़ा पीले रंग का हो जाता है ।

विशेष—सुश्रुत मे लिखा है कि अधिक स्त्रीगमन करने, खटाई और नमक खाने, शराब पीने, मिट्टी खाने, दिन को सोने तथा इसी प्रकार के और कुपथ्य करने से यह रोग हो जाता है। चमड़े का फटना, आँख के गोलक का सूजना और पेशाब पाखाने के रंग का पीला पड़ जाना इस रोग का पूर्वलक्षण है। यह कफज, वातज, पित्तज और सन्निपातज चार प्रकार का होता है । इसके अतिरिक्त भावप्रकाश में इसका एक पाँचवाँ प्रकार मृत्तिकाभक्षणजात भी माना गया है। सुश्रुत ने कामला, कुंतकामला, हलीमक और लाघरक आदि रोगों को इसी के अंतर्गत माना है। इस रोग में रोगी को कर, पीड़ा, शूल, भ्रम, तंद्रा, आलस्य, खाँसी, श्वास, अरुचि और अंगों में सूजन आदि भी होती है ।

१०. प्राचीन काल के एक राजा का नाम जो पांडव वंश के आदिपुरुष थे ।

विशेष—महाभारत में इनकी कथा बहुत ही विस्तार के साथ दी हुई है । उसमें लिखा है कि जिस समय राजा विचित्रवीर्य युवावस्था में ही क्षय रोगों के कारण मर गए और अंबिका तथा अंबालिका नाम की उनकी दोनों स्त्रियाँ विधवा हो गईं, उस समय विचित्रवीर्य की माता सत्यवती ने अपना वंश चलाने के उद्देश्य से अपने दूसरे पुत्र भीष्म से कहा था कि तुम अंबिका और अंबालिका के साथ नियोग करके संतान उत्पन्न करो। परंतु भीष्म इससे बहुत पहले ही प्रतिज्ञा कर चुके थे कि मैं आजन्म क्वाँरा और ब्रह्मचारी रहूँगा । अतः उन्होंने माता की यह बात तो नहीं मानी पर उन्हें सम्मति दी कि किसी योग्य ब्राह्मण को बुलवाकर और उसे कुछ धन देकर विचित्रवीर्य की स्त्रियों का गर्भाधान करा लो। इसपर सत्यवती ने अपने पहले पुत्र व्यास का जो पराशर ऋषि से उत्पन्न हुए थे, स्मरण किया और उनके आ जाने पर कहा कि तुम एक प्रकार से विचित्रवीर्य के बड़े भाई हो । अतः तुम ही उसकी दोनों विधवाओं से वंशवृद्धि के लिये संतान उत्पन्न करो । व्यास ने अपनी माता की यह बात स्वीकार करते हुए कहा कि पहले दोनों विधवा स्त्रियाँ व्रतपूर्वक रहें तब मैं उन्हें मित्रावरुण के सदृश पुत्र प्रदान करूँगा । लेकिन सत्यवती ने कहा कि राज्य में राजा के न रहने से अनेक प्रकार के उपद्रव होते हैं, अत: तुम अभी इन दोनों को गर्भ धारण कराओ । तदनुसार व्यास ने पहले तो अंबिका के गर्भ से धृतराष्ट्र को उत्पन्न किया। और तब अंबालिका की बारी आई। जब अंबालिका भी ऋतुमती हो चुकी तब व्यासदेव आधीरात के समय उसके पास गए। उनका उग्र रूप देखकर अंबालिका मारे डर के पीली पड़ गई। समय पूरा होने पर अबालिका को पीले रंग का एक लड़का हुआ जिसका नाम 'पांडु' रखा गया। बाल्यावस्था में धृतराष्ट्र, पांडु और विदुर तीनों को भीष्म ने ही पाला पोसा और पढ़ाया लिखाया था। पांडु का विवाह राजा कुंतिभोज की कन्या कुंती से हुआ था। पीछे से भीष्म ने मद्रकन्या माद्री से इनका एक और विवाह कर दिया था। विवाह के कुछ दिनो के उपरांत पांडु ने समस्त भूमंडल के राजाओं को परास्त करके दिग्विजय किया और बहुत सा धन एकत्र किया। इसके धन से धृतराष्ट्र ने पाँच महायज्ञ किए थे। ६९.मे से

प्रत्येक महायज्ञ में उन्होंने इतना धन दान किया था जिससे सैकड़ों बड़े बड़े अश्वमेघ यज्ञ किए जा सकते थे। कुछ दिनों तक राज्य करने के उपरांत पांडु अपनी दोनों स्त्रियों को साथ लेकर जंगल में जा रहे और वहीं आमोद प्रमोद और शिकार आदि करके रहने लगे। एक बार शिकार में उन्होंने हिरन को हिरनी के साथ मैथुन करते हुए देखा और तुरंत तीर से उस हिरन को मार गिराया। कहते हैं, ये हिरन और हिरनी वास्तव में ऋषिपुत्र किंमिदय और उनकी पत्नी थे। तीर लगते ही उस मृग ने मनुष्यों की बोली में कहा कि तुमने मुझे स्त्री के साथ भोग करते में मारा है अतः तुम भी जब अपनी स्त्री के साथ भोग करोगे तब उसी समय तुम्हारी भी मृत्यु हो जायगी। और जिस स्त्री के साथ भोग करते हुए तुम मरोगे वह तुम्हारे साथ सती होगी। इसपर पांडु बहुत दुःखी हुए और अपनी दोनों स्त्रियों को साथ लेकर नागशत पर्वत पर चले गए। वे सब प्रकार का भोग विलास आदि छोड़कर कठोर तपस्या करने लगे। वहीं एक बार पांडु ने बहुत से ऋषियों के साथ स्वर्ग जाना चाहा था परंतु ऋषियों ने उन्हें मना किया और कहा कि जिसके कोई संतान न हो वह स्वर्ग नहीं जा सकता। इसपर पांडु ने अपनी स्त्री के गर्भ से किसी ब्राह्मण के द्वारा पुत्र उत्पन्न कराने का विचार किया और अपनी स्त्री कुंती से सब हाल कहा। इसपर कुंती ने, जिसे जिस देवता का चाहें स्मरण करके पुत्र प्राप्त करने का वरदान था, धर्म, वायु और इंद्र को आवाहन कर क्रमशः युधिष्ठिर, भीम और अर्जुन नामक तीन पुत्र जने और माद्री ने अश्विनीकुमार के अनुग्रह से नकुल और सहदेव नामक दो पुत्र पाए। पीछे से ये ही पाँचों पुत्र पांडव कहलाए और इन्होंने कौरवों से युद्ध किया था ( दे० 'पांडव' )। इसके कुछ दिनों के उपरांत एक बार वसंत ऋतु में पांडु को बहुत अधिक कामपीड़ा हुई। उस समय उन्होंने माद्री के बहुत मना करने पर भी नहीं माना और वे बलपूर्वक उसके साथ भोग करने लगे। किंमिदय ऋषि के शाप के अनुसार उसी समय उनके प्राण निकल गए और माद्री ने भी वहीं अपने प्राण दे दिए। पीछे से लोग पांडु और माद्री को हस्तिनापुर ले गए और वहीं धृतराष्ट्र की आज्ञा से विदुर ने दोनों का प्रेतसंस्कार किया।

**पांडुकंटक**— संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुकण्टक** ] अपामार्ग। चिचड़ा।

**पांडुकंबल**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुकम्बल** ] १. एक प्रकार का पत्थर जो सफेद होता है। २. श्वेतवर्ण का ऊनी कंबल (को०)। ३. राजकीय गज का आवरण। हाथी की झूल (को०)। ४. श्वेतवर्ण का ऊपरी परिधान (को०)।

**पांडुकंबली**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुकम्बलिन्** ] १ हाथी की झूल। २. वह रथ आदि जिसपर पांडुवर्ण का ओहार या आवरण पड़ा हो (को०)।

**पांडुक**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुक** ] १. दे० 'पंडुक'। २. दे० 'पांडु'। ३. पांडु वर्ण। पीला रंग। ४. परवल।

**पांडुकर्म**— संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डुकर्मन् ] सुश्रुत के अनुसार वर्णचिकित्सा का एक अंग जिसमें फोड़े के अच्छे हो जाने पर उसके काले दाग को ओषधि की सहायता से दूर करते और वहाँ के चमड़े को फिर शरीर के वर्ण का कर देते हैं। इसे पांडुकरण भी कहा है।

**विशेष**—सुश्रुत का मत है कि यदि फोड़े के अच्छे हो जाने पर दुरूढ़ता के कारण उसके स्थान पर काला दाग रह गया हो तो कड़वी तूँबी को तोड़कर उसमें बकरी का दूध डाल दे और उस दूध में सात दिन तक रोहिणी फल भिगोए। इसके बाद उस फल को गीला ही पीसकर फोड़े के दाग पर लगाए तो वह दाग दूर हो जायगा।

**पांडुकी**—वि० [ सं० **पाण्डुकिन्** ] पांडुरोगवाला। जिसे पांडु रोग हुआ हो (को०)।

**पांडुक्षमा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० **पाण्डुक्षमा** ] पांडु की धरती। हस्तिनापुर का नाम।

**पांडुतरु**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुतरु** ] धौ का पेड़।

**पांडुता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० **पाण्डुता** ] पांडु होने का भाव, धर्म या क्रिया। पांडुत्व। पीलापन।

**पांडुतीर्थ**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुतीर्थ** ] पुराणानुसार एक तीर्थ का नाम।

**पांडुत्व**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुत्व** ] पांडु होने का भाव। पांडुता।

**पांडुनाग**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुनाग** ] १. पुन्नाग वृक्ष। २. सफेद रंग का हाथी। ३. सफेद रंग का साँप।

**पांडुपंचानन रस**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुपञ्चानन रस** ] वैद्यक में एक प्रकार का रस जिसे त्रिकटु, त्रिफला, दंतीमूल, चितामूल, हलदी, मानमूल, इंद्रजौ, बच, मोथा आदि ओषधियों को गोमूत्र में पकाकर बनाते हैं और जो पांडु तथा हलीमक आदि रोगों के लिये बहुत ही उपकारक माना जाता है।

**पांडुपत्री**—संज्ञा स्त्री० [ सं० **पाण्डुपत्री** ] रेणुका नामक गंधद्रव्य।

**पांडुपुत्र**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुपुत्र** ] पांडव।

**पांडुपृष्ठ**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुपृष्ठ** ] १. जिसकी पीठ सफेद हो। २. अयोग्य। अकर्मण्य। निकम्मा।

**पांडुफल**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुफल** ] पटोल। परवल।

**पांडुफला**—संज्ञा स्त्री० [ सं० **पाण्डुफला** ] चिर्भिटी। पांडुफली।

**पांडुफली**—संज्ञा स्त्री० [ सं० **पाण्डुफली** ] चिर्भिटी (को०)।

**पांडुभूम**—वि० [ सं० **पाण्डुभूम** ] जहाँ की भूमि श्वेत वर्ण की हो।

**पांडुमृत्**—संज्ञा स्त्री० [ सं० **पाण्डुमृद्** ] १ खड़िया। श्वेत खरी। दुधिया मिट्टी। २. पीली मिट्टी। रामरज।

**पांडुमृत्तिका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० **पाण्डुमृत्तिका** ] दे० 'पांडुमृत्'।

**पांडुरंग**—संज्ञा पुं० [ सं० **पाण्डुरङ्ग** ] १. एक प्रकार का साग जो वैद्यक के अनुसार तिक्त और लघु तथा कृमि, श्लेष्मा और कफ का नाश करनेवाला माना जाता है। २ पुराणानुसार विष्णु का एक अवतार।

**पांडुर¹**—वि० [ सं० पाण्डुर ] १. पीला । जर्द । २. सफेद । श्वेत ।

**पांडुर²**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. वह जो पीला हो । २. वह जो सफेद हो । ३. धौ का पेड़ । ४. सफेद ज्वार । ५. कबूतर । ६. बगला । ७. सफेद खड़िया । ८. कामला रोग । ९. सफेद कोढ़ । १० कार्तिकेय के एक गण का नाम । ११. पांडु वर्ण या रंग ।

**पांडुरक**—वि० [ सं० पाण्डुरक ] पांडुवर्ण का । पांडु रंग का ।

**पांडुरद्रुम**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डुरद्रुम ] कुड़े का वृक्ष । कुटज । कुरैया ।

**पांडुरपृष्ठ**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डुरपृष्ठ ] दे० 'पांडुपृष्ठ' ।

**पांडुरफली**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पाण्डुरफली ] एक प्रकार का छोटा क्षुप ।

**पांडुरा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पाण्डुरा ] १. मषवन । माषपर्णी । २. ककड़ी । ३. बौद्धों में एक देवी या शक्ति का नाम ।

**पांडुराग**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डुराग ] दौना ।

**पांडुरित**—वि० [ सं० पाण्डुरित ] पांडु या पांडुर वर्ण का ।

**पांडुरिमा**—संज्ञा [ सं० पाण्डुरिमन् ] १. श्वेत वर्ण । सफेद रंग । २. श्वेत वर्ण युक्त पीत रंग [को०] ।

**पांडुरेखु**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डुरेक्षु ] सफेद ईख ।

**पांडुरोग**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डुरोग ] कामला रोग । पीलिया [को०] ।

**पांडुलिपि**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पाण्डुलिपि ] लेख आदि का वह पहला रूप जो काट छाँट या घटाने बढ़ाने आदि के लिये तैयार किया जाय । मसौदा ।

**पांडुलेख**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डुलेख ] पांडुलिपि । मसौदा ।

**पांडुलोमशा¹**—संज्ञा स्त्री० [सं० पाण्डुलोमशा] मषवन । माषपर्णी ।

**पांडुलोमशा²**—वि० स्त्री० जिसके रोएँ सफेद हो ।

**पांडुलोमा**—वि०, संज्ञा स्त्री० [ सं० पाण्डुलोमा ] दे० 'पांडुलोमशा ।

**पांडुलोह**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डुलोह ] चाँदी । रजत [को०] ।

**पांडुवा**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डुवा ] वह जमीन जिसकी मिट्टी में बालू भी मिली हो । बलुई मिट्टीवाली जमीन । दोमट जमीन ।

**पांडुशर्करा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पाण्डुशर्करा ] एक प्रकार का प्रमेह ।

**पांडुशर्मिला**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पाण्डुशर्मिला ] द्रौपदी ।

**पांडुसोपाक**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डुसोपाक ] प्राचीन काल की एक वर्णसंकर जाति, जिसकी उत्पत्ति मनु के अनुसार वैदेही माता और चांडाल पिता से है । कहते हैं, इस जाति के लोग बाँस की चीजें, दौरियाँ, टोकरे आदि बनाकर अपना निर्वाह करते थे ।

**पांडूरा**—वि० [ सं० पाण्डुरक ] श्वेत । सफेद ।—उ० दाँत कवाड्या सिर पांडूरा केस ।—बी० रासो, पृ० ७१ ।

**पांडेय**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डेय ] दे० 'पाँड़े' ।

**पांडो**—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डव ] दे० 'पांडव' । उ०—बंधु घात कर दोष लगावा । पांडो कहँ बहु काल सतावा ।—कबीर सा०, पृ० ४१८ ।

**पांड्य**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. एक देश का नाम । २. उस देश का राजा । ३. पांड्य देश के निवासी जन [को०] ।

**पांथ**—वि० [सं० पान्थ] १. पथिक । उ०—यह प्रोष प्रमोष जायगा; पथ तो पांथ स्वयं बनायगा—। साकेत, पृ० ३६३ । २ वियोगी । विरही । ३. सूर्य । रवि (को०) ।

**पांथनिवास**—संज्ञा पुं० [ सं० पान्थनिवास ] सराय । चट्टी ।

**पांथशाला**—संज्ञा पुं० [ सं० पान्थशाला ] सराय । चट्टी ।

**पांथागार**—संज्ञा पुं० [ सं० पान्थागार ] दे० 'पांथशाला' । उ०—चंपा के पांथागार में पशुपुरी के एक विख्यात रत्नविक्रेता कई दिन से ठहरे थे । —वैशाली०, पृ० २१६ ।

**पांशन¹**—वि० [सं०] १. तिरस्कार योग्य । तिरस्करणीय । हेय । २. दुष्ट । बदमाश । ३. कलंकित या भ्रष्ट करनेवाला । अपमानित करनेवाला । ( समासांत में प्रयुक्त ) यथा-कुलपांशन, पौलस्त्यकुलपांशन [को०] ।

**पांशन²**—संज्ञा पुं० घृणा । तिरस्कार [को०] ।

**पांशव¹**—संज्ञा पुं० [सं०] रेह का नमक ।

**पांशव²**—वि० १. पांशु से उत्पन्न । धूल से उत्पन्न । २. पांशुयुक्त । धूल से भरा हुआ [को०] ।

**पांशु**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. धूलि । रज । २. बालू ।

यौ०—पांशुज ।

३. गोबर की खाद । ४. पित्तपापड़ा । ५. एक प्रकार का कपूर । ६. रज । ७. भूसंपत्ति ।

**पांशुका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] केवड़े का पौधा ।

**पांशुकासीस**—संज्ञा पुं० [सं०] कसीस ।

**पांशुकुली**—संज्ञा स्त्री० [सं०] राजपथ । चौड़ा रास्ता । राजमार्ग [को०]

**पांशुकूल**—संज्ञा पुं० [सं०] १. चीथड़ों आदि को सीकर बनाया हुआ बौद्ध भिक्षुओं के पहनने का वस्त्र । २. वह दस्तावेज या कागज जो किसी विशिष्ट व्यक्ति के नाम न लिखा गया हो । निरुपपद शासन । ३. धूलिपुंज । धूल का ढेर (को०) ।

**पांशुकृत**—वि० [सं०] धूलि से आवृत । धूल से ढका हुआ । (को०) ।

**पांशुक्रीडा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. बालू से खेलना । २. मुष्टियुद्ध । मुक्केबाजी (को०) ।

**पांशुक्षार**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'पांशुज' (को०) ।

**पांशुगुंठित**—वि० [ सं० पांशुगुण्ठित ] धूलि से आवृत [को०] ।

**पांशुचंदन**—संज्ञा पुं० [ सं० पांशुचन्दन ] दे० 'पांसुचंदन' (को०) ।

**पांशुचत्वर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] ओला । वर्षोपल ।

**पांशुचामर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'पांशुचामर' ।

**पांशुज**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नोनी मिट्टी से निकाला हुआ नमक ।

**पांशुजालिक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] विष्णु का एक नाम (को०) ।

**पांशुधान**—संज्ञा पुं० [ सं० ] धूल की ढेरी (को०) ।

**पांशुपत्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] बथुआ ( साग ) ।

**पांशुमर्दन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] थाला । आलवाल । क्यारी ।

**पांशुर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'पांसुर' [को०] ।

**पांशुरागिनी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] महामोदा ।

**पांशुराष्ट्र**—संज्ञा पुं० [सं०] एक देश का प्राचीन नाम जिसका उल्लेख महाभारत में है ।

**पांशुल**[1]—वि० [सं०] १. परस्त्रीगामी । लंपट । व्यभिचारी । २. धूल या मिट्टी से ढका हुआ । जिसपर गर्द पड़ी हो । मलिन । मैला । ३. कलंकित वा भ्रष्ट करनेवाला (को०) ।

**पांशुल**[2]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पूतिकरंज । २. शिव । ३. शिव का एक अस्त्र (को०) । ४. लंपट या व्यभिचारी व्यक्ति (को०) । ५. धूल से भरी जगह (को०) ।

**पांशुला**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. कुलटा । २. रजस्वला । ३. केतकी । केवड़ा । ४. पृथिवी । धरती । भूमि ।

**विशेष**—ज्ञातव्य है कि 'पांशन' से 'पांशुला' तक के सभी शब्द दंत्य सकार से भी होते हैं और उनका अर्थ समान होता है । ऐसे कुछ शब्द आगे दिए गए हैं ।

**पांसु**[1]—संज्ञा स्त्री० [सं०] दे० 'पांशु' ।

**पांसु**†[2]—संज्ञा स्त्री० [ सं० पार्श्व ] दे० 'पसली' ।

**पांसुकूल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] गुदड़ी । चीथड़ा । ( बौद्ध ) । उ०—वे चीथड़ों ( पांसुकूल ) का चीवर पहनें ।—हिंदु० सभ्यता, पृ० ९५० । २. दे० 'पांशुकूल' ।

**पांसुक्षार**—संज्ञा पुं० [सं०] पाँगा नमक ।

**पांसुखुर**—संज्ञा पुं० [ सं० पांशुखुर ] घोड़ों का एक रोग जो उनके पैरों में होता है ।

**पांसुचंदन**—संज्ञा पुं० [ सं० पांसुचन्दन ] शिव । महादेव ।

**पांसुचत्वर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] जलोपल । वर्षोपल । ओला ।

**पांसुचामर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. तंबू । बड़ा खेमा । २. धूलिपुंज । धूल का ढेर (को०) । ३ स्तुति । वर्णापन । प्रशंसा (को०) । ४. वह तटभूमि जिसपर दूब जमी हो (को०) ।

**पांसुधावक**—संज्ञा पुं० [सं०] धूल साफ करनेवाला । सड़क या गली झाड़नेवाला । ( कौटि० ) ।

**पांसुज**—संज्ञा पुं० [सं०] दे० 'पांशुज' ।

**पांसुजालिक**—संज्ञा पुं० [सं०] विष्णु (को०) ।

**पांसुपत्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'पांसुज' ।

**पांसुमिश्रा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] जौ का पेड़ ।

**पांसुर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. एक प्रकार का बड़ा मच्छड़ । दंश । डाँस । २. लूला । लँगड़ा ।

**पांसुरी**†—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पसली ] सं० दे० 'पसली' ।

**पांसुल**—संज्ञा पुं० [सं०] १. मलयुक्त । मलिन । २. पापी । ३. पूतिकरंज । कंजा । ४. परस्त्री से प्रेम करनेवाला । ५. शिव । दे० 'पांशुल' ।

**पांसुला**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. कुलटा । २. रजस्वला । ३. भूमि । ४. केतकी ।

**पाँ**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० पाद, हिं० पाँव ] पैर । पाँव । उ०—(क) प्राणपियारी के पाँ परिकै करि सौंह गरे की गरे लपटाने ।—पद्माकर ( शब्द० ) । (ख) सभा समेत पाँ परे विशेष पूजियो सबै ।—केशव (शब्द०) ।

**पाँइ**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० पाद ] पैर । पाँव ।

**पाँइता**(पु)—संज्ञा पुं० [ हिं० पाँय + ता ] दे० 'पायता' । उ०—कहा कहीं और राति सोवै जब रानी सब आपु बैठयो पाँइते कहानी भावतो कहै ।—रघुनाथ (शब्द०) ।

**पाँईबाग**—संज्ञा पुं० [फ़ा०] महलों के आस पास या चारों ओर बना हुआ वह छोटा बाग, जिसमें प्रायः राजमहल की स्त्रियाँ सैर करने को जाती हैं । ऐसे बागों में प्रायः सर्वसाधारण के जाने की मनाही होती है ।

**पाँउ**(पु)†—संज्ञा पुं० [ सं० पाद, हिं० पाँव ] पाँव । पैर ।

**मुहा०**—पाँउ पसारे सोना = निर्भय रहना । निश्चिंत रहना । बेखौफ रहना । उ०—माखन बहहु आज अपने मन सूरज तपहु सुखारे । इंद्र वरुण कुबेर यम सुर गण सोवहु पाँउ पसारे ।—रघुराज (शब्द०) ।

**पाँक**—संज्ञा पुं० [ सं० पङ्क ] कीचड़ ।

**पाँका**†—संज्ञा पुं० [ सं० पङ्क ] दे० 'पाँक' ।

**पाँख**†—संज्ञा पुं० [ सं० पक्ष, प्रा० पक्ख ] पंख । पर । पक्षी का डैना । उ०—तापर भमरा पियत रस सजनि गे, बइसल पाँखि पसारि ।—विद्यापति, पृ० १८० ।

**पाँखड़ा**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पंख + ड़ा (प्रत्य०) ] दे० 'पाँख' ।

**पाँखड़ी**—संज्ञा स्त्री० [हिं०] दे० 'पखड़ी' ।

**पाँखी**†(पु)—संज्ञा स्त्री० [ सं० पक्षी ] १. वह पंखदार कीड़ा जो दीपक पर गिरती है । पतिंगा । २. कोई पक्षी । ३ वह औजार जिससे खेतों में क्यारियाँ बनाई जाती हैं ।

**पाँखुरी**†—संज्ञा स्त्री० [हिं०] दे० 'पखड़ी' ।

**पाँग**—संज्ञा पुं० [ सं० पङ्क ] वह नई जमीन जो किसी नदी के पीछे हट जाने से उसके किनारे पर निकलती है । कछार । खादर । गंगबरार ।

**पाँगल**—संज्ञा पुं० [ सं० पाङ्गुल्य ] ऊँट । (डिं०) ।

**पाँगला**(पु)†—संज्ञा पुं० [हिं०] एक डिंगल छंद का नाम । उ०—पांगलों छंद भावै प्रगट बद घट कला बखाणजै ।—रघु० रू०, पृ० १४ ।

**पाँगा**†—संज्ञा पुं० [देश०] दे० 'पाँगा नोन' ।

**पाँगानोन**—संज्ञा पुं० [ सं० पङ्क, हिं० पाँग + नोन ] समुद्री नोन ।

**विशेष**—वैद्यक में इसे स्वाद में चरपरा और मधुर, भारी, न बहुत गरम और न बहुत शीतल, अग्निप्रदीपक, वातनाशक और कफकारक माना है ।

**पाँगुरा**—वि०, संज्ञा पुं० [ सं० पङ्गुल ] दे० 'पंगु' ।

**पाँगुला**—संज्ञा पुं० [ सं० पाङ्गुल्य ] एक प्रकार का बात रोग जिसमें दोनों पैर बेकार हो जाते हैं। उ०—जो दोनों पैरों को स्तंभित करे उसको पाँगुला कहते हैं।—माधव०, पृ० १४३।

**पाँच**¹—वि० [ सं० पञ्च ] जो गिनती में चार और एक हो। जो तीन और दो हो। चार से एक अधिक। उ०—पाँच कोश नीचे कर देखो इनमें सार न जानी।—कबीर श०, भा० २, पृ० ६६।

मुहा०—**पाँचों उँगलियाँ घी में होना** = सब तरह का लाभ या आराम होना। खूब बन आना। जैसे,—इस समय तो आपकी पाँचो उँगलियाँ घी में होंगी। **पाँचो सवारों में नाम लिखाना** = जबरदस्ती अपने से अधिक योग्य व श्रेष्ठ मनुष्यों मे मिल जाना। औरों के साथ अपने को भी श्रेष्ठ गिनाना।

**विशेष**—इस मुहावरे के संबंध में एक किस्सा है। कहते हैं, एक बार चार अच्छे सवार कहीं जा रहे थे। उनके पीछे पीछे एक दरिद्र आदमी भी एक गधे पर सवार जा रहा था। थोड़ी दूर जाने पर एक आदमी मिला जिसने उस दरिद्र गधे सवार से पूछा कि क्यों भाई, ये सवार कहाँ जा रहे हैं। उसने बहुत बिगड़कर कहा, हम पाँचो सवार कहीं जा रहे हैं तुम्हे पूछने से मतलब।

**पाँच**²—संज्ञा पुं० १. पाँच की संख्या। २. पाँच का अंक जो इस प्रकार लिखा जाता है—५। ३. कई एक आदमी। बहुत लोग। उ०—मोरि बात सब बिधिहि बनाई। प्रजा पाँच कत करहु सहाई।—तुलसी (शब्द०)। ४. जाति बिरादरी के मुखिया लोग। पंच। उ०—साँचे परे पाँचों पान पाँच मे परै प्रमान, तुलसी चातक आस राम श्याम घन की।—तुलसी ( शब्द० )।

**पाँचक**†—संज्ञा पुं० [ सं० पञ्चक ] दे० 'पंचक'।

**पाँचर**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पञ्जर ] १. कोल्हू के बीच में जड़े हुए लकड़ी के वे छोटे छोटे टुकड़े जो गन्ने के टुकड़े को दबाने मे जाठ के सहायक होते हैं। जाठ और पाँचर के बीच में दबने से ही गन्ने के टुकड़ों में से रस निकलता है। २. दे० 'पच्चर'।

**पाँचवाँ**—वि० पुं० [ हिं० पाँच+वाँ (प्रत्य०) ] [ स्त्री० पाँचवीं ] जो क्रम मे पाँच के स्थान पर पड़े। पाँच के स्थान पर पड़नेवाला।

**पाँचमा**†‡—वि० पुं० [ सं० पञ्चम ] दे० 'पाँचवाँ'। उ०—पाछे श्री गुसाँई जी पास पाँचमें दिन नारायणदास कासिद पठावते।—दो सौ बावन०, भा० १, पृ० १०७।

**पाँचा**—संज्ञा पुं० [हिं० पाँच + आ (प्रत्य०)] किसानों का एक औजार जिससे वे भूसा, घास इत्यादि समेटते या हटाते हैं। इसमें चार दाँते और एक बेंट होता है इसी से इसे पाँचा कहते है। पचंगुरा।

**पाँची**—संज्ञा स्त्री० [ देश० ] एक प्रकार की घास जो तालाबों में होती है।

**पाँचैं**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पञ्चमी ] किसी पक्ष की पाँचवीं तिथि। पंचमी। उ०—(क) जब बसंत फागुन सुदी पाँचैं गुरु दिन।—तुलसी (शब्द०)। (ख) नाचे बनैगी बसंत की पाँचैं।—देव (शब्द०)।

**पाँछना**—क्रि० स० [हिं० पंछा] पाछना। चीरना। चीरा लगाना। उ०—सुनि सुत बचन कहति कैकेई। मरमु पाँछि जनु माहुर देई।—मानस, २।१६०।

**पाँजना**—क्रि० स० [ सं० प्रयाज प्रा० पयाज्ज, पँज्ज ] टीन, लोहे, पीतल आदि धातु के दो या अधिक टुकड़ों को टाँके लगाकर जोड़ना। झालना। टाँका लगाना।

**पाँजर**—संज्ञा पुं० [ सं० पञ्जर ] १. बगल और कमर के बीच का वह भाग जिसमें पसलियाँ होती हैं। छाती के अगल बगल का भाग। २. पसली। ३. पार्श्व। पास। बगल। सामीप्य।

**पाँजरा**—संज्ञा पुं० [ ? ] वह मल्लाह जो मल्लाही में अनाड़ी हो। डंडी। कुली। ( ऐसे अनाड़ियों को मल्लाह लोग पाँजरा कहते हैं )।

**पाँजो**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पदाति, हिं० पाजी ( = पैदल)। या सं० पाद्य ? ] किसी नदी का इतना सूख जाना कि लोग उसे हलकर पार कर सकें। नदी का पानी घुटनों तक या उससे भी कम हो जाना। उ०—अब कबीर पाँजी परे पंथी आवें जायें।—कबीर (शब्द०)।

क्रि० प्र०—पड़ना।

**पाँझ**—वि० [ देश० ] दे० 'पाँजी'। उ०—नदियों को पाँझ और मार्ग को सूखा करनेवाली शरद ने उसको मन के उत्साह से पहले ही यात्रा निमित्त प्रेरणा की।—लक्ष्मणसिंह (शब्द०)।

**पाँड़**—वि० स्त्री० [ देश० ] १. (स्त्री) जिसके स्तन बिलकुल न हो या बहुत ही छोटे हों। २. (स्त्री) जिसकी योनि बहुत छोटी हो और जो संभोग के योग्य न हो।

**पाँडुक**—संज्ञा पुं० [ हिं० पण्डुक ] दे० 'पंडुक'।

**पाँडर**†—संज्ञा पुं० [ सं० पाण्डर ] १. दौना। मरुवा। दे० 'पांडर'। २ कुंद का पुष्प। उ०—बर बिहार चरन चारु पाँडर चंपक चनार कचनार वार पार पुर पुरगिनी।—तुलसी ग्रं०, पृ० ३४४।

**पाँडरा**—संज्ञा पुं० [ देश० ] एक प्रकार की ईख।

**पाँड़े**—संज्ञा पुं० [ सं० पण्डित ] १. सरयूपारी, कान्यकुब्ज और गुजराती आदि ब्राह्मणों की एक शाखा। २. कायस्थों की एक शाखा। ३. पंडित। विद्वान्। (क्व०)। ४. अध्यापक। शिक्षक। ५. रसोइया। भोजन बनानेवाला। ६. पानी पिलानेवाला।

यौ०—पानीपाँड़े।

**पाँत**†—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पाँति ] दे० 'पाँति'। उ०—खोवे जगत पाँत अभिमाना।—कबीर सा०, पृ० ९३७।

**पाँति**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पङ्क्ति ] १. कतार। पंगत। २. अवली। समूह। ३. एक साथ भोजन करनेवाले बिरादरी के लोग।

परिवार समूह। उ०—(क) जाति पाँति कुल धर्म बड़ाई। धन बल परिजन गुण चतुराई। —तुलसी (शब्द०)। (ख) मेरे जाति पाँति न चहौं काहू की जाति पाँति मेरे कोऊ काम को न हौं काहू के काम को। —तुलसी (शब्द०)। (ग) वहाँ नहीं है दिन श्ररु राती। ऊँच न नीच जाति ना पाँती। —कबीर सा०, पृ० ८२३।

**पाँमड़ी, पाँमरी**Ⓤ—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रावार ] उपरना। दुपट्टा। पामरी। उ०—साँमरी रैन में साँमरीयै चहरै घनघोर घटा छिति छ्वै कै। साँमरी पाँमरी की दै खुही बलि साँमरे पै चली सामरी ह्वै कै।—पद्माकर ग्रं०, पृ० १३३।

**पाँयाँ**Ⓤ—संज्ञा पुं० [ सं० पाद ] चरण। पाद। पैर। कदम। उ०—सौंपे सुत गहि पानि पाँयँ परि हरषाने जाने शेष सदन।—(शब्द०)।

**पाँयँचा**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० पाँयँचह् ] १. पाखानों आदि में बना हुआ पैर रखने का वह स्थान जिसपर पैर रखकर शौच से निवृत्त होने के लिये बैठते हैं। २. पायजामे की मोहरी जिससे जाँघ से लेकर टखने तक का अंग ढका जाता है।

मुहा०—पाँयँचों के बाहर होना = दे० 'पाजामे के बाहर होना'।

**पाँलागनि**Ⓤ—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पाँव + लगना ] दे० 'पालागन'। उ०—पाँलागनि दुलहियन सिखावति सरिस सासु सत साता। —तुलसी ग्रं०, पृ० ३२६।

**पाँवँ**—संज्ञा पुं० [ सं० पाद ] दे० 'पाँव'।

**पाँवँड़ा**—संज्ञा पुं० [ हिं० पाँवँ + ड़ा (प्रत्य०) ] दे० 'पावँड़ा'।

**पाँवँड़ी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पाँवँ + ड़ी (प्रत्य०) ] दे० 'पावँड़ी'।

**पाँव**—संज्ञा पुं० [ सं० पाद, प्रा०, पाय, पाव ] वह अंग जिससे चलते हैं। पैर। पाद।

मुहा०—(किसी काम या बात में) पाँव अड़ाना = किसी बात में व्यर्थ सम्मिलित होना। मामले के बीच में व्यर्थ पड़ना। फजूल दखल देना। पाँव उखड़ जाना = (१) पैर जमे न रहना। पैर हट जाना। स्थिर होकर खड़ा न रह सकना। (२) ठहरने की शक्ति या साहस न रह जाना। लड़ाई में न ठहरना। सामने खड़े होकर लड़ने का साहस न रहना। भागने की नौबत आना। जैसे,—दूसरा आक्रमण ऐसे वेग से हुआ कि सिपाहियों के पाँव उखड़ गए। पाँव उखाड़ना = (१) पैर जमा न रहने देना। हटा देना। भगा देना। (२) किसी बात पर स्थिर न रहने देना। दृढ़ता का भंग करना। पाँव उठ जाना = दे० 'पाँव उखड़ जाना'। पाँव उठाना = चलने के लिये कदम बढ़ाना। डग आगे रखना। चलना आरंभ करना। (२) जल्दी जल्दी पैर आगे रखना। डग भरना। पाँव उठाकर चलना = जल्दी जल्दी पैर बढ़ाना। तेज चलना। पाँव उड़ाना = शत्रु के आघात से पैरों की रक्षा करना।—दुश्मन के वार से पैर बचाना। पाँव उतरना = चोट आदि से पैर का गट्टा से सरक जाना। पैर का जोड़ उखड़ जाना। (२) पैर धँसना। पैर समाना। पाँव कट जाना = (१) आने जाने की शक्ति या योग्यता न रहना। आना जाना बंद होना। (२) अन्न जल उठ जाना। रहने या ठहरने का अंत हो जाना। (३) संसार से उठ जाना। जीवन का अंत हो जाना। (जब कोई मर जाता है तब उसके विषय में दुःख के साथ कहते हैं 'आज यहाँ से उसके पाँव कट गए')। पाँव काँपना = दे० 'पाँव थरथराना'। पाँव का खटका = पैर रखने की आहट। चलने का शब्द। पाँव की जूती = अत्यंत क्षुद्र सेवक या दासी। पाँव की जूती सिर को लगना = छोटे आदमी का बड़े के मुकाबले में आना। क्षुद्र या नीच का सिर चढ़ना। छोटे आदमी का बड़े से बराबरी करना। पाँव की बेड़ी = बंधन। जंजाल। पाँव की मेहँदी न घिस जायगी = कहीं जाने या कोई काम करने से पैर न मैले हो जायँगे अर्थात् कुछ बिगड़ न जायगा। (जब कोई आदमी कहीं जाने या कुछ करने से नहीं करता है तब यह व्यंग्य बोलते हैं)। पाँव खींचना = घूमना फिरना छोड़ देना। इधर उधर फिरना बंद करना। पाँव गाड़ना = (१) पैर जमाना। जमकर खड़ा रहना। (२) लड़ाई में स्थिर रहना। डटा रहना। किसी बात पर दृढ़ होना। किसी बात पर जम जाना। पाँव घिसना = चलते चलते पैर थकना। जैसे,—तुम्हारे यहाँ दौड़ते दौड़ते पाँव घिस गए पर तुमने रुपया न दिया। पाँव चलना = दे० 'पाँव पाँव चलना'। पाँव छूटना = रजःस्राव होना। रजस्वला होना। पाँव छोड़ना = उपचार औषध से रजःस्राव कराना। रुका हुआ मासिक धर्म जारी करना। पाँव जमना = (१) पैर ठहरना। स्थिर भाव से खड़ा होना। (२) दृढ़ता रहना। हटने या विचलित होने की अवस्था न आना। पैर जमना = (१) स्थिर भाव से खड़ा रहना। (२) दृढ़ता से ठहरा रहना। न हटना। (३) स्थिर हो जाना। अपने ठहरने या रहने का पूरा बंदोबस्त कर लेगा। जैसे,—अभी से उसे हटाने का यत्न करो, पाँव जमा लेगा तो मुश्किल होगी। पाँव जोड़ना = दो आदमियों का झूले में आमने सामने बैठकर एक विशेष रीति से झूले की रस्सी में पैर उलझाना। पाग जोड़ना। पाँव टिकना = दे० 'पाँव जमना'। पाँव टिकाना = (१) खड़ा होना। (२) स्थिर होना। ठहर जाना। विराम करना। पाँव ठहरना = (१, पैर का जमना। पैर न हटना। जैसे,—पानी का ऐसा तोड़ा था कि पाँव नहीं ठहरते थे। (२) ठहराव होना। स्थिरता होना। पाँव डगमगाना = (१) पैर स्थिर न रहना। पैर ठहरा न रहना। पैर का ठीक न पड़ना। इधर उधर हो जाना। लड़खड़ाना। जैसे,—उस पतले पुल पर से मैं नहीं जा सकता, पाँव डगमगाते हैं। (२) दृढ़ न रहना = विचलित हो जाना। पाँव डालना = किसी काम में हाथ डालना। किसी काम के लिये तत्पर होना। पाँव डिगना = पैर ठीक स्थान पर न रहना; इधर उधर हो जाना। स्थिर न रहना। विचलित होना। जैसे,—राजा के पाँव सत्य के पथ से न डिगे। पाँव तले की चींटी = क्षुद्र से क्षुद्र जीव। अत्यंत दीन हीन प्राणी। पाँव तले की धरती सरकी जाती है = (ऐसा घोर मर्मभेदी दुःख या आपत्ति है जिसे

७. आदि और अंत में किसी विशेष मंत्र या बीजाक्षर से युक्त (मंत्र, श्लोक आदि)।

**पुटित²**—संज्ञा पुं० हाथ की अंजलि (को०)।

**पुटिया**—संज्ञा स्त्री० [ देश० ] एक प्रकार की छोटी मछली।

**पुटियाना†**—क्रि० स० [ हिं० पुट + आना (प्रत्य०) ] फुसलाकर अपने पक्ष में करना। स्वार्थसिद्धि के लिये किसी को अपने अनुकूल बनाना।

**पुटी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुट ] १. छोटा दोना। छोटा कटोरा। उ०—भरि भरि परन पुटी रचि रूरी।—तुलसी ( शब्द० )। २. खाली स्थान जिसमें कोई वस्तु रखी जा सके। जैसे, चक्षुपुटी। ३ पुड़िया। ४ कौपीन। लँगोटी। ५ आच्छादन (को०)। ( अन्य अर्थ 'पुट' शब्द के समान )।

**पुटीन**—संज्ञा पुं० [ अं० पुटी ] किवाड़ों में शीशे बैठाने या लकड़ी के जोड़, छेद, दरार आदि भरने में काम आनेवाला एक मसाला जो अलसी के तेल में खरिया मिट्टी मिलाकर बनाया जाता है।

**पुटोटज**—संज्ञा पुं० [सं० पुट + उटज] सफेद छत्र। श्वेत छाता (को०)।

**पुटोदक**—संज्ञा पुं० [ सं० पुट + उदक ] जिसके भीतर जल हो—नारियल (को०)।

**पुटोला**Ⓟ—संज्ञा पुं० [ हिं० ] एक प्रकार का रेशमी वस्त्र। पटोल। उ०—फाड़ि पुटोला धज करौं कामलड़ी पहिराउँ। जिहि जिहि भेषा हरि मिलै सोइ सोइ भेष कराउँ।—कबीर ग्रं०, ११।

**पुट्टी**—संज्ञा स्त्री० [ देश० ] मछलियों के पकड़ने का झाबा।

**पुट्ठ**Ⓟ—संज्ञा स्त्री० [ सं० पृष्ठ, प्रा० पुट्ठ ] दे० 'पीठ'। उ०—तिन पर छुट्टै बीज जौं जिन पर राज अरुट्टु। राज काज संमुह भिरन दई न कबहू पुट्टु।—पृ० रा०, ५।५।

**पुट्ठा**—संज्ञा पुं० [ सं० पुष्ट या पृष्ठ ] १. चूतड़ का ऊपरी कुछ कड़ा भाग। २. चौपायों विशेषत घोड़ों का चूतड़।

मुहा०—पुट्ठे पर हाथ न रखने देना = चंचलता और तेजी के कारण सवार को पास न आने देना। ( घोड़ों के लिये )।

३. घोड़ों की संख्या के लिये शब्द। जैसे,—(क) इस साल कितने पुट्ठे लाए ? (ख) फी पुट्ठा १००) के हिसाब से दाम ले लो। ४ पुट्ठे पर का मजबूत चमड़ा। ( चमार )।

**पुट्ठी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पुट्ठा ] बैलगाड़ी के पहिए के घेरे का एक भाग जिसमें आरा और गज धुसे रहते हैं।

विशेष—किसी पहिए में ४ किसी में ६ ऐसे भाग मिलकर पूरा घेरा बनाते हैं।

**पुठवार¹**—क्रि० वि० [हिं० पुट्ठा] पीछे। बगल में। उ०—तुम सैन सजै पुठवार रहौ अब आयसु देहु न और सही। हम जाय जुरें पहले उन सौं तुम गौर करौ लखि लोह बही।—सूदन ( शब्द० )।

**पुठवार²**—संज्ञा पुं० [ सं० पृष्ठ ] दे० 'पुठवाल'—१। उ०—ठाढ़े खड़े पुठवार, भक्ती बिबि लूटहीं।—कबीर श०, भा० २, पृ० १३२।

**पुठवाल**—संज्ञा पुं० [ सं० पृष्ठक, हिं० पुट्ठा + वाला ] १. चोरों के दल का वह बलिष्ठ आदमी जो सेंध के मुँह पर पहरे के लिये खड़ा रहता है। २. भले बुरे काम में किसी का साथ देनेवाला। मददगार। पृष्ठरक्षक।

**पुड़**Ⓟ†—संज्ञा स्त्री० [ सं० पृष्ठ, प्रा० पुट्ठ ] दे० 'पीठ'। उ०—वस खल जागणहार, धर पुड़ त्यागणहार विन। अहणानुज असवार कर छाया क्यों सिर करै।—बाँकी० ग्रं०, भा० ३, पृ० ४५।

**पुड़ँग**—संज्ञा पुं० [ सं० पुटक ] दे० 'पुटक'। उ०—पड़ै पुड़ँग तहँ पेम की एक अलड़ी धार। हरिया हरिजन पीवसी दुनियाँ सुधी न सार।—राम० धर्म०, पृ० ६३।

**पुड़ा¹**—संज्ञा पुं० [ सं० पुट ] [ स्त्री० अल्पा० पुड़िया ] बड़ी पुड़िया या बंडल।

**पुड़ा²**—संज्ञा पुं० [ हिं० पुट्ठ ] वह चमड़ा जिससे ढोल मढ़ा जाता है।

**पुड़िया**—स्त्री० संज्ञा [सं० पुटिका, प्रा० पुडिआ] १. मोड़ या लपेटकर संपुट के आकार का किया हुआ कागज या पत्ता जिसके भीतर कोई वस्तु रखी जाय। जैसे,—पंसारी ने एक पुड़िया बाँधकर दी।

क्रि० प्र०—बाँधना।

२. पुड़िया में लपेटी हुई दवा की एक खुराक या मात्रा। जैसे,—एक पुड़िया सुबह खाना एक शाम। ३. आधारस्थान। खान। भंडार। घर। जैसे,—यह बुढ़िया आफत की पुड़िया है।

**पुड़ी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पुड़ा ] वह चमड़ा जिससे ढोल मढ़ा जाता है। †२. दे० 'पुड़िया'। ३. पूड़ी।

**पुण¹**—संज्ञा पुं० [ सं० पुण्य ] दे० 'पुण्य'। उ०—पुण सो हुयो फल आज प्रापत आप दरसण वारणै।—रघु० रू०, पृ० १२६।

**पुण²**—क्रि० वि० [ सं० पुनः ] पुनः। फिर।

**पुणग**Ⓟ¹—संज्ञा पुं० [ सं० पन्नग ] दे० 'पन्नग'। उ०—घर नीगुल दीवउ सजल, छाजइ पुणग न माइ।—ढोला, दू० ५०६।

**पुणग**Ⓟ—संज्ञा पुं० [ सं० पुटक, राज० पुडग ] दे० 'पुटक'। उ०—दादू तृषा बिना तनि प्रीति न उपजै सीतल निकट जल धरिया। जनम लगैं जिव पुणग न पीवै, बिरमल दह दिस भरिया।—दादू०, पृ० ७२।

**पुणचा†**—संज्ञा पुं० [ हिं० ] दे० 'पहुँचा'। उ०—पुणचा जड़त जड़ाऊ पुणची कल आजान भुजा केयूर।—रघु० रू०, पृ० २५६।

**पुणची†**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० ] दे० 'पहुँची'। उ०—पुणचा जड़त जड़ाऊ पुणची कल आजान भुजा केयूर।—रघु० रू०, पृ० २५६।

**पुणिंद**Ⓟ—संज्ञा पुं० [ सं० फणीन्द्र ] फणींद्र। सर्प। उ०—माझ घूँघटि दिट्ठु मईं, एता सहित पुणिंद। कीर, भमर, कोकिल, कमल, चंद, मयंद, गयंद।—ढोला०, दू० ४५५।

**पुणि†**—क्रि० वि० [ सं० पुनः ] दे० 'पुनि'।

**पुण्य¹**—वि० [ सं० ] १. पवित्र। २. शुभ। अच्छा। भला। ३. धर्मविहित। जैसे, पुण्य कार्य। ४. गुणयुक्त (को०)। ५. न्यायसंगत (को०)। ६. अनुकूल। रुचि के अनुसार (को०)। सुंदर। प्रिय (को०)। ७. मीठी या मधुर (गंध)। ८. गंभीर (को०)।

**पुण्य²**—संज्ञा पुं० १. वह कर्म जिसका फल शुभ हो। शुभादृष्ट। सुकृत। भला काम। धर्म का कार्य। जैसे,—दीनों को दान देना बड़े पुण्य का कार्य है।

क्रि० प्र०—करना।—होना।

२. शुभ कर्म का संचय। जैसे,—ऐसा करने से बड़ा पुण्य होता है।

क्रि० प्र०—होना।

३. पवित्रता (को०)। ४. पशुओं को पानी पिलाने की नाँद (को०) ५. एक व्रत। दे० 'पुण्यक'—२।

**पुण्यक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. व्रत, अनुष्ठान आदि जिनसे पुण्य होता है। २. ब्रह्मवैवर्त पुराण के गणपति खंड (अ०३-४) में कथित एक व्रत। वह व्रत या उपचार जो पुत्रवती स्त्री अपने पुत्र के कल्याण के लिये करती है। ३. विष्णु।

**पुण्यकर्ता**—वि० [ सं० पुण्यकर्तृ ] दे० 'पुण्यकर्मा'।

**पुण्यकर्मा**—वि० [ सं० ] पुण्यकार्य करनेवाला व्यक्ति (को०)।

**पुण्यकाल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दान पुण्य का समय।

**पुण्यकीर्तन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. विष्णु। २. पुराणों का बाँचना (को०)।

**पुण्यकीर्ति**—वि० [ सं० ] पवित्र कीर्तिवाला। पूजनीय (को०)।

**पुण्यकृत्**—वि० [ सं० ] पुण्य करनेवाला। धार्मिक। (को०)।

**पुण्यक्षेत्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. वह स्थान जहाँ जाने से पुण्य हो। तीर्थ। २. आर्यावर्त का एक नाम (को०)।

**पुण्यगंध**—संज्ञा पुं० [ सं० पुण्यगन्ध ] चंपा। चंपक।

**पुण्यगंधा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुण्यगन्धा ] सोनजूही का फूल।

**पुण्यगंधि**—वि० [ सं० पुण्यगन्धि ] खुशबूदार। सुगंधित (को०)।

**पुण्यगृह**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. अन्न सत्र। २. मंदिर (को०)।

**पुण्यजन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. धर्मात्मा। सज्जन। २. राक्षस। ३. यक्ष।

**पुण्यजनेश्वर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] कुबेर।

**पुण्यजित**—संज्ञा पुं० [ सं० ] चंद्रलोक, स्वर्ग लोक आदि (जिनकी प्राप्ति पुण्य द्वारा होती है)।

**पुण्यतृण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] श्वेत कुश (को०)।

**पुण्यदर्शन¹**—वि० [ सं० ] जिसके दर्शन से पुण्य हो। जिसके दर्शन-का फल शुभ या अच्छा हो।

**पुण्यदर्शन²**—संज्ञा पुं० नीलकंठ। चाष पक्षी। (विजयादशमी के दिन इसके दर्शन से लोग पुण्य मानते हैं)।

**पुण्यदुह**—वि० [ सं० पुण्यदुह् ] पुण्यदाता। आनंद प्रदान करनेवाला (को०)।

**पुण्यपुरुष**—संज्ञा पुं० [सं०] पवित्रात्मा। पुण्यवान व्यक्ति (को०)।

**पुण्यफल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पुण्य कर्मों का फल। २. वह बाग जिसमें लक्ष्मी निवास करती है (को०)।

**पुण्यभाक्**—वि० [ सं० पुण्यभाज् ] पवित्र व्यक्ति। पवित्रात्मा (को०)।

**पुण्यभू, पुण्यभूमि**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. आर्यावर्त देश। २. पुत्रवती स्त्री।

**पुण्ययोग**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पूर्व जन्म में किए हुए पुण्य कर्मों का फल (को०)।

**पुण्यलोक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] स्वर्ग (को०)।

**पुण्यवान्**—वि० [ सं० पुण्यवत् ] [ वि० स्त्री० पुण्यवती ] पुण्य करनेवाला। धर्मात्मा।

**पुण्यविजित**—वि० [ सं० ] पुण्य से प्राप्त (को०)।

**पुण्यशकुन**—संज्ञा सं० [ १. पक्षी जिसका दर्शन शुभ सगुन देनेवाला हो। २. शुभदायक शकुन (को०)।

**पुण्यशील**—वि० [ सं० ] पुण्य कार्य करनेवाला। धर्मनिष्ठ (को०)।

**पुण्यश्लोक¹**—वि० [ सं० ] [ वि० स्त्री० पुण्यश्लोका ] जिसका सुंदर चरित्र या यश हो। पवित्र चरित्र या आचरणवाला। जिसका जीवनवृत्तांत पवित्र और शिक्षादायक हो।

**पुण्यश्लोक²**—संज्ञा पुं० १. नल। २. युधिष्ठिर। ३. विष्णु।

**पुण्यश्लोका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. सीता। २. द्रोपदी।

**पुण्यस्थान**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १ पवित्र स्थान। तीर्थस्थान। २. जन्मकुंडली में लग्न से नवाँ स्थान जिसमें कुछ ग्रहों के होने से पुण्यवान या पुण्यहीन होने का विचार किया जाता है।

**पुण्या**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १ तुलसी। २. पुनपुना नदी।

**पुण्याई**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पुण्य + आई (प्रत्य०) ] पुण्य का फल या पुण्य का प्रभाव। जैसे,—आज तो वह पुरखों की पुण्याई से बच गया।

**पुण्यात्मा**—वि० [ सं० पुण्यात्मन् ] जिसकी प्रवृत्ति पुण्य की ओर हो। पुण्यशील। धर्मात्मा।

**पुण्याह**—संज्ञा पुं० [ सं० ] शुभ दिन। मंगल का दिन।

**पुण्याहवाचन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] देवकार्य के अनुष्ठान के पहले मंगल के लिये 'पुण्याह' शब्द का तीन बार कथन।

**पुण्योदय**—संज्ञा पुं० [ सं० ] भाग्योदय। अच्छे दिनों का आगमन (को०)।

**पुत्**—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक नरक का नाम जिससे पुत्र होने पर उद्धार होता है।

**पुतना¹**—क्रि० अ० [ हिं० पोतना ] पोता जाना। पुताई का कार्य होना।

**पुतना(पु)²**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पूतना ] दे० 'पूतना'। उ०—पय प्यावत प्रानन हरे, पुतना बाल चरित्र।—नंद ग्रं०, पृ० १८०।

**पुतरा(पु)†**—संज्ञा पुं० [ सं० पुत्रक ] दे० 'पुतला'।

**पुतरि** ⑤—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुत्तली ] नेत्र का काला अंश। उ०—नयन पुतरि करि प्रीति बढ़ाई।—मानस, २।५६।

**पुतरिका** ⑤—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुत्तलिका ] दे० 'पुत्तलिका'।

**पुतरिया**‡—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पुतरी + इया (प्रत्य०) ] दे० 'पुतरी'।

**पुतरी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुत्तली ] गुड़िया। पुतली। उ०—बोलत हँसति, हरति इमि हियो। जनु बिधि पुतरी मैं जिय दियो।—नंद० ग्रं०, पृ० २२१। २. आँख का काला भाग। पुतली उ०—दृग जुग मन को मोहै। तिन संग पुतरी सोहै।—भिखारी० ग्रं०, भा० १, पृ० ११०।

**पुतला**—संज्ञा पुं० [ सं० पुत्तक, पुत्तल ] [ स्त्री० पुतली ] १. लकड़ी, मिट्टी, धातु, कपड़े आदि का बना हुआ पुरुष का आकार या मूर्ति विशेषत वह जो विनोद या क्रीड़ा (खेल) के लिये हो।

मुहा०—किसी का पुतला बाँधना = किसी की निंदा करते फिरना। किसी की अपकीर्ति फैलाना। बदनामी करना।

विशेष—भाट जिसके यहाँ कुछ नहीं पाते हैं उसके नाम का एक पुतला बाँस में बाँधकर घूमते हैं और उसे कंजूस कह कहकर गालियाँ देते हैं। इस संदर्भ में गोस्वामी तुलसीदास का यह पदांश द्रष्टव्य है,—तौ तुलसी पूतरा बाँधिहै।

२. शव की प्राप्ति न होने पर, आटा, सरपत आदि का बना हुआ आकार जो दाह किया जाता है। ३. जहाज के आगे का पुतला या तस्वीर। (लश०)।

**पुतली**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पुतला ] १. लकड़ी, मिट्टी, धातु, कपड़े आदि की बनी हुई स्त्री की आकृति या मूर्ति विशेषत. वह जो विनोद या क्रीड़ा (खेल) के लिये हो। गुड़िया। २. आँख का काला भाग जिसके बीच में वह छेद होता है जिससे होकर प्रकाश की किरणें भीतर जाती हैं और पदार्थों का प्रतिबिंब उपस्थित करती है। नेत्र के ज्योतिष्केंद्र के चारों ओर का कृष्णमंडल।

विशेष—दूसरे की आँख पर दृष्टि गड़ाकर देखनेवाले को इस काले मंडल के बीच के तिल में अपना प्रतिबिंब पुतली के आकार का दिखाई देता है इसी से यह नाम पड़ा।

मुहा०—पुतली उलटना या फिर जाना = (१) आँखें पथरा जाना। नेत्र स्तब्ध होना। ( मरणचिह्न )। (२) घमंड हो जाना।

३. कपड़ा बुनने की कल या मशीन।

यौ०—पुतलीघर = वह स्थान जहाँ कपड़ा बुनने के लिये मशीनें बैठाई गई हों। कपड़ा बुनने की मिल।

४. किसी स्त्री की सुकुमारता और सुंदरता सूचित करने के लिये व्यवहृत शब्द। जैसे,—वह स्त्री क्या है पुतली है। ५. घोड़े की टाप का वह मांस जो मेढक की तरह निकला होता है।

**पुताई**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पोतना + आई ( प्रत्य० ) १. किसी गीली वस्तु की तह चढ़ाने का काम। पोतने की क्रिया या भाव। २. दीवार आदि पर मिट्टी, गोबर, चूने, आदि पोतने का काम। ३. पोतने की मजदूरी।

**पुतारा**—संज्ञा पुं० [ हिं० पुतना, पोतना ] १. किसी वस्तु के ऊपर पानी से तर कपड़ा फेरने की क्रिया। भीगे कपड़े से पोछने का काम। २. पोतने का तर कपड़ा।

**पुत्त** ⑤—संज्ञा पुं० [ सं० पुत्र, प्रा० पुत्त ] १. दे० 'पुत्र'। २. 'पुतली'–१, २, ४।

**पुत्तरी** ⑤†—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुत्री ] १. दे० 'पुत्री'।

**पुत्तल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] [ स्त्री० पुत्तली ] पुतला।

यौ०—पुत्तलदहन। पुत्तलपूजा = मूर्तिपूजा। पुतले की पूजा। पुत्तलविधि। दे० 'पुत्तलदहन' ( क्रम में )।

**पुत्तलक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] [ स्त्री० पुत्तलिका ] पुतला।

**पुत्तलदहन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] ऐसे व्यक्ति का पुतला बनाकर जलाना जो कहीं अन्यत्र मर गया हो अथवा जिसका शव प्राप्त न हो [को०]।

**पुत्तलि**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुत्तली ] दे० 'पुतली'।

**पुत्तलिका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. पुतली। २. गुड़िया।

**पुत्तली**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. पुतली। २. गुड़िया।

**पुत्ति** ⑤—संज्ञा स्त्री० [सं० पुत्रि, प्रा० पुत्ति ] दे० 'पुत्री'।
उ०—तिह सुत्त नांहि गृह पुत्ति दोइ। किय ब्याह कमध बहुमान सोइ।—पृ० रा०, १।६७१।

**पुत्तिका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. एक प्रकार की मधुमक्खी। २. दीमक।

**पुत्र**—संज्ञा पुं० [ सं० पुत्र ] [ स्त्री० पुत्री ] १. लड़का। बेटा।

विशेष—'पुत्र' शब्द की व्युत्पत्ति के लिये यह कल्पना की गई है कि जो पुन्नाम [ 'पुत्' नाम ] नरक से उद्धार करे उसकी संज्ञा पुत्र है। पर यह व्युत्पत्ति कल्पित है। मनु ने बारह प्रकार के पुत्र कहे हैं—औरस, क्षेत्रज, दत्तक, कृत्रिम, गूढ़ोत्पन्न, अपविद्ध, कानीन, सहोढ, क्रीत, पौनर्भव, स्वयंदत्त और शौद्र। विवाहिता सवर्णा स्त्री के गर्भ से जिसकी उत्पत्ति हुई हो वह 'औरस' कहलाता है। औरस ही सबसे श्रेष्ठ और मुख्य पुत्र है। मृत, नपुंसक आदि की स्त्री देवर आदि से नियोग द्वारा जो पुत्र उत्पन्न करे वह 'क्षेत्रज' है। गोद लिया हुआ पुत्र 'दत्तक' कहलाता है। किसी पुत्र गुणों से युक्त व्यक्ति को यदि कोई अपने पुत्र के स्थान पर नियत करे तो वह 'कृत्रिम' पुत्र होगा। जिसकी स्त्री को किसी स्वजातीय या घर के पुरुष से ही पुत्र उत्पन्न हो, पर यह निश्चित न हो कि किससे, तो वह उसका 'गूढ़ोत्पन्न' पुत्र कहा जायगा। जिसे माता पिता दोनों ने या एक ने त्याग दिया हो और दूसरे ने ग्रहण किया हो वह उस ग्रहण करनेवाले का 'अपविद्ध' पुत्र होगा। जिस कन्या ने अपने बाप के घर कुमारी अवस्था में ही गुप्त संयोग से पुत्र उत्पन्न किया हो उस कन्या का वह पुत्र उसके विवाहित पति का 'कानीन' पुत्र कहा जायगा। पहले से गर्भवती कन्या का जिस पुरुष के साथ विवाह होगा गर्भजात पुत्र उस पुरुष का 'सहोढ' पुत्र होगा। माता पिता को मूल्य देकर जिसे मोल लें वह मोल लेनेवाले का 'क्रीत'

पुत्र कहा जायगा। पति द्वारा त्यागी जाकर अथवा विधवा या स्वेच्छाचारिणी होकर जो परपुरुष संयोग द्वारा पुत्र उत्पन्न करे वह पुत्र उस पुरुष का 'पौनर्भव' पुत्र होगा। मातृपितृविहीन अथवा माता पिता का त्यागा हुआ यदि किसी से आप आकर कहे कि 'मैं आपका पुत्र हुआ' तो वह 'स्वयंदत्त' पुत्र कहलाता है। विवाहिता शूद्रा और ब्राह्मण के संयोग से उत्पन्न पुत्र ब्राह्मण का 'पारशव' या 'शौद्र' पुत्र कहलाएगा।

२. प्रिय बालक। प्यारा बच्चा (को०)। ३. पशुओं का छोटा बच्चा (को०)। ४. अपने वर्ग की साधारण या छोटी वस्तु। जैसे, शिलापुत्र, असिपुत्र (समासांत में प्रयुक्त)। ५. कुंडली में जन्मलग्न से पाँचवाँ स्थान (को०)।

**पुत्रकंदा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुत्रकन्दा ] लक्ष्मणाकंद जिसके सेवन से गर्भदोष दूर होते हैं।

**शिशुपत्र, पुत्रक**—संज्ञा पुं० [सं०] १. पुत्र पुत्रसम। शिशुपुत्र बेटा। २. पतंग। फतिंगा। टिड्डी। ३. दाने का पौधा। ४. एक प्रकार का चूहा (शरभ) जिसके काटने से बड़ी पीड़ा और सूजन होती है। ५. गुड्डा। पुत्तलक (को०)। ६. दयनीय व्यक्ति। दया करने योग्य व्यक्ति (को०)। ७. बाल। केश (को०)। ८ धोखेबाज या धूर्त व्यक्ति (को०)। ९. एक पर्वत का नाम (को०)। १०. एक विशेष वृक्ष (को०)।

**पुत्रकर्म**—संज्ञा पुं० [ सं० पुत्रकर्मन् ] पुत्रजन्मोत्सव। पुत्रोत्पत्ति पर किया जानेवाला उत्सव (को०)।

**पुत्रका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] दे० 'पुत्रिका' (को०)।

**पुत्रकाम**—वि० [सं०] जिसे पुत्र की कामना हो (को०)।

**पुत्रकामेष्टि**—संज्ञा स्त्री० [सं०] एक यज्ञ जो पुत्रप्राप्ति की इच्छा से किया जाता है।

**पुत्रकाम्या**—संज्ञा स्त्री० [सं०] पुत्रप्राप्ति की कामना (को०)।

**पुत्रकार्य**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पुत्र संबंधी संस्कार। पुत्र संबंधी उत्सव (को०)।

**पुत्रकृत्, पुत्रकृतक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] माना हुआ पुत्र। दत्तक पुत्र (को०)।

**पुत्रघ्नी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] एक योनिरोग जिसके कारण गर्भ नहीं ठहरता।

**पुत्रअग्धी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] ऐसी स्त्री जो अपने बच्चों को स्वय खा जाय (को०)।

**पुत्रजात**—वि० [ सं० ] जिसको पुत्र पैदा हुआ हो (को०)।

**पुत्रजीव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] इंगुदी से मिलता जुलता एक बड़ा और सुंदर पेड़ जो हिमालय से लेकर सिंहल तक होता है। जियापोता।

**विशेष**—इसकी लकड़ी कड़ी और मजबूत होती है। यह चैत बैसाख में फूलता है। फल भी इसके इंगुदी के फलों के ऐसे होते हैं। बीज सूखकर रुद्राक्ष की तरह हो जाते हैं; इससे बहुत से साधु उसकी माला पहनते हैं। बीजों से तेल भी निकलता है जो जलाने के काम में आता है। छाल, बीज और पत्ते दवा के काम में आते हैं। वैद्यक में पुत्रजीव भारी, वीर्यवर्धक, गर्भदायक कफकारक, मलमूत्रकारक, रूखा और शीतल माना जाता है।

पर्या०—जियापोता। पुतजिया। पवित्र। गर्भद। सिद्धिद। यष्टीपुष्प।

**पुत्रजीवक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पुत्रजीव नामक वृक्ष।

**पुत्रदा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. बध्या कर्कोटकी। बाँझ ककोड़ा या खेखसा। २. लक्ष्मणा कंद। ३. सफेद भटकटैया। श्वेत कंटकारि। ४ जीवंती।

**पुत्रदात्री**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. एक लता जो मालवा में होती है। इसके सेवन से पुत्रप्राप्ति होती है। २ श्वेत कंटकारि।

**पुत्रधर्म**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पुत्र का कर्तव्य (को०)।

**पुत्रपौत्रीण**—वि० [सं०] पुत्र से पौत्र तक क्रमश. प्राप्त या प्रचलित। आनुवंशिक। वंशपरंपरागत (को०)।

**पुत्रप्रतिनिधि**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पुत्र का स्थानापन्न। दत्तक पुत्र (को०)।

**पुत्रप्रदा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. श्वेतकटकारि। २ अग्निबा।

**पुत्रप्रवर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पुत्रों में श्रेष्ठ पुत्र। ज्येष्ठ पुत्र। सबसे बड़ा लड़का (को०)।

**पुत्रप्रसू**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] दे० 'पूत्रसू'।

**पुत्रभद्रा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] बड़ी जीवंती।

**पुत्र भांड**—संज्ञा पुं० [ सं० पुत्रभाण्ड ] पुत्र का प्रतिनिधि। वह जो पुत्र का स्थानापन्न हो (को०)।

**पुत्रभाव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पुत्र का भाव। पुत्रत्व। २. फलित ज्योतिष में लग्न से पंचम स्थान का विचार जिसके द्वारा ज्योतिषी यह निश्चित करते हैं कि किसके कितने पुत्र या कन्याएँ होंगी।

**पुत्रलाभ**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पुत्र का जन्म लेना। पुत्रप्राप्ति।

**पुत्रवती**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] जिसके पुत्र हो। पुत्रवाली। पूती। उ०—पुत्रवती जुबती जग सोई। रघुपति भगतु जासु सुत होई।—मानस, १।७५।

**पुत्रवधू**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] पुत्र की स्त्री। पतोहू। पुतऊ।

**पुत्रश्रृंगी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुत्रश्रृङ्गी ] मेढ़ा। अजशृंगी।

**पुत्रश्रेणी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] मूसाकानी।

**पुत्रसख**—संज्ञा पुं० [ सं० ] वह जो बच्चों को बहुत अधिक चाहता हो। बच्चों का मित्र (को०)।

**पुत्रसप्तमी**—संज्ञा स्त्री० [सं०] आश्विन मास के शुक्ल पक्ष की सप्तमी तिथि (को०)।

**पुत्रसहम**—संज्ञा पुं० [ सं० पुत्र + अ० सहम ] नीलकंठ ताजिक में जो ५० प्रकार के सहम कहे गए हैं उनमें से एक।

**विशेष**—बृहस्पतिस्फुट में से चंद्रस्फुट निकाल लेने से जो अंक बचे उसे लग्नस्फुट के साथ जोड़ने से पुत्रसहम आता है। इसके द्वारा पुत्रलाभ आदि का विचार किया जाता है।

**पुत्रसू**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] पुत्र की माँ (को०)।

**पुत्राचार्य**—वि० [ सं० ] पुत्र को गुरु माननेवाला (को०)।

**पुत्रादिनी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. अप्राकृतिक माँ। अपनी संतानों को खा जानेवाली माँ। २. व्याघ्री (को०)।

**पुत्रादी**—वि० [ सं० पुत्रादिन् ] [ वि० स्त्री० पुत्रादिनी ] पुत्रभक्षक। बेटे को खानेवाला। ( गाली )।

**पुत्रान्नाद**—वि० [ सं० ] पुत्र से भरणपोषण प्राप्त करनेवाला। पुत्र की आजीविका पर जीनेवाला। कुटीचक (को०)।

**पुत्रार्थी**—वि० [ सं० पुत्रार्थिन् ] [ वि० स्त्री० पुत्रार्थिनी ] पुत्र की कामना करनेवाला। पुत्र चाहनेवाला (को०)।

**पुत्रिका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. लड़की। बेटी। उ०—जनक सुखद गीता। पुत्रिका पाइ सीता।—केशव ( शब्द० )। २. पुत्र के स्थान पर मानी हुई कन्या।

विशेष—मनुस्मृति नवम अध्याय में कहा है कि जिसे पुत्र न हो वह कन्या को इस प्रकार पुत्र रूप से ग्रहण कर सकता है। विवाह के समय वह जामाता से यह निश्चय कर ले कि 'कन्या का जो पुत्र होगा वह मेरा 'स्वधाकर' अर्थात् मुझे पिंड देनेवाला और मेरी संपत्ति का अधिकारी होगा।

३. गुड़िया। मूर्ति। पुतली। ४. आँख की पुतली। उ०—महादेव की नेत्र की पुत्रिका सी। कि संग्राम की भूमि में चंद्रिका सी।—केशव ( शब्द० )। ५. स्त्री की तसवीर। उ०—चित्र की सी पुत्रिका की रूरे बगरूरे माहिं, शंबर छोड़ाय लई कामिनी की काम की।—केशव ( शब्द० )। ६. ( समासांत में ) अपने वर्ग की छोटी या तुच्छ वस्तु। जैसे, असिपुत्रिका, खड्गपुत्रिका (को०)।

**पुत्रिकापुत्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. कन्या का पुत्र जो पुत्र के समान माना गया हो और संपत्ति का अधिकारी हो। २. दौहित्र (को०)।

**पुत्रिकाभर्ता**—संज्ञा पुं० [ सं० पुत्रिकाभर्तृ ] जामाता। दामाद (को०)।

**पुत्रिकासुत**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'पुत्रिकापुत्र' (को०)।

**पुत्रिणी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. वह स्त्री जिसको पुत्र हों। पुत्रवती स्त्री। २. एक पर्णपुष्ट लता (को०)।

**पुत्रिय**—वि० [ सं० ] पुत्र से संबंधित। पुत्रविषयक (को०)।

**पुत्री**[1]—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. कन्या। लड़की। बेटी। २. दुर्गा (को०)।

**पुत्री**[2]—वि० [ सं० पुत्रिन् ] [ वि० स्त्री० पुत्रिणी ] पुत्रवाला। जिसे पुत्र हों।

**पुत्रीय**—वि० [ सं० ] पुत्र का। पुत्र संबंधी। पुत्रिय (को०)।

**पुत्रीया**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] पुत्रप्राप्ति की कामना (को०)।

**पुत्रेप्सु**—वि० [ सं० ] पुत्र की कामना करनेवाला (को०)।

**पुत्रेष्टि**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] एक प्रकार का यज्ञ जो पुत्रलाभ की इच्छा से किया जाता है।

**पुत्रेष्टिका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] दे० 'पुत्रेष्टि' (को०)।

**पुत्रैषणा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] पुत्रकामना। पुत्रेच्छा (को०)।

**पुत्र्य**—वि० [ सं० ] पुत्र संबंधी। पुत्रीय (को०)।

**पुदीना**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० पोदीनह् ] एक छोटा पौधा जो या तो जमीन पर ही फैलता है अथवा अधिक से अधिक एक या डेढ़ बीता ऊपर जाता है।

विशेष—इसकी पत्तियाँ दो ढाई अंगुल लंबी और डेढ़ पौने दो अंगुल तक चौड़ी तथा किनारे पर कटावदार और देखने में खुरदरी होती हैं। पत्तियों में बहुत अच्छी गंध होती है इससे लोग उन्हें चटनी आदि में पीसकर डालते हैं। पुदीने को यहाँ डंठलों से ही लगाते हैं, उसका बीज नहीं बोते। पुदीने का फूल सफेद होता है और बीज छोटे छोटे होते हैं। पुदीना तीन प्रकार का होता है—साधारण, पहाड़ी और जलपुदीना। जलपुदीने की पत्तियाँ कुछ बड़ी होती हैं। पुदीना रुचिकारक, अजीर्णनाशक और वमन को रोकनेवाला है। यह पौधा हिंदुस्तान में बाहर से आया है, प्राचीन ग्रंथों में इसका उल्लेख नहीं है। यह पिपरमिंट की जाति का ही पौधा है।

**पुद्गल**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. जैनशास्त्रानुसार ६ द्रव्यों में से एक। जगत् के रूपवान् जड़ पदार्थ। स्पर्श, रस और वर्णवाला पदार्थ।

विशेष—जैन दर्शन में षड्द्रव्य माने गए हैं—जीवास्तिकाय, धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय और काल।

२. शरीर। देह। (बौद्ध)। ३. परमाणु। ४. आत्मा। ५. गंधतृण। ६. शिव (को०)।

**पुद्गल**[2]—वि० सुंदर। प्यारा। सलोना (को०)।

**पुद्गलास्तिकाय**—संज्ञा पुं० [सं०] संसार के सब रूपवान जड़ पदार्थों की समष्टि।

**पुनः**—अव्य० [सं० पुनर, पुनः] १. फिर। दोबारा। दूसरी बार। २. उपरांत। पीछे। अनंतर।

विशेष—संस्कृत व्याकरण के अनुसार विभिन्न वर्णों का योग होने पर यह पुनः, पुनर् और पुनश् आदि रूपों में परिवर्तित होता है।

**पुनःकरण**—संज्ञा पुं० [सं०] फिर से करना। पुनः करना (को०)।

**पुनःक्रिया**—संज्ञा स्त्री० [सं०] दे० 'पुनःकरण'।

**पुनःखुरी**—संज्ञा पुं० [ सं० पुनःखुरिन् ] घोड़ों के पैर का एक रोग जिसमें उनकी टाप फैल जाती है और वे लड़खड़ाते चलते हैं।

**पुनःपाक**—संज्ञा पुं० [सं०] किसी वस्तु को फिर से पकाना या पकाया जाना (को०)।

**पुनःपुनः**—क्रि० वि० [सं०] बार बार।

**पुनःपुना**—संज्ञा स्त्री० [सं०] गया की पुनपुना नदी।

**पुनःप्रतिनिवर्तन**—संज्ञा पुं० [सं०] वापस आना। लौट आना (को०)।

**पुनःप्रमाद**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दुबारा उपेक्षा या लापरवाही करना (को०)।

**पुनःसंगम**—संज्ञा पुं० [ सं० पुनःसङ्गम ] फिर से मिलना। पुनः मिलना। पुनर्मिलन।

**पुनःसंधान**—संज्ञा पुं० [ सं० पुनःसन्धान ] अग्निहोत्र को फिर से जलाना [को०]।

**पुनःसंस्कार**—संज्ञा पुं० [सं०] फिर से किया जानेवाला संस्कार। उपनयन आदि संस्कार जो फिर से किए जायँ।

**विशेष**—जैसे, अनजाने अभक्ष्य, मलमूत्र, मद्य लगा हुआ अन्न आदि मुँह में पड़ जाने से ब्राह्मण का फिर से उपनयन होना चाहिए। इस पुनःसंस्कार में शिरोमुंडन, मेखला, दंड, भैक्ष्य और ब्रह्मचर्य की आवश्यकता नहीं होती।

**पुनःसंस्कृत**—वि० [सं०] पुनःसंस्कारयुक्त। फिर से सुधारा या ठीक किया हुआ।

**पुनःस्थापन**—संज्ञा पुं० [सं०] फिर से स्थापित करना। पुनः प्रतिष्ठा करना।

**पुना**[1]—अव्य० [सं० पुनः] दे० 'पुनः'। उ०—पुन भविष्य प्रादुर्भाव में पुष्कर क्षेत्र की उत्पति को बर्नन है।—पोद्दार अभि० ग्रं०, पृ० ४८४।

**पुन**[2]—संज्ञा पुं० [सं० पुण्य] पुण्य। धर्म। सबाब।

**पुनना**—क्रि० स० [हिं० पूरना] बुरा भला कहना। उघटना। बखानना। बुराई खोल खोलकर कहना (स्त्रि०)।

**पुनपुन†, पुनपुना**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुनःपुना ] बिहार या मगध की एक छोटी नदी जो गया से बहती है और पवित्र मानी जाती है। इसके किनारे लोग पिंडदान करते हैं। वर्षा को छोड़ और ऋतुओं में इसमें जल नहीं रहता।

**पुनरपागम**—संज्ञा पुं० [ सं० पुनर् + अपागम ] फिर से चले जाना [को०]।

**पुनरपि**—क्रि० वि० [सं०] फिर भी। बार बार।

**पुनरबस(पु)†**—संज्ञा पुं० [सं० पुनर्वसु] दे० 'पुनर्वसु'।

**पुनरबसु(पु)†**—संज्ञा पुं० [सं० पुनर्वसु] दे० 'पुनर्वसु'।

**पुनरागत**—वि० [सं०] वापिस आया हुआ। लौटा हुआ [को०]।

**पुनरागम, पुनरागमन**—संज्ञा पुं० [सं०] १. फिर से या पुनः आना। आना। दोबारा आना। २. संसार में फिर आना। पुनः फिर जन्म लेना।

**पुनरागामी**—वि० [ सं० पुनरागामिन् ] [वि० पुनरागामिनी] फिर से आ जानेवाला। लौटनेवाला।

**पुनराजाति**—संज्ञा स्त्री० [सं०] फिर से जन्म लेना [को०]।

**पुनरादि**—वि० [सं०] पुनः प्रारंभ करनेवाला [को०]।

**पुनराधान**—संज्ञा पुं० [सं०] श्रौत या स्मार्त अग्नि का फिर से ग्रहण। फिर से अग्निस्थापन।

**विशेष**—पत्नी की मृत्यु हो जाने पर उसके दाहकर्म में अग्नि अर्पित करके गृहस्थ फिर से विवाह और अग्नि ग्रहण कर सकता है।

**पुनराधेय**—संज्ञा पुं० [सं०] फिर से अग्निस्थापन [को०]।

**पुनरानयन**—संज्ञा पुं० [सं०] फिर से ले आना। वापिस लौटा लाना [को०]।

**पुनरारंभ**—संज्ञा पुं० [ सं० पुनरारम्भ ] पुनः ग्रहण करना। पुनः स्वीकरण।

**पुनरावर्त**—संज्ञा पुं० [सं०] १. लौटना। २. पुनर्जन्म [को०]।

**पुनरावर्तक**—वि० [सं०] बार बार आनेवाला (ज्वर आदि)।

**पुनरावर्तन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पुनः होना। फिर पूर्वस्थिति का आना। उ०—कभी कभी हम वही देखते पुनरावर्तन। उसे मानते नियम चल रहा जिसमें जीवन।—कामायनी, पृ० १९१।

**पुनरावर्ती**—वि० [ सं० पुनरावर्तिन ] १. पुनः जन्म लेनेवाला। २. फिर से होनेवाला। फिर पूर्व की स्थिति में आनेवाला। उ०—गत यदि पुनरावर्ती होता तो हो जाता जीवन नित नव।—अपलक, पृ० ८।

**पुनरावृत्त**—वि० [सं०] १. फिर से घूमा हुआ। फिर से घूमकर आया हुआ। २. दोहराया हुआ। फिर से किया या कहा हुआ।

**पुनरावृत्ति**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. फिर से घूमना। फिर से घूमकर आना। २ किए हुए काम को फिर करना। दोहराना। ३ पुनः पाठ। एक बार पढ़कर फिर पढ़ना। दोहराना।

**पुनरुक्त**[1]—वि० [सं०] १ फिर से कहा हुआ। २. एक बार का कहा हुआ। जो फिर कहा गया हो।

**पुनरुक्त**[2]—संज्ञा पुं० दुबारा कहना [को०]।

**पुनरुक्तवदाभास**—संज्ञा पुं० [सं०] वह शब्दालंकार जिसमें शब्द सुनने से पुनरुक्ति सी जान पड़े परंतु यथार्थ में न हो। जैसे,—बदनीय केहि के नहीं वे कविंद मति मान। स्वर्ग गए हू काव्यरस जिनको जगत जहान। इसमें 'जगत' और 'जहान' इन दोनों शब्दों के प्रयोग में पुनरुक्ति जान पड़ती है, पर है नही, क्योंकि 'जगत' का अर्थ है —जगता है।

**पुनरुक्ति**—संज्ञा स्त्री० [सं०] एक बार कही हुई बात को फिर कहना। कहे हुए वचन को फिर लाना।

**विशेष**—साहित्य की दृष्टि से रचना का यह एक दोष माना जाता है।

**पुनरुज्जीवित**—वि० [ सं० पुनर् + उज्जीवित ] जिसे फिर से जीवन प्राप्त हुआ हो। जो फिर जी उठा हो।

**पुनरुत्थान**—संज्ञा पुं० [सं०] पुनः उठना। फिर से उन्नति करना [को०]।

**पुनरुत्थित**—वि० [सं० पुनर् + उत्थित] फिर से उठा हुआ [को०]।

**पुनरुद्धार**—संज्ञा पुं० [सं०] मरम्मत कराना। सुधार कराना। जीर्ण शीर्ण (भवनादि) को ठीक कराना।

**पुनरुपागमन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] लौटना। फिर से जाना [को०]।

**पुनरूढ़ा**—वि० स्त्री० [ सं० ] ( स्त्री ) जिसका फिर से विवाह हुआ हो [को०]।

**पुनरोपी(पु)**—क्रि० वि० [ सं० पुनरपि ] दे० 'पुनरपि'। उ०—मित्तं पुनरोपि चित्तयं बसयं।—पृ० रा०, २५।३७७।

**पुनर्गेय**—वि० [ सं० ] १. जो फिर से गाया गया हो। २. जो फिर से गाया जाय। पुनः गान योग्य [को०]।

**पुनर्ग्रहण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पुनरुक्ति। २. बार बार ग्रहण या लेना।

**पुनर्जन्म**—संज्ञा पुं० [ सं० ] मरने के बाद फिर दूसरे शरीर में उत्पत्ति। एक शरीर छूटने पर दूसरा शरीर धारण।

**पुनर्जन्मा**—संज्ञा पुं० [ सं० पुनर्जन्मन् ] ब्राह्मण [को०]।

**पुनर्जागरण**—संज्ञा पुं० [ सं० पुनर्+जागरण ] १. पुनः जगना। पुनरुत्थान। २. युरोपीय इतिहास का एक युगविशेष। प्राचीन का गौरवगान और उसकी पुनःस्थापना इस प्रवृत्ति की प्रमुख विशेषता है।

**पुनर्जात**—वि० [ सं० ] फिर से जन्म लेनेवाला [को०]।

**पुनर्डीन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पक्षियों के उड़ने का एक प्रकार [को०]।

**पुनर्णव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नख। नाखून।

**पुनर्दाय**—संज्ञा पुं० [ सं० ] फिर से दे देना। लौटा देना [को०]।

**पुनर्नव**[1]—वि० [ सं० ] जो फिर से नया हो गया हो।

**पुनर्नव**[2]—संज्ञा पुं० दे० 'पुनर्णव'।

**पुनर्नवा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] एक छोटा पौधा जिसकी पत्तियाँ चौलाई की पत्तियों की सी गोल गोल होती हैं।

विशेष—फूलों के रंग के भेद से यह पौधा तीन प्रकार का होता है—श्वेत, रक्त और नील। श्वेत पुनर्नवा को विषखपरा और रक्त पुनर्नवा को सांठ या गदहपूरना कहते हैं। श्वेत पुनर्नवा या विषखपरे का पौधा जमीन पर फैला होता है, ऊपर की ओर बहुत कम जाता है। फूल सफेद होते हैं। सांठ या गदहपूरना ऊसर और कँकरीली जमीन पर अधिक होती है। फूल लाल होते हैं, डंठल लाल होते हैं और पत्तियाँ भी किनारे पर कुछ ललाई लिए होती हैं। पुनर्नवा की जड़ मूसला होती है और नीचे दूर तक गई होती है। औषध में इसी जड़ का व्यवहार अधिकतर होता है पुनर्नवा कड़वी, गरम, चरपरी, कसैली, रुचिकारक, अग्निदीपक, रूखी, खारी, दस्तावर, हृदय और नेत्र को हितकारी, तथा सूजन, कफ, वात, खाँसी, बवासीर, सूल, पाडु रोग इत्यादि को दूर करनेवाली मानी जाती है। नेत्ररोगों में तो यह बहुत उपकारी मानी जाती है। इसकी जड़ को पीते भी हैं और घिसकर घी आदि के साथ अंजन की तरह लगाते भी हैं। ऐसा प्रसिद्ध है कि इसके सेवन से आँखें नई हो जाती हैं।

पर्या०—(क) श्वेत पुनर्नवा। श्वेतमूला। कठिल्ल। चिराटिका। दूरवारा। सितवर्षाभू। वर्षांगी। वर्षाही। विसाख। शशिवाटिका। पृथ्वी। घनपत्र। शोथघ्नी। दीर्घपत्रिका।

(ख) रक्त पुनर्नवा। रक्तपत्रिका। रक्तकांड। वर्षकेतु। वर्षाभू। रक्तपुष्पा। लोहिता। क्रूरा। मंडलपत्रिका। विकस्वरा। विषघ्नी। सारिणी। शोथघ्न। नीला। पुनर्भव। नव। नव्य।

(ग) नीलपुनर्नवा। नीला। श्यामा। नीलवर्षाभू। नीलिनी।

**पुनर्पि**पु†—अव्य [ सं० पुनरपि ] फिर। दुबारा। उ०—मनु निर्मलु सुधा सनु होई, नानक इतरसि पुनर्पि जन्म न होई। —प्राण०, पु० २३५।

**पुनर्भव**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. फिर होना। पुनर्जन्म। २. नख। नाखून। ३. रक्तपुनर्नवा।

**पुनर्भव**[2]—वि० जो फिर हुआ हो। फिर उत्पन्न।

**पुनर्भाव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नया जन्म। पुनर्जन्म [को०]।

**पुनर्भू**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] वह विधवा स्त्री जिसका विवाह पहले पति के मरने पर दूसरे पुरुष से हो।

विशेष—मिताक्षरा के अनुसार पुनर्भू तीन प्रकार की होती है। जिसका पहले पति से केवल विवाह भर हुआ हो, समागम न हुआ हो, दूसरा विवाह होने पर वह अक्षतयोनि स्त्री प्रथमा पुनर्भू होगी। विधवा हो जाने पर जिसके चरित्र के बिगड़ने का डर गुरुजनों को हो उसका यदि वे पुनर्विवाह कर दें तो वह द्वितीया पुनर्भू होगी। विधवा होकर व्यभिचार करनेवाली स्त्री का यदि फिर विवाह कर दिया जाय तो वह तृतीया पुनर्भू होगी।

**पुनर्भोग**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पूर्व कर्म के फलों ( सुख दुःख आदि ) का भोग। २. किसी वस्तु का पुनः प्राप्त होना [को०]।

**पुनर्वसु**—संज्ञा पुं० [ सं० ] सत्ताईस नक्षत्रों में से सातवाँ नक्षत्र। दे० 'नक्षत्र'। २. विष्णु। ३. शिव। ४. कात्यायन मुनि। ५. एक लोक।

**पुनर्विभाजन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] विभाजित वस्तु को फिर विभाजित करना।

**पुनर्वार**—क्रि० वि० [ सं० पुनर्+वार ] दुबारा। फिर से। उ०—पुनर्वार गाएँ नूतन स्वर, नव कर से दे ताल, चतुर्दिक् छा जाए विश्वास।—अनामिका, पु० ६७।

**पुनर्विवाह**—संज्ञा पुं० [सं०] फिर से विवाह या परिणयन करना [को०]।

**पुनवती**पु—वि० [ सं० पुण्यवती ] पुण्यवाली। भाग्यवाली। पुण्यात्मा। उ०—किहि पुनवंती सामुहउ, म्हु ऊपराठउ आज।—ढोला०, दू० ३१०।

**पुनवाँसी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पूर्णमासी ] पूर्णिमा। पूनो। पूर्णमासी। उ०—खासी परकासी पुनवाँसी चंद्रिका सी जाके, वासी अविनासी अघनासी ऐसी कासी है।—भारतेंदु ग्रं०, भा० १, पृ० २८२।

**पुनश्च**—क्रि० वि० [ सं० ] पुनः। फिर [को०]।

**पुनश्चर्वण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पागुर। पगुरी। जुगाली [को०]।

**पुनाग**—संज्ञा पुं० [ सं० पुन्नाग ] दे० 'पुन्नाग' ( वृक्ष )। उ०—साल ताल हिंताल तमालन बंजुल बना पुनागा। —श्याम०, पु० ११८।

**पुनाराज**—संज्ञा पुं० [सं० पुनर्राज] नया नरेश। नया राजा [को०]।

**पुनि**पु†—क्रि० वि० [ सं० पुनः ] १. फिर। तदनंतर। उसके बाद। उ०—(क) पुनि रघुपति बहुविधि समझाए। —मानस, ७।६५। पुनि पुष्पक चढ़ि कपिन समेता।—मानस, ७।८। २. फिर से। दोबारा।

मुहा०—पुनि पुनि = बार बार। उ०—पुनि पुनि मोहिं देखाव कुठारा।—तुलसी (शब्द०)।

**पुनिम**(पु)—संज्ञा स्त्री० [ सं० पूर्णिमा ] दे० 'पूर्णिमा'। उ०—उठ उठ माधव कि सुतसि मंद, गहन लाग देख पुनिम क चंद।—विद्यापति, पृ० ६५।

**पुनिमासी**(पु)—संज्ञा स्त्री० [ सं० पूर्णिमासी ] दे० 'पूर्णमासी'। उ०—बहुभाँत राह गगन फिरघो, पूरन पुनमासी ससुर।—पृ० रा०, ११। १७८।

**पुनी**(पु)[1]—संज्ञा पुं० [ सं० पुण्य, हिं० + पुन + ई ( प्रत्य० )] पुण्य करनेवाला। पुण्यात्मा। उ०—सब निर्दंभ, धर्मरत पुनी। नर अरु नारि चतुर सब गुनी।—तुलसी ( शब्द० )।

**पुनी**[2]—संज्ञा स्त्री० [ सं० पूर्ण, या पूर्णिमा ] पूर्णिमा। पूनो। उ०—चित्र में बिलोकत ही लाल को बदन बाल, जीते जेहि कोटि चंद शरद पुनीन को।—मतिराम ( शब्द० )।

**पुनी**(पु)[3]—क्रि० वि० [ हिं० ] दे० 'पुनि'। उ०—मानस बचन काय किए पाप सति भाय राम को कहाय दास दगाबाज पुनी सो।—तुलसी ( शब्द० )।

**पुनीत**—वि० [ सं० ] पवित्र किया हुआ। पवित्र। पाक।

**पुनीतव**(पु)—वि० [ सं० पुण्यतम या हिं० ] दे० 'पुनीत'। उ०—अरतकार आजुल्लि परासुर परम पुनीतव।—हु० रासो, पृ० १०।

**पुनु**(पु)†—अव्य० [ सं० पुनः ] दे० 'पुनः'। उ०—जओ विधि का ओल एहि मति तोर, पुनु हेरसि किए परि गोरि।—विद्यापति, पृ० २११।

**पुन्न**†—संज्ञा पुं० [ सं० पुण्य, प्रा० पुण्ण, पुन्न ] दे० 'पुण्य'। उ०—तिरथ ब्रत तप दान पुन्न, होम जग्य सोइ।—जग० श०, भा० २, पृ० ८१।

**पुन्नक्षत्र**—संज्ञा पुं० [ सं० पुम् + नक्षत्र ] नर नक्षत्र। वह नक्षत्र जिसमें नर संतान की उत्पत्ति हो (को०)।

**पुन्नाग**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. सुलताना चंपा।

विशेष—इसका पेड़ बड़ा और सदाबहार होता है। पत्तियाँ इसकी गोल अंडाकार, दोनों सिरों पर प्रायः बराबर चौड़ी और चंपा की पत्तियों से मिलती जुलती होती हैं। टहनियों के सिरे पर लाल रंग के फूल गुच्छों में लगते हैं। फूलों में केसर होता है जो पुन्नागकेसर कहलाता है और दवा के काम में आता है। फल भी गुच्छों में ही लगते हैं। इस पेड़ की लकड़ी बहुत मजबूत ललाई लिए बादामी रंग की होती है। यह इमारतों में लगती है, जहाज के मस्तूल बनाने, रेल की पटरी के नीचे देने तथा और बहुत से कामों में आती है। छाल को छीलने से एक प्रकार का रस या गोंद निकलता है जिसमें सुगंध होती है। फलों के बीज से तेल निकलता है। पुन्नाग के पेड़ दक्षिण मद्रास प्रांत में समुद्रतट पर बहुत अधिक होते हैं। उड़ीसा, सिंहल और बरमा में भी यह पेड़ आपसे आप होता है। समुद्रतट की रेतीली भूमि में जहाँ और कोई पेड़ नहीं होता वहाँ यह अपने फल फूल की बहार दिखाता है। वैद्यक में पुन्नाग मधुर, शीतल, सुगंध और पित्तनाशक माना जाता है।

पर्या०—पुरुषाख्य। रक्तपुष्प। देववल्लभ। पुरुष। तुंग। केसर। केसरी।

२. श्वेत कमल। ३. जायफल। ४. पुरुषश्रेष्ठ। मनुष्यों में बड़ा।

**पुन्नाट**—संज्ञा पुं० [सं०] १. चक्रमर्द। चकवँड़ का पौधा। २. कर्नाटक के पास एक देश। ३. दिगंबर जैन संप्रदाय का एक संघ। जैन हरिवंश के कर्ता जिनसेनाचार्य इसी संघ के थे।

**पुन्नाड**—संज्ञा पुं० [सं०] दे० 'पुन्नाट'।

**पुन्नामा**—संज्ञा पुं० [ सं० पुन्नामन् ] पुत् नाम का एक नरक। २. पुन्नाग वृक्ष [को०]।

**पुन्नि**(पु)—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुण्य प्रा० पुण्ण ] दे० पुण्य। उ०—दस असुमेध जगि जेईं कीन्हा। दान पुन्नि सरि सेउ न दीन्हा।—जायसी ग्रं० (गुप्त), पृ० १३१।

**पुन्निम**(पु)—संज्ञा स्त्री० [सं० पूर्णिमा, प्रा० पुण्णिमा] दे० 'पूर्णिमा'। उ०—उद्दित प्रबान सुभ गतनह। जेम जलधि पुन्निम बढहिं।—पृ० रा०, १।६८४।

**पुन्य**—संज्ञा पुं० [सं० पुण्य] दे० 'पुण्य'।

**पुन्यजन**(पु)—संज्ञा पुं० [सं० पुण्यजन] असुर। राक्षस। उ०—कौनप असप पुन्यजन निकषासुत दुर्नाद।—अनेकार्थ०, पृ० ८४।

**पुन्यताई**(पु)—संज्ञा स्त्री० [सं० पुण्यता] पुण्यता। पुण्य।

**पुन्यथली**(पु)—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुण्य + स्थल ] पुण्यस्थली। पवित्र स्थान। उ०—पुन्यथली तिहिं जानि बिराजे, बात नहीं कछु और।—सूर०, १०।१७८६।

**पुपली**†—संज्ञा स्त्री० [हिं० पोपला] बाँस की पतली पोली नली।

**पुपूषा**—संज्ञा स्त्री० [सं०] शुद्ध, स्वच्छ करने की इच्छा [को०]।

**पुप्प, पुप्फ**(पु)†—संज्ञा पुं० [सं० पुष्प, प्रा० पुप्फ] पुष्प। फूल। उ०—(क) अनेक पुप्प बीच ग्रंथ भासित त्रिषाडयं।—पृ० रा०, २५।३१०। (ख) पुप्फ पानि धरि धूप दिव्व पाइन दा अंवह।—पृ० रा०, १।६८९।

**पुप्फुट**—संज्ञा पुं० [सं०] तालु और मसूढ़ों का एक रोग [को०]।

**पुप्फुस**—संज्ञा पुं० [सं०] उदरस्थ वायु। जठरवात।

**पुप्फुस**—संज्ञा पुं० [सं०] १. पद्मबीज कोश। कँवलगट्टे का छत्ता। २. फुफ्फुस।

**पुब्ब**(पु)—संज्ञा पुं० [सं० पूर्व, प्रा० पुब्व] पूर्व। पूर्व दिशा।

**पुब्बता**(पु)—संज्ञा स्त्री० [ सं० पूर्व ] अपूर्वता। अतुलता

**पुमान्**—संज्ञा पुं० [ सं० ] मर्द। नर। पुरुष।

**पुरंगपु**—वि० [ सं० पुर ] आगे।

**पुरंजन**—संज्ञा पुं० [ सं० पुरञ्जन ] १. जीवात्मा।

विशेष—भागवत में विस्तृत रूपकाख्यान के रूप में शरीरको पुर, उसके नवद्वार, त्वक्‌की प्राचीर और उसमें 'पुरंजन' नाम से जीवात्मा के निवास आदि का वर्णन किया गया है।

२. हरि। विष्णु (को०)।

**पुरंजनी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुरञ्जनी ] बुद्धि । मनीषा (को०) ।

**पुरंजय**[1]—वि० [ सं० पुरञ्जय ] पुर को जीतनेवाला ।

**पुरंजय**[2]—संज्ञा पुं० एक सूर्यवंशी राजा । काकुत्स्थ ।

विशेष—विष्णु पुराण में लिखा है कि एक बार दैत्यों से हारकर जब देवता विष्णु भगवान् के पास गए तब उन्होंने उनसे राजा पुरंजय के पास जाने के लिये कहा । भगवान् ने अपना कुछ अंश पुरंजय में डाल दिया । पुरंजय ने इंद्र से बैल बनने के लिये कहा । बैल के ककुद (डीले) पर बैठकर पुरंजय ने युद्ध किया और दैत्यों को परास्त कर दिया । इसी से उनका नाम काकुत्स्थ पड़ा ।

**पुरंजर**—संज्ञा पुं० [ सं० पुरञ्जर ] काँख । कुक्षि । बगल (को०) ।

**पुरंद**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० पुरन्दर ] इंद्र । पुरंदर । उ०—घनघन प्रवाह बहु पुहवि परि बरष्यो जेम पुरंद गति । —पृ० रा०, ११४७२ ।

**पुरंदर**—संज्ञा पुं० [ सं० पुरन्दर ] १. पुर, नगर या घर को तोड़नेवाला । २. इंद्र ( जिन्होंने शत्रु का नगर तोड़ा था ) । ३. ( घर को फोड़नेवाला ) चोर । ४. चविका । चव्य । चई । ५. मिर्च । ६. ज्येष्ठा नक्षत्र । ७. शिव का एक नाम (को०) । ८. अग्नि (को०) । ९. विष्णु ।

यौ०—पुरंदरक्ष्माधर=महेंद्र पर्वत का नाम ।

**पुरंदरा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुरन्दरा ] गंगा ।

**पुरंद्र**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० पुरन्दर ] पुरंदर । इंद्र । उ०—इहिं काम पुरंद्र निपाता । भग सहस किए जिहिं गाता ।—सुंदर० ग्रं० भा० १, पृ० १२४ ।

**पुरंध्रि, पुरध्री**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुरन्ध्रि ] १. पति, पुत्र, कन्या आदि से भरी पूरी स्त्री । २. स्त्री । औरत ।

**पुरः**—अव्य० [ सं० पुरस् ] १. आगे । २. पहले ।

यौ०—पुरःपाक=जिसकी सिद्धि या पाक सन्निकट हो । पुरःप्रहर्ता=(१) वह जो अग्रिम पंक्ति में लड़े । (२) पहले प्रहार करनेवाला । पुरःफल=जिसका फल या सिद्धि समक्ष हो । पुरःसर । पुरःस्थ=सामने । समक्ष । पुरःस्थायी=सामने रहनेवाला । आगे रहनेवाला ।

**पुरःसर**[1]—वि० [ सं० ] १. अग्रगंता । अगुआ । २. संगी । साथी । ३. समन्वित । सहित । युक्त ।

**पुरःसर**[2]—संज्ञा पुं० १. अग्रगमन । २. साथ ।

**पुर**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] [ स्त्री० पुरी ] १. वह बड़ी बस्ती जहाँ कई ग्रामों या बस्तियों के लोगों को व्यवहार आदि के लिये आना पड़ता हो । नगर । शहर । कसबा । २. आगार । घर ।

यौ०—अंतःपुर । नारीपुर ।

३. गृहोपरि गृह । घर के ऊपर का घर । कोठा । अटारी । ४. लोक । भुवन । ५ नक्षत्र । पुंज । राशि । ६. देह । शरीर । ७. भोथा । ८. चर्म । चमड़ा । ९. पीली कटसरैया । १०. गुग्गुल नामक गंधद्रव्य । ११. दुर्ग । किला । गढ़ । १२. चोंगा । १३. पाटलिपुत्र का एक नाम (को०) । १४. स्त्रियों का निवास । अंतःपुर । जनानखाना (को०) । १५. कोषागार । भंडारघर (को०) । १६. मणिकागृह । वेश्यालय (को०) । १७. पुष्पगर्भ । पुष्प कोश (को०) ।

**पुर**[2]—वि० [ सं०, तुल० फा० पुर ] पूर्ण । भरा हुआ ।

**पुर**[3]—संज्ञा पुं० [ सं० पुर (=चमड़ा), या देश० ] कुएँ से पानी निकालने का चमड़े का डोल । चरसा ।

**पुर**(पु)[4]—अव्य० [ सं० पुरस् ] आगे । समक्ष । सामने । उ०—राम कह्यो जो कछु दुख तेरे । श्वान निशंक कह्यो पुर मेरे ।—राम च०, पृ० १६६ ।

**पुरअमन**—वि० [ फ़ा० पुर+अ० अम्न ] शांतिपूर्ण । शांतिमय (को०) ।

**पुरअसर**—वि० [ फा० पुर+अ० असर ] असरदार । प्रभावशील । उ०—कोई पंद्रह कहानियाँ उन्होंने लिखीं, किंतु जो लिखा पुरअसर ।—शुक्ल अभि० ग्रं०, पृ० ९३ ।

**पुरइन**(पु)†—संज्ञा स्त्री० [ सं० पुटकिनी, प्रा० पुड़इनी (=कमलिनी), पुं०हिं० पुरइनि ] १. कमल का पत्ता । उ०—(क) पुरइन सघन ओट जल बेगि न पाइय मर्म । मायाछन्न न देखिए जैसे निर्गुण ब्रह्म । —तुलसी (शब्द०) । (ख) देखो माई रूप सरोवर साज्यो । ब्रज बनिता वर वारि बृंद में श्री ब्रजराज बिराज्यो । पुरइन कपिश निचोल विविध रँग विहसत सचु उपजावै । सूर श्याम आनंदकंद की सोभा कहत न आवै । —सूर (शब्द०) । २. कमल । उ०—(क) सरवर चहुँ दिसि पुरइनि फूली । देखा वारि रहा मन भूली । —जायसी (शब्द०) । (ख) ऊधो तुम हो अति बड़भागी । अपरस रहत सनेह तगा तें नाहिन मन अनुरागी । पुरइन पात रहत जल भीतर ता रस देह न दागी । ज्यों जल माँह तेल की गागरि बूँद न ताको लागी ।—सूर (शब्द०) ।

**पुरइया**—संज्ञा स्त्री० [ देश० ] तकुआ । उ०—मन मेरो रहटा रसना पुरइया । हरि को नाउ लै लै काति बहुरिया ।—कबीर ग्रं०, पृ० १६५ ।

**पुरकोट्ट**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नगर की रक्षा के लिये बना दुर्ग (को०) ।

**पुरख**†—संज्ञा पुं० [ सं० पुरुष ] । व्यक्ति । पुरुष ।

**पुरखत्व**(पु)—संज्ञा पुं० [ हिं० ] पौरुष । पुरुषार्थ । उ०—इक्क कहै सोवन्न इंद्र को पुरखत नंखिय ।—पृ० रा०, ४।३ ।

**पुरखा**—संज्ञा पुं० [ सं० पुरुष ] [ स्त्री० पुरखिन ] १. पूर्वज । पूर्वपुरुष । उत्पत्ति परंपरा में पहले पड़नेवाले पुरुष । जैसे, बाप, दादा, परदादा इत्यादि । जैसे,—ऐसी चीज उसके पुरखों ने भी न देखी होगी । उ०—चलत लीक पुरखान की करत तिनहिं के काज ।—लक्ष्मण (शब्द०) ।

मुहा०—पुरखे तर जाना=पूर्वपुरुषों को ( पुत्र आदि के कृत्य से ) परलोक में उत्तम गति प्राप्त होना । बड़ा भारी पुण्य या फल होना । कृतकृत्य होना । जैसे,—एक दिन वे तुम्हारे घर आ गए, बस पुरखे तर गए ।

२. घर का बड़ा बूढ़ा ।

**पुरखार**—वि० [ फ़ा० पुरखार ] काँटों से परिपूर्ण। काँटों से भरा हुआ। कंटकमय। जहाँ काँटे अधिक हों। उ०—पुरखार खार सूँ है गुलजार कहाँ है।—कबीर मं०, पृ० ३२३।

**पुरखून**—वि० [ फ़ा० पुरखूँ ] खून से तरबतर। रक्ताक्त। उ०—लगे गुलशन पे अजबस गम के होल्याँ, हुए पुरखून फुल मेंहदी के फूलाँ।—दक्खिनी०, पृ० १६१।

**पुरग**—वि० [ सं० ] १. शहर को जानेवाला। २. जिसकी मनोवृत्ति अनुकूल हो [को०]।

**पुरगुर**—संज्ञा पुं० [ देश० ] बंगाल के उत्तरपूर्व होनेवाला एक पेड़ जो धोली से मिलता जुलता होता है। इसकी लकड़ी खेती के सामान और खिलौने आदि बनाने के काम आती है।

**पुरचक**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पुचकार ] १. चुमकार। पुचकार। २. बढ़ावा। उत्साहदान। जैसे,—तुम्ही ने तो पुरचक दे देकर लड़के को गाली बकना सिखाया है।

क्रि० प्र०—देना।

३. प्रेरणा। उसकावा। उभारने का काम। जैसे,—उसने पुरचक देकर उसे लड़ा दिया। ४. पृष्ठपोषण। वाहवाही। समर्थन। पक्षमंडन। हिमायत। तरफदारी। जैसे,—पुरचक पाकर ही पुलिसवालों ने यह सब उपद्रव किया।

क्रि० प्र०—देना।—पाना।—लेना।

**पुरगो**—वि० [ फ़ा० ] बहुत अधिक कविता करनेवाला। २. अधिक बोलनेवाला। बातूनी [को०]।

**पुरगोई**—संज्ञा स्त्री० [ फ़ा० ] १. अत्यधिक कविता करना। २. बकवादपन। वाचालता [को०]।

**पुरजन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नगरवासी लोग। उ०—बचन सुनत पुरजन अनुरागे। तिन्हके भाग सराहन लागे।—मानस, २।२५०।

**पुरजा**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० पुर्जह् ] १ टुकड़ा। खंड। उ०—सूरा सोइ सराहिए लड़े धनी के खेत। पुरजा पुरजा ह्वै परे तऊ न छाँड़े खेत।—कबीर (शब्द०)।

मुहा०—पुरजे पुरजे उड़ना = टुकड़े टुकड़े हो जाना। पूरी तरह नष्ट हो जाना। उ०—पुरजे पुरजे उड़ै अन्न बिनु बस्तर पानी। ऐसे पर ठहराय सोई महबूब बखानी।—पलटू०, भा० १, पृ० ३३। पुरजे पुरजे करना या उड़ाना = खंड खंड करना। टूक टूक करना। धज्जियाँ उड़ाना। पुरजा पुरजा हो पड़ना = दे० 'पुरजे पुरजे होना'। उ०—सूर न जानै कायरी सुरा तन से हेत। पुरजा पुरजा हो पड़ै, तहूँ न छाड़ै खेत।—दरिया बा०, पृ० १२। पुरजा पुरजा हो रहना = दे० 'पुरजे पुरजे होना'। उ०—सूरा सोई सराहिये, लड़ै धनी के हेत। पुरजा पुरजा होई रहै, तऊ न छाँड़ै खेत।—कबीर सा० सं०, भा० १, पृ० २१। पुरजे पुरजे होना = खंड खंड होना। टूट फूटकर टुकड़े टुकड़े होना।

२. कतरन। धज्जी। कटा टुकड़ा। कत्तल। ३. अवयव। अंग। अंश। भाग। जैसे, कल के पुरजे, घड़ी के पुरजे।

मुहा०—चलता पुरजा = चालाक आदमी। तेज आदमी। उद्योगी पुरुष।

४. चिड़ियों के महीन पर। रोईं।

**पुरजित्**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. शिव। २. एक राजा। ३. कृष्ण का एक पुत्र जो जांबवती से उत्पन्न हुआ था।

**पुरजोर**—वि० [ फ़ा० पुरजोर ] पुरअसर। ओजपूर्ण।

**पुरजोश**—वि० [ फ़ा० पुरजोश ] जोश से भरा हुआ। जोशीला।

**पुरट**—संज्ञा पुं० [ सं० ] सुवर्ण। सोना। उ०—(क) छुहे पुरट घट सहज सुहाए। मदन सकुन जनु नीड़ बनाए।—मानस, १।३४६। (ख) पुरट मनि मरकतनि की तनि तहाँ मंजन ठाट।—घनानंद, पृ० ३००।

**पुरण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] समुद्र।

**पुरतः**—अव्य० [ सं० पुरतस् ] आगे।

**पुरतटी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] छोटा कसबा या गाँव जिसमें बाजार लगता हो।

**पुरतोरण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] शहर का बाहरी दरवाजा। पुरद्वार [को०]।

**पुरत्राण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] शहरपनाह। प्राकार। कोट। परकोटा। उ०—कनक रचित मणि खचित दिवाला। अष्ट द्वार पुरत्राण विशाला।

**पुरदर्द**—वि० [ फ़ा० ] दर्द से भरा हुआ। दुःखपूर्ण। पीड़ायुक्त। उ०—इसका अर्थ बड़ा विकट है, बड़ा पुरदर्द है।—कुकुम (भू०), पृ० १३।

**पुरद्वार**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नगरद्वार। शहर पनाह का फाटक।

**पुरन**Ⓟ—वि० [सं० पूर्ण, हिं० पूरन] दे० 'पूरन'। उ०—सुतन दुक्ख प्रति बाल ससि भयो पुरन बिन मंत।—पृ० रा०, २।३४०।

**पुरनवासी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पूर्णमासी ] दे० 'पूर्णमासी'। उ०—अगहन पुनवासी बार सुक दसखत दलदास कानगोऐ।—सं० दरिया, पृ० ३।

**पुरना**Ⓟ[1]—क्रि० अ०, क्रि० स० [हिं०] दे० 'पूरना'

**पुरना**†[2]—संज्ञा स्त्री० [ देश० ] गदहपूर्ना। पुनर्नवा।

**पुरनारी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] वारांगना। वेश्या [को०]।

**पुरनियाँ**†—वि० [हिं० पुराना + इयाँ (प्रत्य०)] वृद्ध। वयोवृद्ध। बुड्ढा।

**पुरनी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० पूरना (= भरना) ] १. छल्ला। अँगूठे में पहनने का गहना। २. तुरही। सिंहा। ३. बंदूक का गज।

**पुरनूर**—वि० [ फा ] ज्योतिर्मय। सौंदर्ययुक्त। प्रकाशमान। सुंदरता से परिपूर्ण। उ०—जाहिरा जहान जाका जहूर पुरनूर।—मलूक०, पृ० २०।

**पुरनोट**†—संज्ञा पुं० [ अं० प्रोनोट ] ऋणपत्र। रुक्का। सरखत। उ०—मुझसे अपने रुपयों के लिये पुरनोट लिखा लो, स्टांप लिखा लो, और क्या करोगे?—गबन, पृ० ११७।

**पुरपाटण**—संज्ञा पुं० [ सं० पुर + हिं० पाटन < सं० पत्तन ] नगर। उ०—पुर पाटण सुबस बसै।—कबीर ग्रं०, पृ० ५२।

**पुरपाल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. नगर का रक्षक। कोतवाल। २. जीव।

**पुरपेंच**—वि० [फ़ा०] चक्करदार। घुमावदार। घुँघराला। उ०—इसकी पुरपेंच जुल्फें दिल को बेताब किए डालती हैं। —श्रीनिवास ग्रं०, पृ० ४५

**पुरफन**—वि० [ फ़ा० पुर + अ० फ़न ] मक्कार। धूर्त। प्रवंचक। उ०—ऐ इस्कबाज पुरफन बलिहार तुज मकर पर।—दक्खिनी०, पृ० ३२०।

**पुरबला**—वि० [ सं० पूर्व + हिं० ला प्रत्य० [ वि० स्त्री० पुरबली ] १. पूर्व का। पहले का। २. पूर्व जन्म का। पूर्वजन्म संबंधी। जैसे, पुरबले पाप।

**पुरबा**[1]—संज्ञा स्त्री० [ सं० पूर्व ] दे० 'पुरवा'।

**पुरबा**[2]—संज्ञा पुं० [ हिं० पूर्वा ] दे० 'पूर्वा ( नक्षत्र )। उ०—पुरबा लाग भूमि जलपूरी।—जायसी ग्रं०, पृ० १५३।

**पुरबिया**—वि० [ हिं० पूरब+इया (प्रत्य०) ] [ वि० स्त्री० पुरबिनी ] पूर्व देश में उत्पन्न या रहनेवाला। पूरब का। जैसे, पुरबिये लोग।

**पुरबिया**[2]—संज्ञा पुं० पूरब का रहनेवाला व्यक्ति। पूरब के निवासी जन। जैसे, पुरबियों की फौज।

**पुरबिला**—वि० [ हिं० पूरब ] दे० 'पुरबला'।

**पुरबिहा**†—संज्ञा पुं० [हिं० पूरब + इहा (प्रत्य०)] दे० 'पुरबिया'।

**पुरबी**†—वि० [ हिं० पूरब + ई ] दे० 'पूरबी'।

**पुरबुज**(५)†—वि० [ सं० पूर्वज ] पूर्व का। पहिले का। उ०—जो पुरबुज अपने करमन तें, डारयो सबै मिटा री।—जग० बानी, पृ० २८।

**पुरबुला**†—वि० [ सं० पूर्व+हिं० ला ( प्रत्य० ) ] दे० 'पुरबुला'। उ०—रही न रानी कैकेई अमर भई यह बात। बचन पुरबुले पाप ते बन पठयो जगतात।—( शब्द० )।

**पुरभिद्**—संज्ञा पुं० [ सं० ] ( असुरों के त्रिपुर का नाश करनेवाले ) शिव। पुरमथन।

**पुरमजाक**—वि० [ फ़ा० पुर+अ० = मजाक़ ] दिल्लगी से भरा हुआ। व्यंग्यपूर्ण। उ०—वे जहाँ एक ओर करुण चित्रों के आकलन में सिद्धहस्त हैं वहाँ पुरमजाक, फबती भरे, गुदगुदा देनेवाले फिसाने लिखने में भी।—शुक्ल० अभि० ग्रं० ( सा० ) पृ० ६२।

**पुरमथन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] शिव।

**पुरमान**(५)—संज्ञा पुं० [ फ़ा० फ़र्मान ] दे० 'फरमान'। उ०—आबेटक बन तकिक इतै गज्जने सपत्ते। साह गोर साहाब दिए पुरमान निरत्ते।—पृ० रा, १०।६।

**पुररोध**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नगर को चारों ओर से घेरना [को०]।

**पुररौनक**—वि० [ फ़ा० पुररौनक़ ] चहल पहल से भरा हुआ। जहाँ खूब रौनक हो [को०]।

**पुरला**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] दुर्गा।

**पुरवइया**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पूर्वा ] दे० 'पुरवाई'। उ०—झाम्हीं झाम्हीं बूँद पवन पुरवइया बरसत थोरे थोरे।—संतवाणी०, भा० २, पृ० ७६।

**पुरवट**†—संज्ञा पुं० [ सं० पुर + वर्त ? ] चमड़े का बहुत बड़ा डोल जिसे कुएँ में डालकर बैलों की सहायता से खेत की सिंचाई आदि के लिये पानी खींचते हैं। चरसा। मोट। पुर।

क्रि० प्र०—चलना। खींचना।

मुहा०—पुरवट नाधना = पुरवट की रस्सी में बैल जोतना। पुरवट हाँकना = पुरवट के बैलों को चलाना।

**पुरवधू**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] दे० 'पुरनारी' [को०]।

**पुरवना**(५)[1]—क्रि० स० [हिं० पूरना] १. पूरना। भरना। पुजाना। जैसे, घाव पुरवाना। २. पूरा करना। पूर्ण करना। उ०—(क) जौं बिधि पुरब मनोरथ काली। करउँ तोहि चख पूतरि आली। —तुलसी (शब्द०)। (ख) मो सों कहा दुरावति राधा। कहा मिली नँदनंदन को निज पुरयो मन की साधा।—सूर ( शब्द० )।

मुहा०—साथ पुरवना = साथ देना। साथी होना। उ०—पुरवहु साथ तुम्हार बड़ाई।—जायसी ( शब्द० )।

**पुरवना**[2]—क्रि० अ० १. पूरा होना। २. यथेष्ट होना। ३. उपयोग के योग्य होना।

मुहा०—बल पुरवना = पूरी शक्ति या सामर्थ्य होना। बलवीर्य का काम करना।

**पुरवय्या**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० ] दे० 'पुरवइया'। उ०—हिल रही नीम की डाल मंदगति, कहती रे। बह रही सजीली सीरी सीरी पुरवइया।—मिट्टी०, पृ० ९७।

**पुरवा**[1]—संज्ञा पुं० [सं० पुर + हिं० वा (प्रत्य०)] छोटा गाँव। पुरा। खेड़ा। उ०—नदी नद सागर डगरि मिलि गए देव, डगर न सूझत नगर पुरवान को।—देव ( शब्द० )।

**पुरवा**[2]—संज्ञा पुं० [ सं० पूर्व + वात, हिं० पूरब + बाव ] पूरब की हवा। पूर्व दिशा से चलनेवाली वायु। २. एक रोग जो वायु चलने से उत्पन्न होता है।

विशेष—यह पशुओं को होता है। इसमें पशु का गला फूल जाता है और उसके पेट में पीड़ा होती है।

**पुरवा**[3]—संज्ञा पुं० [ सं० पुटक ] मिट्टी का कुल्हड़। कुल्हिया। उ०—कूट के केवार सम खुदिहैं त्रिलोक काम पुरवा के फूट सम ब्रह्म अंड फूटिहैं।—हनुमान ( शब्द० )।

**पुरवा**(५)[4]—वि० [ हिं० पूरना ] पूर्ण करनेवाला। पुरानेवाला। उ०—चलि राधे बृंदावन विहरन औसर बन्यौ है मनोरथ पुरवा।—घनानंद, पृ० ४६०।

**पुरवाई**—संज्ञा स्त्री० [ सं० पूर्व + वायु, हिं० पूरब + बाई ] पूर्व की वायु। वह वायु जो पूर्व से चलती है। उ०—ग्राम की बयार लाती लपट सिराय गई सीत पुरवाई लागी सीतल सुहाय री।—ठाकुर०, पृ० २०।

**पुरवाना**—क्रि० स० [ हिं० पुरवना का प्रे० रूप ] पूरा कराना।

**प्रदेशित**—वि० [ सं० ] दिखलाया हुआ [को०] ।

**प्रदेशिनी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] दे० 'प्रदेशनी' ।

**प्रदेशी**—वि० [ सं० ] प्रदेश संबंधी । प्रदेश का ।

**प्रदेशीय**—वि० [ सं० ] प्रदेश का । प्रदेश से संबंधित ।

**प्रदेष्टा**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रदेष्टृ ] प्रदेशविशेष के कर की वसूली का प्रबंध करनेवाला और चोर, डाकुओं आदि को दंड देकर शांति रखनेवाला अधिकारी ।

विशेष—इसका कार्य आजकल के कलक्टर के कार्य से मिलता जुलता होता था ।

**प्रदेह**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. वह औषध या लेप आदि जो फोड़े पर, उसे दबाने के लिये लगाया जाय । २. सुश्रुत के अनुसार एक प्रकार का व्यंजन ।

**प्रदोष**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. संध्याकाल । रजनीमुख । सूर्य के अस्त होने का समय ।

विशेष—कुछ लोग रात के पहले पहर को भी प्रदोष कहते हैं ।

२. वह अँधेरा जो संध्या समय होता है । ३. त्रयोदशी का व्रत जिसमें दिन भर उपवास करके संध्या समय शिव का पूजन करके तब भोजन करना होता है । यह व्रत प्रायः पुत्र की कामना से किया जाता है । ४. अव्यवस्था (को०) । ५. बड़ा दोष । भारी अपराध ।

**प्रदोष**[2]—वि० दुष्ट । पाजी ।

**प्रदोषक**—वि० [ सं० ] प्रदोष काल में उत्पन्न [को०] ।

**प्रदोहन**—स्त्री० पुं० [ सं० ] दोहन करना । दुहना [को०] ।

**प्रद्धटिका**—संज्ञा स्त्री० [ ? ] दे० 'पज्झटिका' ।

**प्रद्यु**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पुण्य जिससे उत्तम लोक स्वर्ग की प्राप्ति होती है [को०] ।

**प्रद्युतित**—वि० [ सं० ] द्योतित । प्रकाशित । प्रज्वलित [को०] ।

**प्रद्युम्न**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. कामदेव । कंदर्प । २. श्रीकृष्ण के बड़े पुत्र का नाम । ३. नड्वला के गर्भ से उत्पन्न मनु के एक पुत्र का नाम । ४. वैष्णवों के अनुसार चतुर्व्यूहात्मक विष्णु के एक अंश का नाम । (शेष तीन अंशों के नाम वासुदेव, संकर्षण और अनिरुद्ध हैं । )

**प्रद्युम्न**[2]—वि० अत्यंत बली । बहुत बड़ा वीर ।

**प्रद्युम्नक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] कामदेव । कंदर्प [को०] ।

**प्रद्योत**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. किरण । रश्मि । दीप्ति । आभा । २. चमक । ३. प्रकाशित करना या होना । ४. एक यक्ष का नाम । ५. उज्जैनी के प्राचीन नरेश का नाम (को०) ।

**प्रद्योतन**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. सूर्य । २. चमक । दीप्ति । ३. चमकना । द्योतित होना ।

**प्रद्योतन**[2]—वि० चमकीला । चमकनेवाला ।

**प्रद्रव**[1]—वि० [ सं० ] तरल । द्रव [को०] ।

**प्रद्रव**[2]—संज्ञा पुं० दौड़ना । भागना । पलायन [को०] ।

**प्रद्राव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. भागना । दौड़ना । पलायन करना । २. तेजी से दौड़ना या भागना [को०] ।

**प्रद्रावी**—वि० [ सं० प्रद्राविन् ] दौड़नेवाला । भागनेवाला । पलायनशील [को०] ।

**प्रद्वार**—संज्ञा पुं० [ सं० ] द्वार के आस पास या आगे का भाग । दरवाजे का अगला भाग ।

**प्रद्वेष, प्रद्वेषण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. शत्रुता । वैर । दुश्मनी २. घृणा ।

**प्रद्वेषी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] महाभारत के अनुसार दीर्घतमा ऋषि की स्त्री का नाम ।

**प्रधन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. वह जिसके पास बहुत अधिक धन हो । २. युद्ध । लड़ाई । ३. दारण । विदारण (को०) । ४. युद्ध में लूट का धन (को०) ५. विध्वंस । विनाश (को०) ।

**प्रधमन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. वैद्यक में वह क्रिया जिसमें कोई औषध या चूर्ण आदि नाक के रास्ते, जोर से सुँघाकर ऊपर चढ़ाया जाय । २. वैद्यक में एक प्रकार की सुँघनी ।

**प्रधर्ष**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'प्रधर्षण' ।

**प्रधर्षक**—वि० [ सं० ] १. आक्रमण करनेवाला । कष्ट देनेवाला । सतानेवाला । २. बलात्कार करनेवाला । सतीत्व नष्ट करनेवाला (को०) ।

**प्रधर्षण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] [ वि० प्रधर्षक ] १. अपमान । अनादर । २. जबरदस्ती किसी स्त्री का सतीत्व भंग करना । बलात्कार । ३. आक्रमण ।

**प्रधर्षित**—वि० [ सं० ] १. जिसपर आक्रमण किया गया हो । २. जिसका अनादर किया गया हो । ३. (वह स्त्री) जिसके साथ बलात्कार किया गया हो । ३. उद्दंड । उद्धत । अभिमानी (को०) ।

**प्रधा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] दक्ष प्रजापति की एक कन्या जो कश्यप को ब्याही गई थी ।

**प्रधान**[1]—वि० [ सं० ] १. मुख्य । खास । २. सर्वोच्च । श्रेष्ठ ।

**प्रधान**[2]—संज्ञा पुं० १. नेता । मुखिया । सरदार । २. सचिव । मंत्री । वजीर । ३. संसार का उपादान कारण । प्रकृति । ४. बुद्धि । समझ । ५. ईश्वर । परमात्मा । ६. सेनाध्यक्ष । महापात्र । ७. एक राजर्षि का नाम । ८. प्रकृति (को०) ।

**प्रधानक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] सांख्य के अनुसार बुद्धि तत्व ।

**प्रधानकर्म**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रधानकर्म्मन् ] सुश्रुत के अनुसार तीन प्रकार के कर्मों में से एक कर्म जो रोग की उत्पत्ति हो जाने पर किया जाता है ।

**प्रधानतः**—क्रि० वि० [ सं० प्रधानतस् ] प्रधान रूप से । मुख्य रूप से । मुख्यतया [को०] ।

**प्रधानता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] प्रधान होने का भाव, धर्म, कार्य या पद ।

**प्रधानधातु**—संज्ञा पुं० [ सं० ] शरीर के सब धातुओं में से प्रधान शुक्र और वीर्य ।

**प्रधानपुरुष**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. राज्य या शासन आदि का प्रमुख व्यक्ति । २. शिव [को०] ।

**प्रधानसभिक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] द्यूतगृह का मुखिया । जुआघर का प्रधान [को०] ।

**प्रधानमंत्री**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रधानमन्त्रिन् ] किसी देश, राज्य या राष्ट्र का वह प्रमुख व्यक्ति जो सभी मंत्रियों से बड़ा होता है तथा शासन का प्रधान संचालक होता है ।

**प्रधानांग**—संज्ञा पुं० [सं० प्रधानाङ्ग] १. मुख्य अवयव । प्रधान अंग । २. राज्य का प्रसिद्ध व्यक्ति [को०] ।

**प्रधानात्मा**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रधानात्मन् ] विष्णु [को०] ।

**प्रधानाध्यापक**—संज्ञा पुं० [सं०] किसी शिक्षासंस्था का मुख्य शिक्षक जो अध्यापन के साथ संस्था की व्यवस्था भी करता है ।

**प्रधानामात्य**—संज्ञा पुं० [ सं० ] प्रधान मंत्री । मंत्रिसमूह में प्रधानताप्राप्त मंत्री ।

**प्रधानी**(पु)†—संज्ञा स्त्री० [ हिं०प्रधान+ई (प्रत्य०) ] प्रधान का पद या कर्म ।

**प्रधानोत्तम**—संज्ञा पुं० [सं०] १. युद्धेप्सु । वीर । २. लब्धप्रतिष्ठ । अत्यंत प्रसिद्ध । विश्रुत [को०] ।

**प्रधारण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. रक्षण । गुप्ति । २. धारण करना [को०] ।

**प्रधारणा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] मस्तिष्क को किसी एक ओर या किसी विषय पर जमाना [को०] ।

**प्रधावन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. वायु । हवा । २. धावक । दौड़नेवाला (को०) । ३. मलना । साफ करना (को०) ।

**प्रधावित**—वि० [ सं० ] दौड़ता हुआ । तीव्र गति से युक्त । उ०—भूले हुए क्लेश को, हो रहे प्रधावित तुम्हारे तीर्थ देश को ।—बापू, पृ० १६ ।

**प्रधि**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पहिए का धुरा । २. कुआँ (को०) । ३. मंडल । चक्र (को०) । ४. खंड । विच्छेद (को०) ।

**प्रधी**[१]—वि० [ सं० ] प्रकृष्ट बुद्धिवाला । अत्यधिक चतुर [को०] ।

**प्रधी**[२]—संज्ञा स्त्री० प्रकृष्ट मति । उत्कृष्ट बुद्धि [को०] ।

**प्रधीर**—वि० [ सं० ] धीरधारी । धैर्यवान् । धैर्यशील । उ०—ओछे अंक निकस उरोज उकसन लागे हियरस पीकर को पजन प्रधीरें जे ।—पजनेस०, पृ० ५ ।

**प्रधूपित**—वि० [ सं० ] १. तप्त । तपाया हुआ । २. दीप्त । चमकता हुआ । ३. जिसे संताप या दुःख हुआ हो । ४. सुवासित । धूपित (को०) ।

**प्रधूपिता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. वह दिशा जिधर सूर्य बढ़ रहा हो । २. कष्टपीड़ित । दुःख में पड़ी हुई नारी (को०) ।

**प्रधूमित**—वि० [ सं० ] धुएँ से भरा हुआ । भीतर ही भीतर जलनेवाला [को०] ।

**प्रध्मापित**—वि० [ सं० ] वायु से पूरित किया हुआ । फूँका हुआ । बजाया हुआ [को०] ।

**प्रध्यान**—संज्ञा पुं० [सं०] विशिष्ट ध्यान या चिंतन । गंभीर चिंतन । प्रगाढ़ चिंतन [को०] ।

**प्रधृष्ट**—वि० [ सं० ] १. धर्षित । अपमानित । तिरस्कृत । २. उद्दंड । घमंडी । उद्धत [को०] ।

**प्रध्मापन**—संज्ञा पुं० [सं०] वायु के आवागमन को ठीक रखने के लिये श्वास नली को ठीक करने का उपचार या प्रक्रिया [को०] ।

**प्रध्वंस**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. नाश । विनाश । नष्ट हो जाना । २. सांख्य के मत से किसी वस्तु की अतीत अवस्था ।

विशेष—सांख्य मतवाले यह नहीं मानते कि किसी वस्तु का नाश नहीं होता है । इसलिये वे किसी पदार्थ की अतीत अवस्था को ही प्रध्वंस कहते हैं ।

**प्रध्वंसक**—वि० [ सं० ] विनाशक । नाश करनेवाला ।

**प्रध्वंसाभाव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] न्याय के अनुसार पाँच प्रकार के अभावों में से एक प्रकार का अभाव । वह अभाव जो किसी वस्तु के उत्पन्न होकर फिर नष्ट हो जाने पर हो ।

**प्रध्वंसित**—वि० [ सं० ] विनष्ट । बरबाद [को०] ।

**प्रध्वंसी**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रध्वंसिन् ] १. नाश करनेवाला । वह जो नष्ट करे । २. नष्ट होनेवाला । क्षयशील । नाशशील [को०] ।

**प्रध्वस्त**[१]—वि० [ सं० ] जो नष्ट हो गया हो । जिसका प्रध्वंस हो चुका हो ।

**प्रध्वस्त**[२]—संज्ञा पुं० [सं०] तांत्रिकों के अनुसार एक प्रकार का मंत्र ।

**प्रन**(पु)†—संज्ञा पुं० [ सं० प्रण ] दे० 'प्रण' ।

**प्रनत**(पु)†—वि० [ सं० प्रणत ] दे० 'प्रणत' । उ०—सरनागत आरत प्रनतनि को दै दै अभयपद ओर निबाहैं ।—तुलसी ग्रं०, पृ० ४१३ ।

यौ०—प्रनतपाल । प्रनतपालक । प्रनतपालिका = दे० प्रणतपाली ।

**प्रनति**(पु)†—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रणति ] दे० 'प्रणति' ।

**प्रनप्ता**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रनप्तृ ] नाती का पुत्र । परनाती । पनाती [को०] ।

**प्रनमन**(पु)†—संज्ञा पुं० [ सं० प्रणमन ] दे० 'प्रणमन' ।

**प्रनमना**(पु)†—क्रि० स० [ सं० प्रणमन ] दे० 'प्रणमना' ।

**प्रनय**(पु)†—संज्ञा पुं० [ सं० प्रणय ] दे० 'प्रणय' । उ०—(क) प्रीति प्रनय बिनु मद ते गुनी ।—मानस, ३।२१ । (ख) राव रंक सब एक से लगत प्रनय रस सोत ।—भारतेंदु ग्रं०, भा० १, पृ० ३१८ ।

**प्रनयाम**(पु)†—संज्ञा पुं० [ सं० प्राणायाम ] दे० 'प्राणायाम' । उ०—बैसाख मास फल पूरन जोग जुक्ति प्रनयाम ।—पोद्दार० अ०, पृ० ४३ ।

**प्रनर्तित**—वि० [ सं० ] १. कंपायमान किया हुआ । कंपित । २. झुलाया हुआ । ३. नृत्य करता हुआ । नाचता हुआ [को०] ।

**प्रनव**Ⓟ†—संज्ञा पुं० [ सं० प्रणव ] दे० 'प्रणव'।

**प्रनवना**Ⓟ†—क्रि० स० [ हिं० ] दे० 'प्रणवना'। उ०—(क) प्रनवों दीनबंधु दिनदानी।—मानस, १।१५। (ख) प्रनवों सबनि कपट छल त्यागे।—मानस, १।१४ (ग) प्रथमहिं प्रनऊँ प्रेममय, परम जोति जो आहि।—नंद ग्रं०, पृ० ११७।

**प्रनष्ट**—वि० [ सं० ] १. गायब। लुप्त। अदृश्य। २. नष्ट भ्रष्ट। बुरी तरह नष्ट। ३. भगा हुआ। पलायित [को०]।

**प्रनाम**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रणाम ] दे० 'प्रणाम'। उ०—गुरहिं प्रनाम मनहिं मन कीन्हा।—मानस, १।२६१। (ख) कौसल्या कल्यानमय मूरति करत प्रनामु। सगुन सुमंगल काज सुभ कृपा करहिं सिय रामु।—तुलसी ग्रं०, पृ० ९३।

**प्रनामी**Ⓟ†[1]—संज्ञा पुं० [ सं० प्रणामिन् ] प्रणाम करनेवाला। जो प्रणाम करे।

**प्रनामी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रणाम + हिं० ई (प्रत्य०) ] वह धन या दक्षिणा जो गुरु, ब्राह्मण या गोस्वामी आदि को शिष्य या भक्त लोग प्रणाम करने के समय देते हैं। प्रणामी।

**प्रनायक**—वि० [ सं० ] १. नेतारहित। नायकविहीन। २. नायकों में श्रेष्ठ या प्रधान [को०]।

**प्रनार**Ⓟ—संज्ञा पुं० [ सं० प्रनाल ] प्रणाली। पनारा। उ०—कज्जल प्रमान प्रब्बत ठरघौ रसधार सुठ्ठंत जलु। कंचन प्रनार ह्वै सुरभविक इह ओपम दीसंत बलु।—पृ० रा०, ७।१४४।

**प्रनाल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] प्रणाली। पनारा। परनाला। उ०—उनं छिद्र कालं, रचिजा प्रनालं। बहै धार वग्गं, निनारंध रग्गं।—पृ० रा०, १।६४२।

**प्रनालिका**†—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रणालिका ] रीति। पद्धति। सरणि। प्रणाली। उ०—सब श्रीगुसाईं जी आप कृपा करिकै नित्य की तथा बरस दिन की सब उत्सवन को प्रकार प्रनालिका लिखि पठाए।—दो सौ बावन०, भा० १, पृ० २४८।

**प्रनाली**Ⓟ†—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] दे० 'प्रणाली'।

**प्रनाशन**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रणाशन ] दे० 'प्रणाशन'।

**प्रनासन**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रणाशन ] दे० 'प्रणाशन'।

**प्रनिघातन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] हत्या। वध [को०]।

**प्रनिपात**Ⓟ†—संज्ञा पुं० [ सं० प्रणिपात ] दे० 'प्रणिपात'।

**प्रनृत्त**[1]—वि० [सं०] जो नृत्य करता हो। नाचनेवाला। नर्तक [को०]।

**प्रनृत्त**[2]—संज्ञा पुं० नाच। नृत्य [को०]।

**प्रपंच**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रपञ्च ] १. पाँच तत्वों का उत्तरोत्तर अनेक भेदों में विस्तार। संसार। सृष्टि। भवजाल। उ०—विधि प्रपंच गुन अवगुन साना।—तुलसी (शब्द०)। २. एक से उत्तरोत्तर अनेक होने का क्रम। विस्तार। फैलाव। ३. सांसारिक व्यवहारों का विस्तार। दुनिया का जंजाल। उ०—(क) परमारथी प्रपंच वियोगी।—तुलसी (शब्द०)। (ख) सपने होइ भिखारि नृप रंक नाकपति होय। जागे लाभ न हानि कछु तिमि प्रपंच जिय जोय।—तुलसी (शब्द०)। ४. बखेड़ा। झंझट। झगड़ा। झमेला। उ०—देहु, कि लेहु अजस करि नाहीं। मोहिं न बहुत प्रपंच सुहाहीं।—तुलसी (शब्द०)। ५. आडंबर। ढोंग। छल। धोखा। उ०—रचि प्रपंच भूपहि अपनाई। रामतिलक हित लगन धराई।—तुलसी (शब्द०)। ६. विपर्यास। प्रतिकूलता। वैपरीत्य (को०)। ७. राशि। संचय। पुंज (को०)। ८. व्याख्या। विस्तार। विश्लेषण (को०)। ९. नाटक में परिहासजनक कथन। असंगत या भोंडा कथन (को०)।

**प्रपंचक**—वि० [ सं० प्रपञ्चक ] १. दिखानेवाला। प्रदर्शन करनेवाला २. विकास करनेवाला। ३. सांगोपांग व्याख्या करनेवाला। विस्तार से विदर्शित करानेवाला [को०]।

**प्रपंचन**—संज्ञा पुं० [सं० प्रपञ्चन] [ वि० प्रपंचित ] विस्तार बढ़ाना। तूल देना।

**प्रपंचबुद्धि**—वि० [ सं० प्रपञ्चबुद्धि ] धूर्त। धोखेबाज [को०]।

**प्रपंचवचन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. आडंबर या ढोंग से भरी बात। २. विस्तृत बातचीत। ब्योरे की बात [को०]।

**प्रपंचित**—वि० [ सं० प्रपञ्चित ] १. जो विस्तृत किया गया हो। फैलाया या विस्तार किया हुआ। २. भ्रमयुक्त। ३. जिससे भूल हुई हो। प्रतारित। जो छला गया हो।

**प्रपंची**—वि० [ सं० प्रपञ्चिन् ] १. प्रपंच रचनेवाला। २. छली। कपटी। ढोंगी। आडंबर फैलानेवाला। ३. झगड़ालू। बखेड़िया।

**प्रपक्ष**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पक्ष का सिरा या छोर, जैसे, पक्षिव्यूहबद्ध सेना का [को०]।

**प्रपतन**—संज्ञा पुं० [सं०] १. उड़ जाना। २. नीचे गिरना। पतन। ३. वह स्थान जिसपर से कोई वस्तु गिरे। ४. मृत्यु। नाश। समाप्ति। ५. चट्टान। ६. आक्रमण [को०]।

**प्रपतित**—वि० [ सं० ] १. उड़ा हुआ। जो उड़ गया हो। २. गिरा हुआ। नीचे आया हुआ। ३. नष्ट। बरबाद। ४. मरा हुआ। मृत [को०]।

**प्रपत्ति**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] अनन्य शरणागत होने की भावना। अनन्य भक्ति। उ०—वैष्णव ग्रंथन सकल पढ़ायो। पुनि प्रपत्ति को मर्म सुनायो।—रघुराज (शब्द०)।

**प्रपथ**—वि० [ सं० ] शिथिल। थका माँदा।

**प्रपथ्य**—वि० [ सं० ] जो विशेष हित करे। अत्यंत हितकर [को०]।

**प्रपथ्या**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] हरीतकी। हड़।

**प्रपद**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पैर का अगला भाग।

**प्रपदन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पहुँच। पैठ। प्रवेश [को०]।

**प्रपदीन**—वि० [ सं० ] प्रपद संबंधी। पैर के पंजे का। पैर के अगले भाग से संबद्ध [को०]।

**प्रपन्न**—वि० [ सं० ] १. प्राप्त। २. आया हुआ। पहुँचा हुआ।

३. शरण में आया हुआ। शरणागत। आश्रित। ४. कष्टग्रस्त। दीन। दुखी (को०)।

**प्रपलायन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] भाग जाना। पलायन करना [को०]।

**प्रपलायित**—वि० [ सं० ] १. भागा हुआ। भगू। भगोड़ा। २. पराजित। हारा हुआ [को०]।

**प्रपन्नाड़**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रपन्नाड ] चक्रमर्दक। चकवँड़।

**प्रपर्ण**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] गिरा हुआ पत्ता।

**प्रपर्ण**[2]—वि० (पेड़ आदि) जो पत्तों से रहित हो [को०]।

**प्रपलायी**—वि० [ सं० ] १. भगू। भगोड़ा। भागनेवाला [को०]।

**प्रपलाश**—वि०, संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'प्रपर्ण'।

**प्रपा**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पौसरा। प्याऊ। वह स्थान जहाँ प्यासों को पानी पिलाया जाता है। २. कूप। कूआँ (को०)। ३. जलप्रणाली (को०)। ४. पशुओं के जल पीने का हौज (को०)। ५. यज्ञशाला।

**प्रपाक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. घाव आदि का पकना। २. दाह। जलन। प्रदाह [को०]।

**प्रपाठ, प्रपाठक**—संज्ञा पुं० [सं०] १. वेद के अध्यायों का एक अंश। २. श्रौत ग्रंथों का एक अंश।

**प्रपाणि**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. हस्ताग्र। हाथ का अगला सिरा। २. हथेली [को०]।

**प्रपांडु**—वि० [ सं० प्रपाण्डु ] अत्यधिक श्वेत [को०]।

**प्रपात**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पहाड़ या चट्टान का ऐसा किनारा जिसके नीचे कोई रोक न हो। खड़ा किनारा जहाँ से गिरने पर कोई वस्तु बीच में न रुक सके। भृगु। अतट। २. एक प्रकार की उड़ान। ३. एकबारगी नीचे गिरना। ४. ऊँचे से गिरती हुई जलधारा। निर्झर। झरना। दरी। ५. एकाएक। हमला। आकस्मिक आक्रमण (को०)। ६. किनारा। तट (को०)।

**प्रपातन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] जमीन आदि पर गिराना या नीचे की ओर फेंकना [को०]।

**प्रपातांबु**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रपाताम्बु ] प्रपात का जल। झरने का पानी [को०]।

**प्रपाती**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रपातिन् ] वह पर्वत या शिला जिसके आगे कोई रोक न हो [को०]।

**प्रपाथ**—संज्ञा पुं० [ सं० ] सड़क। मार्ग [को०]।

**प्रपादिक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] मयूर। मोर।

**प्रपान**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. प्याऊ। पौसला। २. एक पेय (को०)।

**प्रपानक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] फलों के गूदे, रस आदि को पानी में घोलकर नमक, मिर्च, चीनी आदि देकर बनाई हुई पीने की वस्तु। पन्ना। उ०—अनेक सुंदर और स्वादिष्ट पेय पदार्थों से बने हुए प्रपानक रस का आनंद वह पा सकता है।—रस क०, पृ० १६।

**प्रपापालिका**—संज्ञा पुं० [सं०] वह स्त्री जो पौसरा चलाती हो [को०]।

**प्रपालन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] पालन। पोषण। रक्षण [को०]।

**प्रपाली**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रपालिन् ] बलदेव का एक नाम।

**प्रपिता**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रपितामह ] दे० 'प्रपितामह'। उ०—हमारा प्रपिता अनभिज्ञनायक माया चक्का में पड़ा डुबकियाँ खा रहा है।—कबीर मं०, पृ० २१५।

**प्रपितामह**—संज्ञा पुं० [ सं० ] [स्त्री० प्रपितामही] १. परदादा। दादा का बाप। बाप का दादा। २. परब्रह्म। ३. कृष्ण (को०)।

**प्रपितामही**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] परदादी।

**प्रपितृव्य**—संज्ञा पुं० [ सं० ] परदादा का भाई।

**प्रपीड़क**—संज्ञा पुं० [सं० प्रपीडक] सतानेवाला। बहुत कष्ट देनेवाला। २. पीसने या दबानेवाला।

**प्रपीड़न**—संज्ञा पुं० [सं० प्रपीडन] [ वि० प्रपीडित ] १ बहुत अधिक कष्ट देना। २. दबाना। ३. धारक औषध।

**प्रपीत**—वि० [ सं० ] वायुपूरित। स्फीत। फैला हुआ [को०]।

**प्रपीति**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] पीना। पान करना [को०]।

**प्रपीन**—वि० [ सं० ] दे० 'प्रपीत' [को०]।

**प्रपील**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० पिपीलक ] दे० 'पिपीलक'। उ०—सुबंत रोम राजयं। प्रपील पंति छाजयं।—पृ० रा०, २५।३२६।

**प्रपुंज**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रपुञ्ज ] बड़ा समूह। भारी झुंड। उ०—विकसित कमलावली चले प्रपुंज चंचरीक, गुंजत कल कोमल धुनि त्यागि कंज न्यारे।—तुलसी ( शब्द० )।

**प्रपुत्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] [ स्त्री० प्रपुत्री ] पुत्र का पुत्र। पोता।

**प्रपुनाड़**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रपुनाड ] दे० 'प्रपुन्नाट'।

**प्रपुन्नड़**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रपुन्नड ] दे० 'प्रपुन्नाट'।

**प्रपुन्नाट**—संज्ञा पुं० [ सं० ] चक्रमर्दक। चकवँड़।

**प्रपुन्नाड़**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रपुन्नाड ] दे० 'प्रपुन्नाट'।

**प्रपुन्नाल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'प्रपुन्नाट'।

**प्रपूरक**—वि० [ सं० ] १. पूरा करनेवाला। पूर्ण करनेवाला। २. संतुष्ट करनेवाला [को०]।

**प्रपूरण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. भरना। पूर्ण करना। संतुष्ट करना। तुष्ट करना। ३. संबद्ध करना। लगाना। ४. झुकाना। जैसे धनुष [को०]।

**प्रपुराण**—वि० [ सं० ] अत्यंत पुराना। बहुत काल का [को०]।

**प्रपूरिका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] कंटकारी। कटेरी। भटकटैया।

**प्रपूरित**—वि० [ सं० ] पूर्ण। भरा हुआ [को०]।

**प्रपूर्ण**—वि० [ सं० ] पूर्ण। भरा हुआ। युक्त। उ०—द्वादश कलाओं से प्रपूर्ण जन जनपद।—तुलसी०, पृ० ६।

**प्रपूर्वग**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. परब्रह्म। ईश्वर। २. अश्विनीकुमार का नाम [को०]।

**प्रपौंडरीक**—संज्ञा पुं० [सं० प्रपौण्डरीक] पौंडरीक। पुंडरी का पौधा।

**प्रपौत्र**—संज्ञा पुं० [सं०] [स्त्री० प्रपौत्री]। पड़पोता। पुत्र का पोता। पोते का पुत्र।

**प्रपौत्री**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] परपोती । पुत्र की पोती । पोते की पुत्री ।

**प्रप्यायन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] सृजन [को०] ।

**प्रफुटना**—क्रि० अ० [ सं० प्र + स्फुटन ] दे० 'प्रफुलना' ।

**प्रफुलित**(पु)—वि० [ हिं० प्रफुलना ] दे० 'प्रफुल्ल' । उ०—प्रफुलित पंकज आए षटपद हिये यूं हरषावियौ ।—रघु० रू०, पृ० १२६ ।

**प्रफुलना**(पु)—क्रि० अ० [सं० प्रफुल्ल ] फूलना । खिलना । विकसित होना ।

**प्रफुला**(पु)—संज्ञा स्त्री० [ प्रफुल्ल (=खिला हुआ) ] १. कुमुदिनी । कुंई । उ०—प्रफुला हार हिए लसै सन की बेंदी भाल । राखति खेत खरी खरी खरे उरोजन बाल ।—बिहारी (शब्द०) ।

विशेष—पं० हरिप्रसाद ने इस दोहे का जो संस्कृत अनुवाद आर्या छंद में किया है । उसमें यही अर्थ लिया है—लसित कुमुदिनीमाला ग्रामीणा क्षण कुसुमतिलकभाला । उन्नत पयोधरेयं रक्षित बालोत्थिता क्षेत्रम् ।

२. कमलिनी । कमल । उ०—छूवैगा जो, तू रे ! भवँर कहुँ याको तनक हू । करौं तोको बंदी पकरि प्रफुला के उदर में । —लछमणसिंह (शब्द०) ।

**प्रफुलित**(पु)—वि० [सं० प्रफुल्ल] १. खिला हुआ । कुसुमित । उ०—मुख देखत शोभा एक आवत मनो राजीव प्रकाश । अरुण आगमन देखिके प्रफुलित भए हुलास ।—सूर (शब्द०) । २. प्रफुल्ल । आनंदित । उ०—अँगुरिन में अंगुरी कर हिए । प्रफुलित फिरे संग हरि लिए ।—लल्लू (शब्द०) । ३. जागृत । उ०—मलयागिरि बासी हू पवन काम अभिनि प्रफुलित करत । —ब्रज० ग्रं०, पृ० १०१ ।

**प्रफुल्त**—वि० [ सं० ] खिला हुआ । विकसित । प्रफुल्ल [को०] ।

**प्रफुल्ति**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] विकास । प्रफुल्ल होना [को०] ।

**प्रफुल्ल**—वि० [ सं० ] १. विकासयुक्त । खिला हुआ । विकसित । प्रस्फुटित । जैसे, प्रफुल्ल कुसुम । २. कुसुमित । फूला हुआ । जिसमें फूल लगे हों । ३. खुला हुआ । जो मुँदा हुआ न हो जैसे, प्रफुल्ल नेत्र । ४. प्रसन्न । हँसता हुआ । आनंदित । जैसे, प्रफुल्ल वदन ।

यौ०—प्रफुल्लनयन । प्रफुल्लनेत्र । प्रफुल्ललोचन । प्रफुल्लवदन ।

**प्रबंध**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रबन्ध ] १. प्रकृष्ट बंधन । बाँधने की डोरी आदि । २. बँधान । कई वस्तुओं या बातों का एक में ग्रथन । योजना । ३. पूर्वापर संगति । बँधा हुआ सिलसिला । ४. एक दूसरे से संबद्ध वाक्यरचना का विस्तार । लेख या अनेक संबद्ध पद्यों में पूरा होनेवाला काव्य । निबंध । उ०—दुर-जोधन अवतार हुप सत सावित सकबंध । आरंभ सम किय भुवन मँह ताते चंद्र प्रबंध ।—प० रासो, पृ० १ ।

विशेष—फुटकर पद्यों को प्रबंध नहीं कहते, प्रकीर्णक कहते हैं ।

५. आयोजन । उपाय । ६. व्यवस्था । बंदोबस्त । इंतजाम । उ०—हते इंद्र अति कोह के और किए प्रबंध । नँदनंदहु को लखत नहिं ऐसो मति को अंध ।—व्यास (शब्द०) ।

**प्रबंधक**—वि० संज्ञा पुं० [ सं० प्रबन्धक ] प्रबंधकर्ता । प्रबंध करनेवाला [को०] ।

**प्रबंधकल्पना**—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रबन्धकल्पना ] १. प्रबंधरचना । संदर्भरचना । २. ऐसा प्रबंध जिसमें थोड़ी सी सत्य कथा में बहुत सी बात ऊपर से मिलाई गई हो ।

**प्रबंधकाव्य**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रबन्धकाव्य ] काव्य का एक भेद जो मुक्तक काव्य के विपरीत है और जिसमें जीवन की घटनाओं का क्रमबद्ध उल्लेख किया जाता है, जैसे रामचरितमानस । उ०—कहीं तो प्रबंधकाव्य और कहीं मुक्तककाव्य के कृत्रिम विभेद खड़े कर सूरदास जी की हेठी दिखाई गई है । —पोद्दार अभि० ग्रं०, पृ० १०७ ।

**प्रबंधन**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रबन्धन ] १. प्रकृष्ट बंधन । डोरी आदि बाँधने की वस्तु । २ बाँधने का कार्य । बाँधना [को०] ।

**प्रबु**(पु)†[१]—संज्ञा पुं० [ सं० प्रभु ] प्रभु । स्वामी । मालिक । ईश्वर । उ०—साधु संग कबहूँ नहिं कीन्हा, नहिं कीरति प्रब गाई । जन नानक, में नही कोउ गुन, राखि लेहु सरनाई ।—संत वाणी०, भा० २, पृ० ६० ।

**प्रब**[२]—संज्ञा पुं० [ सं० पर्व, पुं० हिं० प्रब्ब ] दे० 'पर्व' ।

**प्रबच्छति प्रेयसी**(पु)—संज्ञा स्त्री० [ हिं० ] दे० 'प्रवत्स्यत्प्रेयसी' । उ०—कही प्रबच्छति प्रेयसी, आगतपतिका बाम । —मति० ग्रं०, पृ० २६४ ।

**प्रबभ्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] इंद्र [को०] ।

**प्रबर्ह**—वि० [ सं० ] सर्वोत्कृष्ट । सर्वश्रेष्ठ । सर्वप्रधान [को०] ।

**प्रबल**[१]—वि० [सं०] [ वि० स्त्री० प्रबला ] १. बलवान् । प्रचंड । २. जोर का । तेज । तुंद । उग्र । उ०—कबहुँ प्रबल चल मारुत जहँ तहँ मेघ बिलाहिं ।—तुलसी (शब्द०) । ३. कष्टकर । हानिकर । खतरनाक (को०) । ४. भारी । घोर । महान् । उ०—लपट झपट झहराने हहराने बात भहराने भट परयो प्रबल परावनो ।—तुलसी (शब्द०) । ५. हानिकर । नुकसानदेह (को०) ।

**प्रबल**[२]—संज्ञा पुं० १. एक दैत्य का नाम । २. पल्लव । कोंपल [को०] ।

**प्रबला**[१]—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] प्रसारिणी नाम की ओषधि ।

**प्रबला**[२]—वि० स्त्री० १. बहुत बलवती । २. प्रचंडा ।

**प्रबह्लिका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] पहेली । प्रहेलिका । बुझौवल [को०] ।

**प्रबाधक**—वि० [ सं० ] १. विरोध करनेवाला । हटानेवाला । २. सतानेवाला । कष्टकर । ३. अलग रखने या रोकनेवाला । पीछे रखनेवाला । ४. अस्वीकार करनेवाला । न माननेवाला [को०] ।

**प्रबाधन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. कष्ट देना । सताना । २. अस्वीकार करना । न मानना । ३. अलग रखना । दूर रखना [को०] ।

**प्रबाधित**—वि० [ सं० ] १. सताया हुआ । पीड़ित । २. बलपूर्वक आगे किया हुआ । आगे बढ़ाया हुआ [को०] ।

**प्रबाल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. पल्लव। कोंपल। उ०—रसाल का वृक्ष अपने विशाल हाथों को पिप्पल के चंचल प्रबालों से मिलाता है। —श्यामा०, पृ० ४१। २. दे० 'प्रवाल।'

**प्रबालक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक यक्ष।

**प्रबालपद्म**—संज्ञा पुं० [ सं० ] रक्त कमल। लाल कमल [को०]।

**प्रबालफल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] लाल चंदन।

**प्रबालभस्म**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रबालभस्मन् ] मूँगे का भस्म जो एक ओषधि है [को०]।

**प्रबालवर्ण**—वि० [ सं० ] मूँगे के रंग का लाल [को०]।

**प्रबालिक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] जीवशाक।

**प्रबास**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रवास ] दे० 'प्रवास'। उ०—कहि पूरब अनुराग अरु मान प्रबास विचारि। रस सिंगार बियोग के तीन भेद निरधारि।—मति० ग्रं०, पृ० ३५०।

**प्रबाह**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रवाह ] दे० 'प्रवाह'। उ०—कवि मतिराम जाकी चाह ब्रजनारिन को, देह अँसुवान की प्रबाह भीजियतु है।—मति० ग्रं०, पृ० २८३।

विशेष—यह शब्द पुंलिंग है, पर उदाहरण में कवि ने स्त्रीलिंग प्रयोग किया है।

**प्रबाहु**—संज्ञा पुं० [ सं० ] हाथ का अगला भाग। पहुँचा।

**प्रबाहुक**—अव्य० [ सं० ] १. सीध में। एक लाइन में। २. समतल में। सतह के बराबर।

**प्रबिसना**(पु)—क्रि० अ० [ सं० प्रविश् ] दे० 'प्रविसना'। उ०—दधि दूब हरद भरि कनक थार। बहु गीत करत प्रबिसंत बाल।—ह० रासो, पृ० ३२।

**प्रबीन**(पु)—वि० [ सं० प्रवीण ] दे० 'प्रवीण'। उ०—सोच करो जिन होहु सुखी मतिराम प्रबीन सबै नर नारी। मंजुल बंजुल कुंजन में घन, पुंज सखी ! ससुरारि तिहारी।—मति० ग्रं०, पृ० २६०।

**प्रबीर**(पु)—वि० [ सं० प्रवीर ] दे० 'प्रवीर'।

**प्रबुद्ध**[1]—वि० [ सं० ] १. प्रबोध युक्त। जागा हुआ। २. होश में आया हुआ। जिसे चेत हुआ हो। ३. पंडित। ज्ञानी। ४. विकसित। प्रफुल्ल। खिला हुआ। ५. सजीव (को०)।

**प्रबुद्ध**[2]—संज्ञा पुं० १. नव योगेश्वरों में से एक योगेश्वर। २. ऋषभदेव के एक पुत्र जो भागवत के अनुसार परम भागवत थे।

**प्रबुध**—संज्ञा पुं० [ सं० ] महान् संत। श्रेष्ठ महात्मा [को०]।

**प्रबोध**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. जागना। नींद का टूटना। २. यथार्थ ज्ञान। पूर्ण बोध। ३. सांत्वना। आश्वासन। ढाढ़स। तसल्ली। दिलासा। उ०—आनंदघन हित बरस बरस पद परस प्रबोध प्रसादहि दीजै।—घनानंद, पृ० ३४४।

क्रि० प्र०—करना।

४. चेतावनी।

क्रि० प्र०—देना।

५. महाबुद्ध की एक अवस्था। ६. विकास। खिलना। ७. सुगंध को पुनः तेज करना। गंध दीप्त करना (को०)। ८. व्याख्या करना। सुस्पष्ट करना। विस्तृत करना (को०)।

**प्रबोधक**[1]—वि० [ सं० ] १. जगानेवाला। २. चेतानेवाला। ३. समझानेवाला। ज्ञानदाता। ४. सांत्वना देनेवाला। ढाढ़स बँधानेवाला।

**प्रबोधक**[2]—संज्ञा पुं० वह व्यक्ति जिसका काम राजा को जगाना हो। राजा को जगानेवाला। स्तुतिपाठक [को०]।

**प्रबोधन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. जागरण। जागना। २. जगाना। नींद से उठाना। ३. यथार्थ ज्ञान। बोध। चेत। ४. बोध कराना। जताना। ज्ञान देना। चेत कराना। समझाना बुझाना। ५. विकास या विकसित करने का कार्य। ६. सांत्वना या सांत्वना देने का कार्य। ७. गंध को दीप्त करना (को०)।

क्रि० प्र०—करना।—होना।

**प्रबोधनप्रणाली**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रबोधन + प्रणाली ] अध्यापन की एक विधि [को०]।

**प्रबोधना**(पु)—क्रि० स० [ सं० प्रबोधन ] १. जगाना। नींद से उठाना। २. सजग करना। सचेत करना। होशियार करना। जताना। ३. समझाना बुझाना। मन में बात बिठाना। उ०—(क) कहि प्रिय बचन बिबेकमय कीन्ह मातु परितोष। लगे पबोधन जानकिहि प्रगटि बिपिन गुन दोष।—तुलसी (शब्द०)। (ख) प्रभु तब मोहि बहु भाँति प्रबोधा।—तुलसी (शब्द०)। ४. सिखाना। पाठ पढ़ाना। पट्टी पढ़ाना। उ०—सखिन सिखावन दीन, सुनत मधुर परिणाम हित। तेइ कछु कान न कीन, कुटिल प्रबोधी कूबरी।—तुलसी (शब्द०)। ५. ढाढ़स देना। तसल्ली देना। उ०—(क) कहि कहि कोटिक कपट कहानी। धीरज धरहु प्रबोधेसि रानी।—तुलसी (शब्द०)। (ख) जननी ब्याकुल देखि प्रबोधत धीरज करि नीके जदुराई। सूर श्याम को नेकु नहीं डर जनि रोवै, तू जसुमति माई।—सूर (शब्द०)।

**प्रबोधनी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] कार्तिक शुक्लपक्ष की एकादशी जिस दिन विष्णु भगवान् सोकर उठते हैं। देवोत्थान एकादशी। २. जवासा। धमासा।

**प्रबोधित**—वि० [ सं० ] [ वि० स्त्री० प्रबोधिता ] १. जो जगाया गया हो। जागा हुआ। २. जिसका प्रबोध किया गया हो। ३. ज्ञानप्राप्त।

क्रि प्र०—करना।—होना।

**प्रबोधिता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] एक वर्णवृत्त जिसके प्रत्येक चरण में (स ज स ज ग) सगण, जगण फिर सगण, जगण और अंत में गुरु होता है। इसे सुनंदिनी और मंजुभाषिणी भी कहते हैं। दे० 'सुनंदिनी'।

**प्रबोधिनी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. कार्तिक शुक्ल एकादशी। पुराणानुसार इस दिन भगवान् विष्णु सोकर उठते हैं। २. जवासा।

**प्रब्ब**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० पर्व ] दे० 'पर्व'। उ०—फिर पुच्छी पुच्छि

राज नृप, कहो चंद कवि सब्ब। होतु सुकातिक मास महिं, दीपमालिका प्रब्ब।—पृ० रा०, २३।१।

**प्रब्बत**(पु)—संज्ञा पुं० [सं० पर्वत] दे० 'पर्वत'। उ०—(क) धरि कच्छ रूप सक्रप्पं।...धरि मंद प्रब्बत पुठ्ठयं।—पृ० रा०, २।१०६। (ख) सिर बाइ बाइ नरनाह तब प्रब्बत सम प्रब्बत भिरे।—पृ० रा०, ७.८२।

**प्रभंग**—संज्ञा पुं० [सं० प्रभङ्ग] १. तोड़ना। विदलित करना। २. पूर्णतः पराजय। ३. वह जो तोड़े फोड़े या विदलित करे [को०]।

**प्रभंजन¹**—संज्ञा पुं० [सं० प्रभञ्जन] १. तोड़ फोड़। उखाड़ पछाड़। नाश। उ०—त्रिविधि प्रभंजन चलि सुरभि करत प्रभंजन धीर। तन मन गंजन अलि प्रभृत बिन मनरंजन बीर।—स० सप्तक, पृ० २५०। २. प्रचंड वायु। महावात। आँधी। ३. हवा। वायु। उ०—त्रिविध प्रभंजन चलि सुरभि करत प्रभंजन धीर।—स० सप्तक, पृ० २५०।

यौ०—प्रभंजनसुत = हनुमान।

४. मणिपुर का राजा (महाभारत)।

**प्रभंजन²**—वि० नष्ट करनेवाला। तोड़फोड़ करनेवाला [को०]।

**प्रभ**—वि० [सं०] प्रभायुक्त। प्रकाशमय। चमकदार (समासांत में प्रयुक्त) जैसे, नीलांजनप्रभ। उ०—जहाँ चहकते विहग, बदलते क्षण क्षण विद्युत्प्रभ घन।—ग्राम्या, पृ० १६।

**प्रभग्न**—वि० [सं०] १. तोड़ा हुआ। चूर चूर किया हुआ। २. पराजित [को०]।

**प्रभत**(पु)†—संज्ञा स्त्री० [सं० प्रभ ?] प्रभुत्व। प्रशंसा। श्रेष्ठता। शोभा। शाबाशी। उ०—बस गाजो जीम कहै हम बाँको कड़वा बोल्यां प्रभत किसी।—बाँकी० ग्रं०, भा० ३, पृ० १०३।

**प्रभद्र**—संज्ञा पुं० [सं०] नीम।

**प्रभद्रक¹**—संज्ञा पुं० [सं०] पंद्रह अक्षरों का एक वर्णवृत्त। दे० 'प्रभद्रिका'।

**प्रभद्रक²**—वि० अत्यंत सुंदर। अतीव सलोना [को०]।

**प्रभद्रा**—संज्ञा स्त्री० [सं०] प्रसारिणी लता।

**प्रभद्रिका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] पंद्रह अक्षरों की वर्णवृत्ति जिसके प्रत्येक चरण में नगण, भगण फिर जगण और अंत में रगण होता है। जैसे,—निज गुण रामचंद्र दससीस ढाइ हैं।

**प्रभव**—संज्ञा पुं० [सं०] १. उत्पत्ति का कारण। उत्पत्तिहेतु। २. उत्पत्तिस्थान। आकर। ३. जन्म। उत्पत्ति। ४. सृष्टि। संसार। ५. जल का निर्गम स्थान। वह स्थान जहाँ से कोई नदी आदि निकले। उद्गम। ६. प्रभाव। पराक्रम। ७. साठ संवत्सरों में एक संवत्सर। इस संवत्सर में वृष्टि अधिक होती है और प्रजा निरोग और सुखी रहती है। ८. विष्णु का एक नाम (को०)। ९. मूल (को०)। १०. वृद्धि। सौभाग्य। उदय। अभ्युदय (को०)।

**प्रभवन**—संज्ञा पुं० [सं०] १. उत्पत्ति। २. आकर। ३. मूल। ४. अधिष्ठान।

**प्रभविता**—संज्ञा पुं० [सं० प्रभवितृ] प्रभु। प्रधान शासक [को०]।

**प्रभविष्णु¹**—वि० [सं०] १. प्रभावशील। प्रभावशाली। उ०—व्यक्ति को समाज में सफल, आनंदपूर्ण, प्रभविष्णु एवं कलात्मक जीवन जीने की कला सीखना होगा।—स० दर्शन, पृ० ११०। २. शक्तियुक्त। ताकतवर। समर्थ। शक्त (को०)।

**प्रभविष्णु²**—संज्ञा पुं० १. प्रभु। स्वामी। अधीश्वर। २. विष्णु।

**प्रभविष्णुता**—संज्ञा स्त्री० [सं०] प्रभावित करने की शक्ति। प्रभावात्मकता। दूसरों पर असर डालने का सामर्थ्य। उ०—पूर्ण प्रभविष्णुता के लिये काव्य में हम भी सत्वगुण की सत्ता आवश्यक मानते हैं।—रस०, पृ० ६६।

**प्रभांजन**—संज्ञा स्त्री० [सं० प्रभाञ्जन] शोभांजन। सहजन का पेड़।

**प्रभा**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. दीप्ति। प्रकाश। आभा। चमक। २. किरण। रश्मि। ३. सूर्य का बिंब। ४. सूर्य की एक पत्नी। ५. एक अप्सरा का नाम। ६. एक द्वादशाक्षर वृत्ति जिसे मंदाकिनी भी कहते हैं। ७. दुर्गा (को०)। ८. कुबेर की पुरी। अलका (को०)। ८. एक गोपी का नाम (को०)। ९. स्वर्भानु की कन्या का नाम जो नहुष की माता थी (को०)।

यौ०—प्रभाकर। प्रभाकरी। प्रभाकीट। प्रभापल्लवित = प्रभा से व्याप्त। जिसपर प्रभा फैली हो। प्रभाप्रभु। प्रभाप्ररोह = प्रकाशरश्मि। प्रभाभिद् = अत्यंत दीप्त। प्रभामंडल। प्रभालेपी।

**प्रभाउ**(पु)—संज्ञा पुं० [सं० प्रभाव] दे० 'प्रभाव'। उ०—तिमिर ग्रसित सब लोक ओक लखि दुखित दयाकर। प्रगट कियो अद्भुत प्रभाउ भागवत विभाकर।—नंद० ग्रं०, पृ० ४।

**प्रभाकर**—संज्ञा पुं० [सं०] १. सूर्य। २. चंद्रमा। ३. अग्नि। ४. मदार का पौधा। आक। ५. समुद्र। ६. एक नाग का नाम। ७. मार्कंडेय पुराण के अनुसार आठवें मन्वंतर के देवगण के एक देवता। ८. एक प्रसिद्ध मीमांसक। ९. कुशद्वीप के एक वर्ष का नाम। १०. शिव का एक नाम (को०)। ११. एक रत्न। पद्म राग (को०)।

**प्रभाकरवर्द्धन**—संज्ञा पुं० [सं०] स्थाण्वीश्वर (थानेसर) के एक राजा जो विक्रम संवत् ६०० के पूर्व राज्य करते थे।

विशेष—इन्हीं के पुत्र महाप्रतापी हर्षवर्द्धन हुए जिनकी राजधानी कान्यकुब्ज थी और जिनके सभाकवि बाणभट्ट थे। ये सूर्योपासक थे।

**प्रभाकरी**—संज्ञा स्त्री० [सं०] बोधिसत्वों की तृतीय अवस्था जो प्रमुदिता और विमला के उपरांत प्राप्त होती है।

**प्रभाकीट**—संज्ञा पुं० [सं०] खद्योत। जुगनू।

**प्रभाग**—संज्ञा पुं० [सं०] १. विभाग का विभाग। २. भिन्न का भिन्न। जैसे, ½ का ⅓ इत्यादि।

**प्रभात¹**—संज्ञा पुं० [सं०] १. प्रातःकाल। सबेरा। २. एक देवता जो सूर्य और प्रभा से उत्पन्न माना गया है।

यौ०—प्रभातकरणीय = वे कार्य जिन्हें प्रातःकाल करना उचित

हो। प्रातःकालीन कृत्य। प्रभातकल्प = प्रभात सा। सुबह की तरह। प्रभातकाल = सुबह। सवेरा। प्रभातप्राय = दे० 'प्रभातकल्प'।

**प्रभात**[2]—वि० जो स्पष्ट, साफ या द्योतित होने लगा हो [को०]।

**प्रभातफेरी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रभात+हिं० फेरी ] प्रातःकालीन सामूहिक भ्रमण जो धार्मिक या किसी अन्य उत्सव को मनाने के उद्देश्य से किया जाता है। इस अवसर पर भजन, कीर्तन अथवा उद्देश्यबोधक नारे भी लगाते हैं।

**प्रभाती**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. प्रत्यूष और प्रभास नामक वसुओं की माता ( महाभारत )। २. एक प्रकार का गीत जो प्रातःकाल गाया जाता है। ३. दतुअन। दातुन। दंतधावन।

**प्रभान**—संज्ञा पुं० [ सं० ] ज्योति। दीप्ति। प्रकाश।

**प्रभापन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] प्रकाशयुक्त करना। प्रकाशित करना। दीप्तियुक्त करना [को०]।

**प्रभापाल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक बोधिसत्व।

**प्रभापूर्य**—वि० [ सं० ] १. प्रभापूर्ण। दीप्तिमान्। कांतियुक्त। २. ज्योतित या दीप्त करनेवाला। दीप्ति या प्रभा भरनेवाला। उ०—भारत के नभ का प्रभापूर्य। शीतलच्छाय सांस्कृतिक सूर्य।—तुलसी०, पृ० ३।

**प्रभामंडल**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रभामण्डल ] प्रकाशचक्र। प्रकाश का घेरा [को०]।

**प्रभाय**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रभाव, प्रा० पहाव, पहाय, पभाव ] दे० 'प्रभाव'। उ०—श्रीपति कृपा प्रभाय, सुखी बहुविबस निरंतर।—प्रेमघन०, भा० १, पृ० १।

**प्रभारक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक नाग।

**प्रभालेपी**—वि० [सं० प्रभालेपिन्] १. प्रभामंडित। ज्योति से आवृत। २. जिससे ज्योति निकलती हो। जो चमक देता हो [को०]।

**प्रभाव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. उद्भव। प्रादुर्भाव। २. सामर्थ्य। शक्ति। कोई बात पैदा कर देने की ताकत। असर। जैसे,—मंत्र का बड़ा प्रभाव है। उ०—सुकदेव कह्यो सुनो हो राव। जैसो है हरिभक्ति प्रभाव।—सूर (शब्द०)। ३. महिमा। माहात्म्य। ४. इतना मान या अधिकार कि जो बात चाहे कर या करा सके। साख या दबाव। जैसे,—राजा के दरबार में उसका बहुत कुछ प्रभाव है। ५. अंतःकरण को किसी ओर प्रवृत्त करने का गुण। ६. प्रवृत्ति पर होनेवाला फल या परिणाम। असर। जैसे,—उसपर शिक्षा का कुछ प्रभाव नहीं पड़ा।

क्रि० प्र०—डालना।—पड़ना।—जमना।

७. मार्कंडेय पुराण में वर्णित स्वारोचिष मनु के एक पुत्र जो कलावती के गर्भ से उत्पन्न थे। ८. प्रभा के गर्भ से उत्पन्न सूर्य के एक पुत्र। ९. सुग्रीव के एक मंत्री का नाम। १०. कोष और दंड से उत्पन्न राजतेज। प्रताप (को०)। ११. विस्तार (को०)।

**प्रभावक**—वि० [ सं० ] प्रमुख। शक्तिशाली। प्रधान। प्रभाववाला [को०]।

**प्रभावकर**—वि० [ सं० ] प्रभाव डालनेवाला। प्रभावक।

**प्रभावज**[1]—वि० [ सं० ] प्रभाव से उत्पन्न। प्रभावजात।

**प्रभावज**[2]—संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का रोग जो देवता, ऋषि, वृद्धादि के शाप या ग्रहादि के हेरफेर से उत्पन्न होता है। २. एक प्रकार की राजशक्ति जो कोष और दंड के रूप में व्यक्त होती है।

**प्रभावती**[1]—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. महाभारत के अनुसार सूर्य की पत्नी का नाम। २. तेरह अक्षरों का एक छंद जिसे 'रुचिरा' कहते हैं। ३. शिव के एक गण की वीणा का नाम। ४. कुमार के एक अनुचर मातृगण का नाम। ५. महाभारत के अनुसार अंग देश के राजा चित्ररथ की रानी। ६. प्रभाती नाम का एक राग या गीत। ७. संगीत में एक श्रुति (को०)।

**प्रभावती**—वि० स्त्री० प्रभावाली। कांतिमती।

**प्रभावन**—वि० [ सं० ] १. प्रमुख। प्रधान। २. प्रभावशाली। प्रभावक। ३. रचनात्मक। ४. स्पष्ट करनेवाला। प्रगट करनेवाला [को०]।

**प्रभावना**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] उद्भावना। प्रकाश।

**प्रभाववाद**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रभाव+वाद ] काव्य का प्रधान गुण हृदय को प्रभावित करना है यह माननेवाला साहित्यिक मत या सिद्धांत। (अं० इम्प्रेशनिज्म)।

**प्रभाववादी**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रभाव+वादिन् ] वह जो प्रभाववाद का सिद्धांत मानता हो। उ०—प्रभाववादियों के अनुसार किसी काव्य की ऐसी आलोचना कि 'यहाँ रूपक का निर्वाह बहुत अच्छा हुआ है, यहाँ यतिभंग है, यहाँ रसविरोध है, यहाँ पूर्णास है, यहाँ च्युतसंस्कृति या पतत्प्रकर्ष है', कोई आलोचना नहीं।—चिंतामणि, भा० २, पृ० ९२।

**प्रभाववान्**—वि० [ सं० प्रभाववत् ] १. शक्तिशाली। प्रतापी। २. असरदार। प्रभावित करनेवाला [को०]।

**प्रभावान्**—वि० [ सं० प्रभावत् ] प्रभायुक्त। दीप्तिमय [को०]।

**प्रभावान्वित**—वि० [ सं० ] १. प्रभावित। २. प्रभावमय। प्रभावयुक्त [को०]।

**प्रभावान्विति**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] प्रभावित होने की स्थिति। प्रभाव की अन्विति। असर।

**प्रभावित**—वि० [ सं० ] जिसने प्रभाव ग्रहण किया हो। जिसपर प्रभाव पड़ा हो। उ०—हैं समाज सुख साधक दुख बाधक ए। देश प्रेम प्रसाद प्रभावित करहरे।—पारिजात, पृ० ७।

**प्रभावी**—वि० [ सं० प्रभाविन् ] [ स्त्री० प्रभाविनी ] प्रभावान्। शक्तिशाली। २. प्रभावित करनेवाला। असरदार [को०]।

**प्रभावोत्पादक**—वि० [सं० प्रभाव+उत्पादक] प्रभाव उत्पन्न करनेवाला। प्रभावशील। उ०—इन रचनाओं में उनकी शैली के अनुरूप ही उनके विचार भी अधिक स्पष्ट एवं प्रभावोत्पादक हो गए हैं।—युगांत (भू०), पृ० 'च'।

**प्रभाष**—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक वसु का नाम।

**प्रभास**[1]—वि० [ सं० ] पूर्ण प्रभायुक्त।

**प्रभास[2]**—संज्ञा पुं० १. दीप्ति। ज्योति। २. एक प्राचीन तीर्थ जिसे सोम तीर्थ भी कहते हैं। गुजरात में सोमनाथ का मंदिर इसी तीर्थ के अंतर्गत था। ३. एक वसु। ४. कुमार का एक अनुचर गण। ५. अष्टम मन्वंतर का एक देवगण। ६. जैनों के एक गणाधिप का नाम (को०)।

**प्रभासन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दीप्ति। ज्योति।

**प्रभासना**(पु)—क्रि० अ० [ सं० प्रभासन ] प्रकाशित होना। भासित होना। दिखाई पड़ना। उ०—जागृत में जु प्रपंच प्रभासत सो सब बुद्धि बिलास बन्यो है।—निश्चल (शब्द०)।

**प्रभासी**—वि० [ सं० प्रभास ] प्रकाशित या व्यक्त करनेवाला। उ०—भृगू लत्त गत्तं प्रभासी प्रभुत्तं। मनी नीलसीतं कटी पट्ट पीतं।—पृ० रा०, २।३६।

**प्रभास्वर**—वि० [ सं० ] अधिक दीप्तिमान्। अत्यंत चमकीला [को०]।

**प्रभिन्न[1]**—वि० [ सं० ] १. पूर्ण भेदयुक्त। २. बँटा हुआ। विभक्त। टुकड़े टुकड़े किया हुआ (को०)। ३. अलग किया हुआ। पृथक् किया हुआ (को०)। ४. विकसित। खिला हुआ (को०)। ५. बदला हुआ। परिवर्तित (को०)। ६. विकृत किया हुआ (को०)। ७. ढीला या शिथिल किया हुआ (को०)। ८. मद में आया हुआ। मदोन्मत्त (को०)।

**प्रभिन्न[2]**—संज्ञा पुं० मतवाला हाथी।

**प्रभिन्नकरट**—वि० [ सं० ] (हाथी) जिसके गंडस्थल से मद चू रहा हो [को०]।

**प्रभिन्नांजन**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रभिन्नाञ्जन ] एक प्रकार का अंजन जो तेल में तैयार किया जाता है [को०]।

**प्रभीत**—वि० [ सं० ] अत्यंत भयभीत।

**प्रभु[1]**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. वह जो अनुग्रह या निग्रह करने में समर्थ हो। जिसके हाथ में रक्षा, दंड और पुरस्कार हो। अधिपति। नायक। २. जिसके आश्रय में जीवन निर्वाह होता हो। जो रोजी चलाता हो। स्वामी। मालिक। ३. ईश्वर। भगवान्। ४. श्रेष्ठ पुरुष का संबोधन। जैसे, प्रभो! अपराध क्षमा करो। ५. शब्द। ६. पारद। पारा। ७. बंबई प्रांत के कायस्थों की उपाधि। ८. विष्णु। उ०—प्रभुवन की मूरत दूध ना पीवत, सीर पछार नामा रोवत।—दक्खिनी०, पृ० १९। ९. शिव (को०)। १०. ब्रह्मा (को०)। ११. इंद्र (को०)। १२. सूर्य (को०)। १३. अग्नि (को०)।

**प्रभु[2]**—वि० १. शक्तिशाली। बलवान्। २. योग्य। समर्थ। पर्याप्त। ३. प्रतिस्पर्धी। बराबरीवाला। ४. स्थायी। शाश्वत [को०]।

**प्रभुअ**(पु)†—संज्ञा पुं० [ सं० प्रभुत्व ? ] प्रभुत्व। प्रभाव। उ०—अगपत हित मुखखुद दत्त अति जिम, प्रभुअ हुवत दिन रयणपत।—रघु० रू०, पृ० १२१।

**प्रभुता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. बड़ाई। महत्व। उ०—प्रभुता तजि प्रभु कीन्ह सनेहू।—मानस, २।१९। २. हुकूमत। शासनाधिकार। उ०—प्रभुता पाइ काहि मद नाहीं।—तुलसी (शब्द०)। ३. वैभव। ४. साहिबी। मालिकपन।

**प्रभुताई**—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रभुता + हिं० ई (प्रत्य०)] दे० 'प्रभुता'। उ०—अतुलित बल अतुलित प्रभुताई। मैं मतिमंद जान नहिं पाई।—मानस, ३।२।

**प्रभुत्त**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रभुत्व ] दे० 'प्रभुत्व'। उ०—भृगू लत्त गत्तं प्रभासी प्रभुत्तं।—पृ० रा०, २।३६।

**प्रभुत्व**—संज्ञा पुं० [ सं० ] प्रभुता।

**प्रभुभक्त[1]**—वि० [ सं० ] स्वामी की सच्ची सेवा करनेवाला। नमकहलाल।

**प्रभुभक्त[2]**—संज्ञा पुं० अच्छी नस्ल का घोड़ा [को०]।

**प्रभुराई**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रभु + हिं० राय ] ईश्वर। भगवान्। उ०—यह कहि गुप्त भए प्रभुराई।—कबीर सा०, पृ० ४५५।

**प्रभुशक्ति**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] कोष और सेना का बल।

**प्रभुसत्ता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रभु + सत्ता ] राज्य या देश पर अखंड और अनुल्लंघ्य शासन का अधिकार। पूर्ण अधिकार।

**प्रभुसिद्धि**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] वह कार्य जो प्रभुशक्ति से सिद्ध हो।

**प्रभू**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रभु ] दे० 'प्रभु'। उ०—चल्यो गयो तह विप्र क्षिप्र गति कतहुँ न अटक्यो। प्रभू जान बहुमन्य, पौरिया पायनि लटक्यो।—नंद० ग्रं०, पृ० २०४।

**प्रभूत[1]**—वि० [ सं० ] १. जो अच्छी तरह हुआ हो। भूत। २. उद्गत। निकला हुआ। उत्पन्न। ३. उन्नत। ४. प्रचुर। बहुत अधिक। बहुत ज्यादा।

**प्रभूत[2]**—संज्ञा पुं० पंचभूत। तत्व। उ०—राघव की चतुरंग चमू चपि धूरि उठी जल हू थल छाई। मानो प्रताप हुतासन धूम सो केसवदास अकास न माई। मेटि कै पच प्रभूत किधौं विधि रेनुमयी नव रीति चलाई। दुःख निवेदन को भव भार को भूमि किधौं सुरलोक सिधाई।—केशव (शब्द०)।

**प्रभूतता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. अधिकता। बहुतायत। २. राशि। अंबार। ढेर [को०]।

**प्रभूतत्व**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'प्रभूतता' [को०]।

**प्रभूतांश**—संज्ञा पुं० [सं० प्रभूत+अंश] अधिक अंश। अधिक मात्रा। उ०—'सवर्णो सा' कहने का स्पष्ट अभिप्राय यह है कि पूर्ण सवर्णी तो नहीं होता, किंतु प्रभूतांश में उससे मिलता जुलता है।—संपूर्णानंद अभि० ग्रं०, पृ० २०७।

**प्रभूति**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. उत्पत्ति। २. शक्ति। ३. प्रचुरता। अधिकता। ज्यादती।

**प्रभूष्णु**—वि० [ सं० ] योग्य। शक्तिशाली। क्षम [को०]।

**प्रभृत**(पु)—संज्ञा स्त्री० या पुं० [ सं० परभृत ] कोकिल। परभृत। उ०—त्रिविध प्रभंजन चलि सुरभि करत प्रभंजन धीर। तन मन गंजन अलि प्रभृत बिन मनरंजन बीर।—स० सप्तक, पृ० २५०।

**प्रभृति[1]**—अव्य [ सं० ] इत्यादि। आदि। वगैरह।

**प्रभृति[2]**—संज्ञा स्त्री० आरंभ। शुरुआत। आदि। जैसे, इंद्रप्रभृति देवता।

विशेष—अधिकतर बहुब्रीहि समास में इसका प्रयोग प्राप्त होता है।

**प्रभेद**—संज्ञा पुं० [सं०] १. भेद। विभिन्नता। २. स्फोटन। फोड़कर निकलना। ३. उद्गम स्थान (को०)। ४. विभाग। अंतर (को०)।

**प्रभेदक**—वि० [सं०] १. फाड़नेवाला। टुकड़े टुकड़े करनेवाला। २. पृथक् करनेवाला। अलग करनेवाला [को०]।

**प्रभेदन**—वि० [सं०] दे० 'प्रभेदक' [को०]।

**प्रभेदिका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] बेधने या छेदने का एक अस्त्र।

**प्रभेव**—पुं० [सं० प्र+भेद, प्रा० भेव] प्रभेद। भेद। भिन्नता।

**प्रभ्रंश**—संज्ञा पुं० [सं०] गिरना। पतन। पात [को०]।

**प्रभ्रंशथु**—संज्ञा पुं० [सं०] पीनस रोग।

**प्रभ्रंशित**—१. वि० [सं०] फेंका या गिराया हुआ। २. वंचित। विनाकृत। वियुक्त। ३. अलग किया हुआ। निकाला हुआ [को०]।

**प्रभ्रंशी**—वि० [सं० प्रभ्रंशिन्] गिरनेवाला। अलग होनेवाला [को०]।

**प्रभ्रष्ट**[1]—वि० [सं०] १. गिरा हुआ। २. टूटा हुआ।

**प्रभ्रष्ट**[2]—संज्ञा पुं० दे० 'प्रभ्रष्टक' [को०]।

**प्रभ्रष्टक**—संज्ञा पुं० [सं०] शिखावलंबिनी माला। सिर से लटकती हुई माला।

**प्रमंडल**—संज्ञा पुं० [सं०] पहिए का बाहरी हिस्सा या बाहरी हिस्से का खंड [को०]।

**प्रमंथ**—संज्ञा पुं० [सं० प्रमन्थ] लकड़ी जिससे अग्नि पैदा करते हैं [को०]।

**प्रम**—वि० [सं० परम] १. श्रेष्ठ। प्रधान। उ०—इस रसवाल थयी प्रम प्रंसी। —रा० रू०, पृ० १४। २. परम। अत्यंत। उ०—मधुर अजोध्या ओपा मंडल। एतो आद धाम प्रम उज्वल।—रा० रू०, पृ० ३६३।

**प्रमग्न**—वि० [सं०] डूबा हुआ। लीन। निमग्न [को०]।

**प्रमणा**—वि० [सं० प्रमणस्] दे० 'प्रमना' [को०]।

**प्रमत**—वि० [सं०] १. सोचा हुआ। विचारित। २. होशियार। चालाक। चतुर [को०]।

**प्रमति**—संज्ञा पुं० [सं०] १. च्यवन ऋषि के एक पुत्र का नाम। २. वह जिसकी बुद्धि उत्कृष्ट हो। प्रकृष्ट मतिवाला [को०]।

**प्रमत्त**—वि० [सं०] १. उन्मत्त। मतवाला। मस्त। नशे में चूर। उ०—पीछे पूर्वकथा प्रमत्त जन को है याद आती न क्यों। —शकुं०, पृ० २१। २. पागल। विक्षिप्त। बावला। ३. जिसकी बुद्धि ठिकाने न हो। जो सावधान या सचेत न हो। जो खबरदार न हो। असावधान। ४. त्रुटि या भूल करनेवाला (को०)। ५. करणीय कार्य को न करनेवाला (को०)।

यौ०—प्रमत्तगीत = प्रमाद या असावधानता से गाया हुआ गीत। प्रमत्तचित्त = प्रमत्त चित्त का। प्रमादी। लापरवाह।

**प्रमत्तता**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. मस्ती। २. पागलपन। ३. असावधानता। लापरवाही (को०)।

**प्रमथ**—संज्ञा पुं० [सं०] १. मथन या पीड़ित करनेवाला। वह जो मथन करे। २. शिव के एक प्रकार के गण या पारिषद जिनकी संख्या ३६ करोड़ बताई गई है।

विशेष—कालिका पुराण में लिखा है कि प्रमथों में से कुछ तो भोगविमुख, योगी और त्यागी हैं और कुछ कामुक, भोगपरायण और शिव की क्रीड़ा में सहायक हैं। प्रमथ बहुत बड़े मायावी कहे गए हैं।

यौ०—प्रमथनाथ। प्रमथपति। प्रमथाधिप। प्रमथेश्वर।

३. घोड़ा। अश्व। ४. धृतराष्ट्र के एक पुत्र का नाम।

**प्रमथन**—संज्ञा पुं० [सं०] १. मथना। २. पीड़ित करना। दुःख पहुँचाना। क्लेश देना। यंत्रणा देना। ३. नष्ट करना। क्षति पहुँचाना (को०)। ४. वध करना। नाश करना।

**प्रमथनाथ**—संज्ञा पुं० [सं०] महादेव। शिव।

**प्रमथा**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. हरीतकी। हड़। २. पीड़ा।

**प्रमथाधिप**—संज्ञा पुं० [सं०] शिव। प्रमथनाथ।

**प्रमथालय**—संज्ञा पुं० [सं०] दुःख या यंत्रणा का स्थान। नरक।

**प्रमथित**[1]—वि० [सं०] १. खूब मथा हुआ। २. पीड़ित किया हुआ (को०)। ३. कुचला, रौंदा या नष्ट किया हुआ (को०)। ४. जिसका वध किया गया हो। मारा हुआ (को०)।

**प्रमथित**[2]—संज्ञा पुं० मट्ठा, जिसमें ऊपर से पानी न मिला हो।

**प्रमथी**—वि० [सं० प्रमथिन्] नष्ट करनेवाला [को०]।

**प्रमथेश्वर**—संज्ञा पुं० [सं०] शिव।

**प्रमद**[1]—संज्ञा पुं० [सं०] १. मतवालापन। उ०—प्रमद आलस से मिला है। —अर्चना, पृ० १०६। २. धतूरे का फल। ३. हर्ष। आनंद।

यौ०—प्रमदकानन। प्रमदवन।

४. एक प्रकार का दान। ५. वसिष्ठ के एक पुत्र का नाम।

**प्रमद**[2]—वि० मत्त। मतवाला।

**प्रमदक**—संज्ञा पुं० [सं०] १. परलोक को न माननेवाला। नास्तिक। २. वह जो कामी हो। कामुक। भोगी।

**प्रमदकानन**—संज्ञा पुं० [सं०] वह उपवन या वन जिसमें नरेश और रानियाँ आनंदोत्सव मनाती हैं। प्रमोदवन [को०]।

**प्रमदन**—संज्ञा पुं० [सं०] विषय की कामना। कामेच्छा [को०]।

**प्रमदवन**—संज्ञा पुं० [सं०] प्रमदकानन। क्रीडोद्यान।

**प्रमदा**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. युवती स्त्री। सुंदरी स्त्री। २. मालकंगनी। प्रियंगु। ३. एक वृत्त। एक छंद (को०)। ४. कन्या राशि (को०)।

यौ०—प्रमदाकानन, प्रमदावन = क्रीडोद्यान। प्रमदाजन। प्रमदाशाजन = स्त्री। महिला। प्रमदा।

**प्रमद्वर**—वि० [सं०] असावधान। बेपरवाह। असावधान [को०]।

**प्रमन**—वि० [सं० प्रमनस्, प्रमना] १. हर्षयुक्त। प्रसन्न। उ०—कासासाँकर का [illegible] सोभा [illegible] निर्मित प्रमन [illegible]

गुंजन, पृ० ६४। २. सावधान। सजग। उ०—हैं वहीं मल्लपति, वानरेंद्र सुग्रीव प्रमन।—अपरा, पृ० ४४।

**प्रमना**—वि० [ सं० प्रमनस् ] हर्षयुक्त। प्रसन्न।

**प्रमन्यु**[1]—वि० [ सं० ] १. बहुत क्रुद्ध। २. दुखी। संत्रस्त (को०)।

**प्रमन्यु**[2]—संज्ञा पुं० अति क्रोध। अत्यंत कोप।

**प्रमय**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. मृत्यु। मौत। २ वध। घातन। हिंसन। ३. पतन। नाश। विनाश [को०]।

**प्रमर्दन**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. अच्छी तरह मर्दन। अच्छी तरह मलना दलना। २. खूब कुचलना। रौंदना। ३. दमन करना। नष्ट करना। ४. विष्णु।

**प्रमर्दन**[2]—वि० मर्दन करनेवाला।

**प्रमर्दित**—वि० [ सं० ] कुचला हुआ। रौंदा हुआ। दलित [को०]।

**प्रमर्दिता**—वि० [ सं० प्रमर्दितृ ] कुचलनेवाला। रौंदनेवाला। दलनेवाला [को०]।

**प्रमर्दी**—वि० [ सं० प्रमर्दिन् ] दे० 'प्रमर्दिता'।

**प्रमा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. चेतना। ज्ञान। बोध। २. शुद्ध बोध। यथार्थ ज्ञान। जहाँ जैसी बात है वहाँ वैसा अनुभव (न्याय)। ३. नींव। ४. माप।

**प्रमाण**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. वह कारण या मुख्य हेतु जिससे ज्ञान हो। वह बात जिससे किसी दूसरी बात का यथार्थ ज्ञान हो। वह बात जिससे कोई दूसरी बात सिद्ध हो। सबूत।

**विशेष**—प्रमाण न्याय का मुख्य विषय है। गौतम ने चार प्रकार के प्रमाण माने हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, और शब्द। इंद्रियों के साथ संबंध होने से किसी वस्तु का जो ज्ञान होता है वह प्रत्यक्ष है। लिंग (लक्षण) और लिंगी दोनों के प्रत्यक्ष ज्ञान से उत्पन्न ज्ञान को अनुमान कहते हैं। (दे० न्याय)। किसी जानी हुई वस्तु के सादृश्य द्वारा दूसरी वस्तु का ज्ञान जिस प्रमाण से होता है वह उपमान कहलाता है। जैसे, गाय के सदृश ही नील गाय होती है। आप्त या विश्वासपात्र पुरुष की बात को शब्द प्रमाण कहते हैं। इन चार प्रमाणों के अतिरिक्त मीमांसक, वेदांती और पौराणिक चार प्रकार के और प्रमाण मानते हैं—ऐतिह्य, अर्थापत्ति, संभव और अभाव। जो बात केवल परंपरा से प्रसिद्ध चली आती है वह जिस प्रमाण से जानी जाती है उसको ऐतिह्य प्रमाण कहते हैं। जिस बात के बिना किसी देखी या सुनी बात के अर्थ में आपत्ति आती हो उसके लिये अर्थापत्ति प्रमाण है। जैसे, मोटा देवदत्त दिन को नहीं खाता, यह जानकर यह मानना पड़ता है कि देवदत्त रात को खाता है क्योंकि बिना खाए कोई मोटा हो नहीं सकता। व्यापक के भीतर व्याप्य—अंगी के भीतर अंग—का होना जिस प्रमाण से सिद्ध होता है उसे संभव प्रमाण कहते हैं। जैसे, सेर के भीतर छटाँक का होना। किसी वस्तु का न होना जिससे सिद्ध होता है वह अभाव प्रमाण है। जैसे चूहे निकलकर बैठे हुए हैं इससे बिल्ली यहाँ नहीं है। पर नैयायिक इन चारों को अलग प्रमाण नहीं मानते, अपने चार प्रमाणों के अंतर्गत मानते हैं। और किन किन दर्शनों में कौन कौन प्रमाण गृहीत हुए हैं यह नीचे दिया जाता है।—

चार्वाक—केवल प्रत्यक्ष प्रमाण।

बौद्ध—प्रत्यक्ष और अनुमान।

सांख्य—प्रत्यक्ष, अनुमान और आगम।

पातंजल—प्रत्यक्ष, अनुमान और आगम।

वैशेषिक—प्रत्यक्ष और अनुमान।

रामानुज पूर्णप्रज्ञ—प्रत्यक्ष, अनुमान और आगम।

धर्मशास्त्र में किसी व्यवहार या अभियोग के निर्णय में चार प्रमाण माने गए हैं—लिखित ( दस्तावेज ), भुक्ति (कब्जा), साक्ष्य (गवाही) और दिव्य। प्रथम तीन प्रकार के प्रमाण मानुष कहलाते हैं।

२. एक अलंकार जिसमें आठ प्रमाणों में से किसी एक का कथन होता है। जैसे अनुमान का उदाहरण—घन गर्जन दामिनि दमक धुरवागम धावंत। आयो बरषा काल अब ह्वै है बिरहिनि अंत।

**विशेष**—प्रायः सब अलंकारवालों ने केवल अनुमान अलंकार ही माना है, प्रत्यक्ष आदि और प्रमाणों को अलंकार नहीं माना है। केवल भोज ने आठ प्रमाणों के अनुसार प्रमाणालंकार माना है जिनका अनुकरण अप्पय दीक्षित ने (कुवलयानंद में) किया है। काव्यप्रकाश आदि में प्रत्यक्ष आदि को लेकर प्रमाणालंकार नहीं निरूपित हुआ है।

३. सत्यता। सचाई। उ०—कान्ह जू कैसे दया के निधान हो जानो न काहू के प्रेम प्रमानहि।—दास (शब्द०)। ४. निश्चय प्रतीति। दृढ़ धारणा। यकीन। उ०—अंतरजामी राम सिय तुम सर्वज्ञ सुजान। जो फुर कहहु तो नाथ मम कीजिय वचन प्रमान।—तुलसी (शब्द०)। (ख) जो तुम तजहु, भजहुँ न आन प्रभु यह प्रमान मन मोरे। मन, वच, कर्म नरक सुरपुर जहँ जहँ रघुबीर निहोरे।—तुलसी (शब्द०)। ५. मर्यादा। थाप। साख। मान। आदर। ठीक ठिकाना। उ०—बिनु पुरुषारथ जो बकै ताको कौन प्रमान। करनी जंबुक जून ज्यों गरजन सिंह समान।—दीनदयाल गिरि (शब्द०)। ६. प्रामाणिक बात या वस्तु। मानने की बात। आदर की चीज। उ०—रण मारि अक्षकुमार बहु बिधि इंद्रजित सों युद्ध कै। अति ब्रह्म शस्त्र प्रमाण मनि सो वश्य भो मन शुद्ध कै।—केशव (शब्द०)। ७. इयत्ता। हद। मान। निर्दिष्ट परिमाण, मात्रा या संख्या। अंदाज। जैसे,—इसका प्रमाण ही इतना, इतना बड़ा या यह होता है। उ०—(क) कौन है तू, कित जाति चली, बलि, बीती निसा अधिराति प्रमानै।—पद्माकर (शब्द०)। (ख) अतल, वितल अरु सुतल तलातल और महातल जान। पाताल और रसातल मिलि कै सातो भुवन प्रमान।—सूर (शब्द०)। ८. शास्त्र। ९. मूलधन। १०. प्रमाणपत्र। आदेशपत्र। उ०—रामलखन जू सों बोलि कह्यो कुलपूज्य आयो है प्रमान हौं तो जनक पै जायहौं।—हनुमान (शब्द०)। ११. विष्णु का एक नाम (को०)। १२. एकत्व। एका (को०)। १३. नियम (को०)।

**प्रमाण२**—वि० १. सत्य । प्रमाणित । चरितार्थ । ठीक घटता हुआ । उ०—(क) बरष चारिदस बिपिन बसि करि पितु बचन प्रमान । आइ पाय पुनि देखिहौं मन जनि करसि गलान ।—तुलसी (शब्द०) । (ख) मिलहिं तुमहिं जब सप्त ऋषीसा । तब जानेउ प्रमान बागीसा ।—तुलसी (शब्द०) । २. मान्य । माना जानेवाला । स्वीकार योग्य । ठीक । उ०—(क) कहि न सकत रघुबीर डर लगे बचन अनु बान । नाइ रामपद कमल सिर बोले गिरा प्रमान ।—तुलसी (शब्द०) । (ख) कहि भेज्यों सु नवाब जो सो सब सुनी सुजान । कही, कि कहो नवाब सों हमको सबै प्रमान ।—सूदन (शब्द०) । ३. परिमाण में तुल्य । बड़ाई आदि में बराबर । उ०—पन्नग प्रचंड पति प्रभु की पनच पीन पर्वतारि पर्वत प्रमान पावई ।—केसव (शब्द०) ।

**प्रमाण३**—अव्य० अवधि या सीमासूचक शब्द । पर्यंत । तक । उ०—(क) कंदुक इव ब्रह्मांड उठावौं । सत जोजन प्रमान लै धावौं ।—तुलसी (शब्द०) । (ख) जनु छीन मडल कीन सबकी आँख तेहि छन ढँपि गई । तेहि तानि कान प्रमान शब्द महान बरनी कँपि गई । —गोपाल (शब्द०) ।

**प्रमाणक१**—वि० [ सं० ] परिमाण, मान या विस्तार का (समासांत में प्रयुक्त ) ।

**प्रमाणक२**—संज्ञा पुं० दे० 'प्रमाण' (को०) ।

**प्रमाणकुशल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] अच्छा तर्क करनेवाला ।

**प्रमाण कोटि**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] प्रमाण मानी जानेवाली बातों या वस्तुओं का घेरा । जैसे, आचारनिर्णय में तंत्र प्रमाण कोटि में नहीं है ।

**प्रमाणज्ञ**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. शिव । २. वह जो प्रमाण अप्रमाण का जानकार हो । प्रमाण को जाननेवाला [को०] ।

**प्रमाणतः**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रमाणतस् ] प्रमाणपूर्वक । प्रमाण के अनुकूल [को०] ।

**प्रमाणदृष्ट**—वि० [ सं० ] प्रमाण के रूप में उपस्थित करने योग्य शास्त्रादि संगत । प्रमाण कोटि का [को०] ।

**प्रमाणना**—क्रि० स० [ सं० प्रमाण + हिं० ना ( प्रत्य० ) ] दे० 'प्रमानना' ।

**प्रमाणपत्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] वह लिखा हुआ कागज जिसपर का लेख किसी बात का प्रमाण हो । सार्टिफिकेट ।

**प्रमाणपुरुष**—संज्ञा पुं० [ सं० ] वह जिसके निर्णय को मानने के लिये दोनों पक्ष के लोग तैयार हों ।

**प्रमाणप्रवीण**—वि० [ सं० ] तर्क में कुशल [को०] ।

**प्रमाणभूत**—वि० [ सं० ] प्रामाणिक । प्रमाण स्वरूप [को०] ।

**प्रमाणवचन, प्रमाणवाक्य**—संज्ञा पुं० [ सं० ] प्रामाणिक कथन । प्रमाणभूत कथन । [को०] ।

**प्रमाणशास्त्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] तर्क शास्त्र [को०] ।

**प्रमाणसूत्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नाप करने का सूत [को०] ।

**प्रमाणाधिक**—वि० [ सं० ] अत्यंत अधिक । २. परिमाण से ज्यादा [को०] ।

**प्रमाणिक**—वि० [ सं० ] दे० 'प्रामाणिक' ।

**प्रमाणिका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] नगस्वरूपिणी वृत्त का दूसरा नाम । इस छंद के प्रत्येक चरण में एक जगण, एक रगण, एक लघु और एक गुरु होते हैं । जैसे—नमामि भक्त वत्सलं । कृपालु शील कोमलं । भजामि ते पदांबुजं । अकामिनां स्वधामदं ।—तुलसी ( शब्द० ) ।

**प्रमाणित**—वि० [ सं० ] प्रमाण द्वारा सिद्ध । साबित । निश्चित । सत्य ठहराया हुआ ।

**प्रमाणी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] प्रमाणिका या नगस्वरूपिणी छंद का नाम ।

**प्रमाणीक**—वि० [ सं० प्रामाणिक ] दे० 'प्रामाणिक' । उ०—क्षमावंत भारी । दयावंत ऐसे, प्रमाणीक आगे भए संत जैसे ।—सुंदर० ग्रं०, भा० १, पृ० २५६ ।

**प्रमाणीकृत**—वि० [ सं० ] प्रमाण रूप से जिसका स्वीकार किया गया हो । जो प्रमाण रूप से निश्चित हो ।

**प्रमातव्य**—वि० [ सं० ] मारने योग्य । वध्य ।

**प्रमाता**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रमातृ ] १. वह जो प्रमा ज्ञान को प्राप्त करे । वह जिसे प्रमा ज्ञान हो । प्रमाणों द्वारा प्रमेय के ज्ञान को प्राप्त करनेवाला । उ०—प्रमाता जीव भी प्रकृत है, क्योंकि वह भी अपरा प्रकृत है ।—कंकाल, पृ० १८ । २. ज्ञान का कर्ता आत्मा या चेतन पुरुष । ३. विषय से भिन्न विषयी । द्रष्टा । साक्षी । ४. असैनिक न्यायाधीश । दीवानी मजिस्ट्रेट । व्यवहार या विधि के अनुसार दंड देनेवाला अधिकारी (को०) ।

**प्रमातामह**—संज्ञा पुं० [ सं० ] [ स्त्री० प्रमातामही ] परनाना [को०] ।

**प्रमातामही**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] परनानी ।

**प्रमातृत्व**—संज्ञा पुं० [ सं० ] चेतनता । ज्ञेयता । प्रमाता होने की स्थिति, क्रिया या भाव । उ०—परंतु उसके प्रमातृत्व का उपशम नहीं होता ।—संपूर्णानंद अभि० ग्रं०, पृ० १४८ ।

**प्रमात्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] निर्दिष्ट संख्या ।

**प्रमाथ**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. मथन । २. दुःख देना । पीड़न । ३. किसी स्त्री से उसकी इच्छा के विरुद्ध संभोग । ४. ध्वंस । नाश करना । मारना । ५. प्रतिद्वंद्वी को भूमि पर पटककर उसपर चढ़ बैठना और धस्सा देना । ६. बलपूर्वक हरण । छीन खसोट । ७. महाभारत के अनुसार धृतराष्ट्र के एक पुत्र का नाम । ८. शिव के एक गण का नाम । ९. स्कंद के अनुचर का नाम ।

**प्रमाथिनी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] एक अप्सरा का नाम ।

**प्रमाथी१**—वि० [ सं० प्रमाथिन् ] [ वि० स्त्री० प्रमाथिनी ] १. मथनेवाला । २. क्षुब्ध करनेवाला । दुःखदायी । ३. पीड़ित करनेवाला । नाश करनेवाला । प्रमाथ करनेवाला ।

**प्रमाथी**¹—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. रामायण के अनुसार एक राक्षस का का नाम। यह खर का साथी था। २. एक यूथपति बंदर जो रामचंद्र जी की सेना में था। ३. बृहत्संहिता के अनुसार बृहस्पति के ऐंद्र नामक तीसरे युग का दूसरा संवत्सर। यह निकृष्ट माना गया है। ४. वह औषध जो मुख, आँख, कान आदि छिद्रों से कफादि के संचय को हटा दे। ५. धृतराष्ट्र के एक पुत्र का नाम।

**प्रमाद**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. किसी कारण से कुछ को कुछ जानना और कुछ का कुछ करना। वह अनवधानता जो किसी कारण से हो। भूल। चूक। भ्रम। भ्रांति। २. अंतःकरण की दुर्बलता। ३. योगशास्त्रानुसार समाधि के साधनों की भावना न करना। या उन्हें ठीक न समझना। यह नौ प्रकार के अंतरायों में चौथा है। इससे साधक को चित्तविक्षेप होता है। ४. लापरवाही। भयंकर भूल (को०)। ५. मद। नशा। उन्माद (को०)। ६. विपत्ति। संकट (को०)।

**प्रमादवान्**—वि० [ सं० प्रमादवत् ] १. नशे में चूर। मदोन्मत्त। २. पागल। विक्षिप्त। ३. लापरवाह। असावधान [को०]।

**प्रमादिक**—वि० [ सं० ] प्रमादशील। भूलचूक करनेवाला।

**प्रमादिका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. वह कन्या जिसे किसी ने दूषित कर दिया हो। २. असावधान या लापरवाह महिला (को०)।

**प्रमादित**—वि० [ सं० ] जिसका उपहास हुआ हो। हेय। तिरस्कृत। उपेक्षित [को०]।

**प्रमादिनी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] हिंडोल राग की एक सहचरी का नाम।

**प्रमादी**¹—वि० [सं० प्रमादिन्] [वि० स्त्री० प्रमादिनी] १. प्रमादयुक्त। असावधान रहनेवाला। भूलचूक करनेवाला। २. मस्त। क्षीब। मतवाला (को०)। ३. पागल। विक्षिप्त (को०)।

**प्रमादी**²—संज्ञा पुं० १. बृहस्पति के शक्राग्निदैवत नामक दशम युग का दूसरा संवत्सर। इसमें लोग आलसी रहते हैं, क्रांतियाँ होती हैं और लाल फूल के पेड़ों के बीज नष्ट हो जाते हैं। २. वह जो पागल या बावला हो।

**प्रमादोन्मत्त**—वि० [ सं० प्रमाद + उन्मत्त ] प्रमाद या अनवधानता। उ०—हमारे भाई मूर्खतांध और प्रमादोन्मत्त अचेत हो। —प्रेमघन०, भा० २, पृ० ६६।

**प्रमान**Ⓟ—संज्ञा पुं० [ सं० प्रमाण ] १. इयत्ता। सीमा। प्रमाण। उ०—(क) अपनी गाँठि को द्रव्य भेंट की लाखों जैसी सक्ति हुती सो ता प्रमान काढत भए।—दो सौ बावन०, भा १, पृ० २२१। २. सबूत। उ०—प्रगटत है पूरब की करनी, तजु मन सोच अजान। सुरदास गुन कहँ लग बरनों, विधि के अंक प्रमान।—संतवाणी०, भा० २, पृ० ६७।

विशेष—इस शब्द के अन्य अर्थ और उदाहरण 'प्रमाण'¹ में देखिए।

**प्रमानना**—क्रि० स० [ सं० प्रमाण+हिं० ना ( प्रत्य० ) ] १. प्रमाण मानना। सत्य मानना। ठीक समझना। उ०—(क) नंद गोप वृषभानु जसोदा सबहि गोप कुल जानो। करी उपाय बची जी चाही मेरो बचन प्रमानो।—सूर (शब्द०)। (ख) बोले बचन तबहि अकुलानो। सुनहु राम मन बचन प्रमानो।—पद्माकर (शब्द०)। २. प्रमाणित करना। साबित करना। सबूत देना। उ०—यहि अनुमान प्रमानियत तिय तन जोबन जोति। ज्यों मेहँदी के पात में अलख ललाई होति।—पद्माकर (शब्द०)। ३. स्थिर करना। ठहराना। निश्चित करना। करार देना। उ०—(क) जोगीश्वर वपु धरि हरि प्रगटे जोग समाधि प्रमान्यो।—सूर ( शब्द० )। (ख) जासु सुना नृपतिहि छवि लीनी। यह अनीति जाके सँग कीनी। जाने तदपि बुरो नहिं मान्यो। ब्याह तुम्हारो शुद्ध प्रमानो।—लक्ष्मण ( शब्द० )।

**प्रमानी**Ⓟ—वि० [ सं० प्रामाणिक ] मानने योग्य। प्रमाण योग्य। माननीय। उ०—गुरु बोले शिव की सुनि बानी। शंकर को मत परम प्रमानी।—निश्चल (शब्द०)।

**प्रमापक**¹—वि० [ सं० ] प्रमाणित करनेवाला।

**प्रमापक**²—संज्ञा पुं० दे० 'प्रमाण' (को०)।

**प्रमापण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] मारण। नाश।

**प्रमापयिता**—वि० [ सं० प्रमापयितृ ] [ वि० स्त्री० प्रमापयित्री ] १. घातक। नाशकारक। २. अनिष्टकारक। हानि पहुँचानेवाला।

**प्रमापित**—वि० [ सं० ] ध्वस्त। नष्ट। हत [को०]।

**प्रमापी**—वि० [ सं० ] मारने या ध्वस्त करनेवाला [को०]।

**प्रमायु**—वि० [ सं० ] नाशशील। क्षर। ध्वंसशील

**प्रमायुक**—वि० [ सं० ] दे० 'प्रमायु'।

**प्रमार्जक**—वि० [ सं० ] १. पोंछनेवाला। साफ करनेवाला। २. हटानेवाला। दूर करनेवाला।

**प्रमार्जन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. धोना। साफ करना। २. पोंछना। झाड़ना। ३. हटाना। दूर करना। निवृत्त करना।

**प्रमित**—वि० [सं०] १. परिमित। २. निश्चित। ३. अल्प। थोड़ा। ४. जिसका यथार्थ ज्ञान हुआ हो। प्रमाणों द्वारा जिसको प्रमा नामक ज्ञान प्राप्त हुआ हो। ५. ज्ञात। विदित। अवगत। ६. अवधारित। प्रमाणित।

**प्रमिताक्षरा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] एक द्वादशाक्षर वर्णवृत्त जिसके प्रत्येक चरण में सगण, जगण, और अंत में दो सगण होते हैं। उ०—हरषाय जाय सिय पाँय परी। ऋषिनारि सूँघि सिर गोद धरी। बहु अंग राग अंग अंग रये। बहु भाँति ताहि उपदेश दये।—केशव ( शब्द० )।

**प्रमिति**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] वह यथार्थ ज्ञान जो प्रमाण द्वारा प्राप्त हो। प्रमा।

**प्रमीढ**—वि० [ सं० प्रमीढ ] १. गाढ़ा। घना। २. मूत्र होकर निकला हुआ।

**प्रमीत**—वि० [ सं० ] १. मृत। मरा हुआ। २. यज्ञ के लिये मारा हुआ ( पशु )। ३. नष्ट। विलीन। उ०—अपनी जर्जर—वीणा के सबके से तारों का संगीत।

जिसमें प्रतिदिन क्षणभंगुर जय बुदबुद होते रहे प्रमीत।
—इत्यलम्, पृ० २५।

**प्रमीति**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. हनन। वध। २. मृत्यु।

**प्रमीलन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] निमीलन। मूँदना।

**प्रमीला**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. तंद्रा। २. थकावट। शैथिल्य। ग्लानि। ३. मुद्रण। मूँदना। ४. अर्जुन की एक स्त्री का नाम जो एक स्त्रीराज्य की रानी थी (को०)।

**प्रमीलिका**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] निद्रा। नींद (को०)।

**प्रमीलित**—वि० [ सं० ] जिसकी आँखें बंद हों (को०)।

**प्रमीली**[1]—वि० [ सं० प्रमीलिन् ] [ वि० स्त्री० प्रमीलिनी ] निमीलित करनेवाला। आँखें मुँदानेवाला।

**प्रमीली**[2]—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक दैत्य।

**प्रमुक्त**—वि० [ सं० ] १. जो मुक्त कर दिया गया हो। जिसके बंधन ढीले कर दिए गए हों। उ०—सौरभ प्रमुक्त प्रेयसी के हृदय से हो तुम प्रति देश युक्त।—अनामिका, पृ० २१। २. स्वतंत्र। मुक्त (को०)। ३. त्यागा हुआ। परित्यक्त (को०)। ४. फेंका हुआ। प्रक्षिप्त (को०)।

**प्रमुक्ति**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] मुक्तता। स्वतंत्रता (को०)।

**प्रमुख**[1]—क्रि० वि० [ सं० ] १. संमुख। सामने। आगे। २. उस समय। तत्काल।

**प्रमुख**[2]—वि० १. प्रथम। पहला। २. मुख्य। प्रधान। श्रेष्ठ। ३. मान्य। प्रतिष्ठित। अगुआ।

**प्रमुख**[3]—अव्य० इससे आरंभ करके और और। इन मुख्यों के अतिरिक्त और और। इत्यादि। वगैरह। उ०—बंधुक सुमन अरुण पद पंकज अंकुश प्रमुख चिह्न धरि आए।—सूर (शब्द०)।

**प्रमुख**[4]—संज्ञा पुं० १. आदि। आरंभ। २. समूह। ३. पुन्नाग। ४. मुख (को०)। ५. सम्मानयुक्त व्यक्ति। आदरणीय व्यक्ति (को०)। ६. अध्याय, परिच्छेद आदि का आरंभ (को०)।

**प्रमुग्ध**—वि० [ सं० ] १. चेतनारहित। २. मूढ़। हतबुद्धि। ३. अत्यंत सुंदर। अतीव सलोना (को०)।

**प्रमुच**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'प्रमुचि'।

**प्रमुचि**—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक ऋषि का नाम।

**प्रमुचु**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'प्रमुचि'।

**प्रमुद्**—वि० [ सं० प्रमुद् ] हृष्ट। आनंदित।

**प्रमुदा**(पु)—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रमदा ] दे० 'प्रमदा'। उ०—प्रमुदा प्रान समान नहीं बिसरत एक छिन।—पृ० रा०, १।३७०।

**प्रमुदित**—वि० [ सं० ] हर्षित। आनंदित। प्रसन्न। उ०—(क) प्रमुदित पुर नर नारि सब सजहिं सुमंगल चार।—मानस, २।२३। (ख) तब मंत्रायन विषै सुभट अंत्रिम नै जे बचन कहे ते रावी असखान प्रमुदित हो कही के थाँको क्षत्रिय धर्म सच्यो है।—प० रासो, पृ० ६६।

यौ०—प्रमुदितवदन = प्रसन्नमुख। प्रमुदितहृदय = आंतरिक आनंदयुक्त। प्रसन्नचित्त।

**प्रमुदितवदना**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] बारह अक्षरों की एक वर्णवृत्ति जिसे मंदाकिनी भी कहते हैं। दे० 'मंदाकिनी'।

**प्रमुषित**—वि० [ सं० ] १. ले लेना। चुरा लेना। २. अचेत। मूढ़। हतबुद्धि [को०]।

**प्रमुषिता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] एक प्रकार की प्रहेलिका (को०)।

**प्रमूकना**(पु)—[ सं० प्रमुञ्चन, प्रमोचन ] छोड़ना। मुक्त करना। उ०—गात सँवारण में गमे, ऊमर काय अजाण। भाखर प्राण प्रमूकभो, लाज हुती मन आण।—बाँकी० ग्रं०, भा० २, पृ० ४३।

**प्रमूढ़**—वि० [सं०] १. अत्यंत मूर्ख। जड़। बेवकूफ। २. व्याकुलित। भ्रमित। चकराता हुआ (को०)।

**प्रमूढ़ता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] मिरगी आने के पूर्व का एक लक्षण जिसमें इंद्रियाँ शिथिल होने लगती हैं।—माधव०, पृ० १३०।

**प्रमृत**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. मरण। मृत्यु। २. मनु के अनुसार हल जोतकर जीविका करने का काम। कृषि।

विशेष—हल चलने में मिट्टी में रहनेवाले बहुत से जीव मर जाते हैं इससे उसे मृत कहते हैं।

**प्रमृत**[2]—वि० १. दृष्टि की सीमा से दूर। ओझल। २. मरा हुआ। मृत। निष्प्राण। ३. ढँका हुआ। आवृत [को०]।

**प्रमृष्ट**—वि० [ सं० ] १. निरस्त। २. मार्जित। चमकाया हुआ। माँजा धोया। पोंछा हुआ।

**प्रमेय**[1]—वि० [ सं० ] १. जो प्रमाण का विषय हो सके। वह जिसका बोध करा सकें। २. जिसका मान बताया जा सके। जिसका अंदाज करा सकें। ३. अवधार्य। अवधारण योग्य। जिसका निर्धारण कर सकें।

**प्रमेय**[2]—संज्ञा पुं० १. वह जो प्रमा या यथार्थ ज्ञान का विषय हो। वह जिसका बोध प्रमाण द्वारा करा सकें। वह वस्तु या बात जिसका यथार्थ ज्ञान हो सके।

विशेष—ज्ञान का विषय बहुत सी वस्तुएँ हो सकती हैं पर न्याय दर्शन में गौतम ने उन्हीं वस्तुओं को प्रमेय के अंतर्गत लिया है जिनके ज्ञान से मोक्ष या अपवर्ग की प्राप्ति होती है। ये बारह हैं—आत्मा, शरीर, इंद्रिय, अर्थ, बुद्धि, मन, प्रवृत्ति, दोष, प्रेत्यभाव, फल, दुःख और अपवर्ग। यद्यपि वैशेषिक के द्रव्य, गुण, कर्म सामान्य, विशेष और समवाय सब पदार्थ ज्ञान के विषय हैं तथापि न्याय में गौतम ने बारह वस्तुओं का ही प्रमेय के अंतर्गत विचार किया है।

२. परिच्छेद।

**प्रमेसर**(पु)†—संज्ञा पुं० [ सं० परमेश्वर ] दे० 'परमेश्वर'। उ०—पूरण पुरस प्रमाण प्रमेसर। सुकवि सधार वार प्रमेस्वर।—रा० रू०, पृ० ४।

**प्रमेह**—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक रोग जिसमें मूत्रमार्ग से शुक्र तथा शरीर की और धातुएँ निकला करती हैं। धातु गिरने का रोग।

विशेष—सुश्रुत के अनुसार दिन को सोने, काम न करने, बराबर आलस्य में पड़े रहने, शीतल स्निग्ध वस्तुएँ और मीठी वस्तुएँ बहुत अधिक खाने से यह रोग हो जाता है। हाथ पैर में जलन, शरीर का भारी रहना, मूत्र श्वेत और मीठा लिए होना, आलस्य और प्यास, तालू, दाँत, जीभ आदि में मैल जमना, प्रमेह के पूर्वलक्षण हैं। वैद्यक में २० प्रकार के प्रमेह गिनाए गए हैं जिनमें से उदकमेह, इक्षुमेह, सांद्रमेह, सुरामेह, पिष्टमेह, शुक्रमेह, सिकतामेह, शीतमेह, शनैर्मेह और लालमेह तो कफज हैं; क्षारमेह, नीलमेह, कालमेह, हरिद्रामेह, मांजिष्ठमेह और रक्तमेह पित्तज हैं और वसामेह, मज्जामेह, क्षौद्रमेह और हस्तिमेह वातज हैं। सब प्रकार के प्रमेह चिकित्सा न होने पर मधुमेह हो जाते हैं जिसमें मिठास लिए मधु सा गाढ़ा मूत्र निकलता है। इस रोग मे रोगी या तो बहुत दुर्बल हो जाता है या बहुत मोटा। इस प्रकार सूजाक और बहुमूत्र प्रमेह रोग के अंतर्गत ही आ जाते हैं यद्यपि डाक्टरी चिकित्सा में ये भिन्न भिन्न रोग माने गए हैं।

प्रमेही—वि० [ सं० प्रमेहिन् ] प्रमेह रोग युक्त।

प्रमोक्ष—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. मुक्ति। मोक्ष। छुटकारा। २. त्याग। छोड़ना। फेंकना।

प्रमोक्षण—संज्ञा पुं० [ सं० ] चंद्र या सूर्य ग्रहण की समाप्ति (को०)।

प्रमोचन—संज्ञा पुं० [ सं० ] १ अच्छी तरह मोचन। अच्छी तरह छुड़ाना। २. खूब हरण करना।

प्रमोचनी—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] गोमुखा। एक प्रकार की ककड़ी। गोमा ककड़ी।

प्रमोद—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. हर्ष। आनंद। प्रसन्नता। उ०—चहूँ कोद बाढ़चो प्रमोद आनद पयोद बरसत दंपति सोभासंपति बिसतारी।—घनानंद, पृ० ४२६। २. सुख। ३. बृहस्पति के पहले युग के चौथे वर्ष का नाम। (यह शुभ माना जाता है)। ४. एक सिद्धि का नाम। दे० 'प्रमोदा'। ५. कुमार के एक अनुचर का नाम। ६. एक नाग का नाम। ७. उत्कृष्ट या तीव्र सुगंध (को०)। ८. एक प्रकार का चावल (को०)।

प्रमोदक—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक प्रकार का जड़हन।

प्रमोदन¹—संज्ञा पुं० [ सं० ] विष्णु का नाम।

प्रमोदन²—वि० हर्षकारक।

प्रमोदवन—संज्ञा पुं० [ सं० प्रमोद+वन ] आनंदवन। क्रीड़ास्थल। उ०—नए गाँव की तरफ से देखा प्रमोदवन।—कुकुर०, पृ० ५८।

प्रमोदसदृक—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक प्रकार की औषध जो गाढ़े दही और चीनी में मिर्च, पीपल, लौंग, कपूर मलकर उसमें अनार के पके दाने डालकर बनती है। इससे दीपन होता है तथा थकावट और प्यास दूर होती है।

प्रमोदा¹—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] सांख्य के अनुसार आठ प्रकार की सिद्धियों में से एक।

विशेष—यह आधिदैविक दुःखों के नष्ट होने पर प्राप्त होती है।

प्रमोदा²—वि० स्त्री० [ सं० प्रमोद ] प्रमुदिता। आनंदिता। उ०—छीनूँगी निधि नहीं किसी सौभागिनि, पुण्य प्रमोदा की। लाल वारना नहीं कहीं तू, गोद गरीब यशोदा की। —हिम०, पृ० ५६।

प्रमोदित¹—वि० [ सं० ] प्रमोदयुक्त। आनंदित। हर्षित।

प्रमोदित²—संज्ञा पुं० कुबेर।

प्रमोदिनी—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] जिंगिनी।

प्रमोदी—वि० [ सं० प्रमोदिन् ] १. हर्षजनक। २. हर्षयुक्त।

प्रमोधना—क्रि० स० [ सं० प्रबोधन, हिं० प्रबोधना ] समझाना। उ०—सतगुर बपुरा क्या करे, जे सिष ही माँहि चूक। भावै त्यूँ प्रमोधि लै, ज्यू, बंसि बजाई फूक।—कबीर ग्रं०, पृ० ३।

प्रमोह—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. मोह। २. मूर्छा।

प्रमोहन—संज्ञा पुं० [ सं० ] १ मोहित करना। २. वह अस्त्र जिसके प्रयोग से शत्रुदल में प्रमोह की उत्पत्ति हो।

प्रमोहित—वि० [ सं० ] १. मूढ़। मूर्ख। २. घबड़ाया हुआ। स्तब्ध (को०)।

प्रमोही—वि० [ सं० प्रमोहिन् ] मोहजनक।

प्रम्लान—वि० [ सं० ] १. मुरझाया हुआ। सूखा हुआ। जैसे, प्रम्लान कुसुम। २. मैला। गंदा (को०)।

प्रम्लोचा—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] एक अप्सरा।

प्रयंक(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० पर्यङ्क ] 'पर्यंक'।

प्रयंत(पु)¹—अव्य० [ सं० पर्यन्त ] दे० 'पर्यंत'। उ०—काम काल के लोक में मारे जात सुजान। सुंदर ब्रह्मा आदि है कीट प्रयंत बखान।—सुंदर० ग्रं०, भा०२, पृ० ७०६।

प्रयत²—वि० [ सं० ] १. पवित्र। संयत। उ०—नहीं जानती थी माँ! तेरी प्रयत प्रभा की प्रथम किरन। मुझको इतना गौरव देगी छूकर मेरा म्लान वदन।—वीणा, पृ० ५१। २. नम्र। दीन। ३. प्रयत्नशील। ४. वशी। इंद्रियों को वश मे करनेवाला (को०)।

प्रयतात्मा—वि० [ सं० प्रयतात्मन् ] संयत आत्मावाला। जितेंद्रिय। संयमी।

प्रयति—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] संयम।

प्रयत्न—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. वह क्रिया जो किसी कार्य को, विशेषतः कुछ कठिन कार्य को, पूरा करने के लिये की जाय। किसी उद्देश्य की पूर्ति के लिये की जानेवाली क्रिया। विशेष यत्न। प्रयास। अध्यवसाय। चेष्टा। कोशिश। जैसे,—बिना प्रयत्न के कुछ भी नहीं प्राप्त हो सकता। २ न्यायसूत्र के अनुसार आत्मा के छह गुणों अथवा साधनचिह्नों में से एक। प्राणियों की क्रिया। जीवों का व्यापार।

विशेष—नैयायिकों के अनुसार प्रयत्न तीन प्रकार के होते हैं—प्रवृत्ति, निवृत्ति, और जीवनयोनि। ग्रहण का व्यापार

प्रवृत्ति है, त्याग का व्यापार निवृत्ति। ये दोनों इच्छा और द्वेषपूर्वक होते हैं। श्वास प्रश्वास आदि व्यापार जो इच्छा और द्वेषपूर्वक नहीं होते जीवनयोनि प्रयत्न कहलाते हैं।

३. वर्णों के उच्चारण में होनेवाली क्रिया।

विशेष--उच्चारण प्रयत्न दो प्रकार का होता है—आभ्यंतर और बाह्य। ध्वनि उत्पन्न होने के पहले वागिंद्रिय की क्रिया को आभ्यंतर प्रयत्न कहते हैं और ध्वनि के अंत की क्रिया को बाह्य प्रयत्न कहते हैं। आभ्यंतर प्रयत्न के अनुसार वर्णों के चार भेद हैं—(१) विवृत—जिनके उच्चारण में वागिंद्रिय खुली रहती है, जैसे, स्वर। (२) स्पृष्ट—जिनके उच्चारण में वागिंद्रिय का द्वार बंद रहता है, जैसे, 'क' से 'म' तक २५ व्यंजन। (३) ईषत् विवृत—जिनके उच्चारण में वागिंद्रिय कुछ खुली रहती है, जैसे य र ल व। (४) ईषत् स्पृष्ट- श ष स ह। बाह्य प्रयत्न के अनुसार दो भेद हैं अघोष और घोष। अघोष वर्णों के उच्चारण में केवल श्वास का उपयोग होता है। कोई नाद नहीं होता, जैसे—क ख, च छ, ट ठ, त थ, प फ, श ष और स। घोष वर्णों के उच्चारण में केवल नाद का उपयोग होता है—शेष व्यंजन और सब स्वर।

**प्रयत्नपक्ष**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रयत्न+पक्ष ] प्रयत्न या उद्योग का पहलू। लोकरंजन के लिये की जानेवाली क्रियाओं का कलाप। उ०—साधनावस्था या प्रयत्न पक्ष को ग्रहण करनेवाले कुछ ऐसे कवि भी होते हैं जिनका मन सिद्धावस्था या उपयोग पक्ष की ओर नहीं जाता, जैसे भूषण।—रस०, पृ० ५६।

**प्रयत्नवान्**—वि० [ सं० प्रयत्नवत् ] [ वि० स्त्री० प्रयत्नवती ] प्रयत्न में लगा हुआ।

**प्रयत्नशील**—वि० [ सं० ] प्रयत्न में लगा हुआ। प्रयत्नवान्।

**प्रयत्नशैथिल्य**—संज्ञा पुं० [ सं० ] साधारण लोग जिस प्रकार आसन मारकर बैठते हैं उसे शिथिल अर्थात् दूर करके योग में कही हुई रीतियों के अनुसार आसन पर जप करना। (योग)।

**प्रयसा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] एक राक्षसी जिसे रावण ने सीता को समझाने के लिये नियत किया था।

**प्रयस्त**—वि० [ सं० ] १. पकाया हुआ। सिझाया हुआ। २. मसालेदार। जिसमें मसाले पड़े हों। ३. उत्सुक। जिज्ञासु। ४. बिखरा हुआ (को०)।

**प्रयाग**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. बहुत से यज्ञों का स्थान। २. एक प्रसिद्ध तीर्थ जो गंगा यमुना के संगम पर है।

विशेष—जान पड़ता है जिस प्रकार सरस्वती नदी के तट पर प्राचीन काल में बहुत से यज्ञादि होते थे उसी प्रकार आगे चलकर गंगा जमुना के संगम पर भी हुए थे। इसी लिये प्रयाग नाम पड़ा। यह तीर्थ बहुत प्राचीन काल से प्रसिद्ध है और यहाँ के जल से प्राचीन राजाओं का अभिषेक होता था। इस बात का उल्लेख वाल्मीकि रामायण में है। वन जाते समय श्रीरामचंद्र प्रयाग में भारद्वाज ऋषि के आश्रम पर होते हुए गए थे। प्रयाग बहुत दिनों तक कोशल राज्य के अंतर्गत था। अशोक आदि बौद्ध राजाओं के समय यहाँ बौद्धों के अनेक मठ और विहार थे। अशोक का स्तंभ अबतक किले के भीतर खड़ा है जिसमें समुद्रगुप्त की प्रशस्ति खुदी हुई है। फाहियान नामक चीनी यात्री सन् ४१४ ई० में आया था। उस समय प्रयाग कोशल राज्य में ही लगता था। प्रयाग के उस पार ही प्रतिष्ठान नामक प्रसिद्ध दुर्ग था जिसे समुद्रगुप्त ने बहुत दृढ़ किया था। प्रयाग का अक्षयवट बहुत प्राचीन काल से प्रसिद्ध चला आता है। चीनी यात्री हुएन्साग ईसा की सातवीं शताब्दी में भारतवर्ष में आया था। उसने अक्षयवट को देखा था। आज भी लाखों यात्री प्रयाग आकर इस वट का दर्शन करते हैं जो सृष्टि के आदि से माना जाता है। वर्तमान रूप में जो पुराण में मिलते हैं उनमें मत्स्यपुराण बहुत प्राचीन और प्रामाणिक माना जाता है। इस पुराण के १०२ अध्याय से लेकर १०७ अध्याय तक में इस तीर्थ के माहात्म्य का वर्णन है। उसमें लिखा है कि प्रयाग प्रजापति का क्षेत्र है जहाँ गंगा और यमुना बहती हैं। साठ सहस्र वीर गंगा की और स्वयं सूर्य जमुना की रक्षा करते हैं। यहाँ जो वट है उसकी रक्षा स्वयं शूलपाणि करते हैं। पाँच कुंड हैं जिनमें से होकर जाह्नवी बहती है। माघ महीने में यहाँ सब तीर्थ आकर वास करते हैं। इससे उस महीने में इस तीर्थवास का बहुत फल है। संगम पर जो लोग अग्नि द्वारा देह विसर्जित करते हैं वे जितने रोम हैं उतने सहस्र वर्ष स्वर्ग लोक में वास करते हैं। मत्स्य पुराण के उक्त वर्णन में ध्यान देने की बात यह है कि उसमें सरस्वती का कहीं उल्लेख नहीं है जिसे पीछे से लोगों ने त्रिवेणी के भ्रम से मिलाया है। वास्तव में गंगा और जमुना की दो ओर से आई हुई दो धाराओं और एक दोनों की सम्मिलित धारा से ही त्रिवेणी हो जाती है।

३. यज्ञ (को०)। ४. इंद्र (को०)। ५. घोड़ा (को०)।

**प्रयागभव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] इंद्र [को०]।

**प्रयागवाल**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रयाग + वाला (प्रत्य०) ] प्रयाग तीर्थ का पंडा।

**प्रयाचन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. भिक्षा माँगना। २. प्रार्थना करना। गिड़गिड़ाना [को०]।

**प्रयाज**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दर्शपौर्णमास यज्ञ के अंतर्गत एक अंग यज्ञ।

**प्रयाण**—संज्ञा पुं० [सं०] १. गमन। प्रस्थान। जाना। यात्रा। कूच। रवानगी। उ०—वैसी आज्ञा, उठा विभीषण, यह कह उसने किया प्रयाण। जैसा इसी में तात, मुझे भी मिले पुलस्त्य कुल का कल्याण।—साकेत, पृ० १९१। २. युद्धयात्रा। चढ़ाई। ३. आरंभ। किसी काम का छिड़ना। ४. संसार से विदाई। मृत्यु (को०) ५. घोड़े की पीठ (को०)। ६. किसी जानवर का पिछला भाग (को०)।

**प्रयाणक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. यात्रा। प्रस्थान। प्रयाण। २. गमन। गतिशीलता [को०]।

**प्रयाणकाल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. जाने का समय यात्रा का समय। २. इस लोक से प्रस्थान का समय। मृत्यु का समय।

**प्रयाणपटह**—संज्ञा पुं० [ सं० ] युद्धयात्रा में प्रस्थानकाल के समय बजनेवाला नगाड़ा। धौंसा [को०]।

**प्रयाणपुरी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] दक्षिण में कावेरी नदी के तट पर एक प्राचीन तीर्थ जिसका माहात्म्य स्कंदपुराण में वर्णित है।

**प्रयाणभंग**—संज्ञा पुं० [सं० प्रयाणभङ्ग] यात्राभंग। यात्रा करते समय बीच में रुकना [को०]।

**प्रयाणसमय**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'प्रयाणकाल'।

**प्रयात**[1]—वि० [ सं० ] १. गत। गया हुआ। २. मृत। मरा हुआ। ३. सोया हुआ।

**प्रयात**[2]—संज्ञा पुं० १. खूब चलने या जानेवाला। २. वह जो खूब चले अथवा जाय। ३. ऊंचा किनारा जिसपर से गिरने से कोई वस्तु एकदम नीचे चली जाय। करार। भृगु। ३. रात्रियुद्ध (को०)।

**प्रयान**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रयाण ] दे० 'प्रयाण'। उ०—बिचारी वियोगिनी वनिताओं के प्रान प्रयान करने लगे।—प्रेमघन०, भा०२, पृ० १०।

**प्रयापण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] [ वि० प्रयापणीय, प्रयापित, प्रयाप्य ] १. प्रस्थान कराना। भगाना। चलता करना। २. आगे जाना।

**प्रयापन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'प्रयापण' [को०]।

**प्रयापित**—वि० [ सं० ] १. आगे बढ़ाया हुआ। आगे किया हुआ। २. भेजा हुआ। प्रेरित किया हुआ [को०]।

**प्रयाम**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. देश या काल संबंधी दीर्घता। लंबाई। २. संयम। बँधा हुआ आचरण। ३. अभाव। दुष्काल। दुष्प्राप्यता। महँगी। किसी वस्तु के अभाव के कारण ग्राहकों की होड़। ४. कदर।

**प्रयाल**(पु)—संज्ञा पुं० [?देश०] म्यान। कोश। उ०—जीभ भली तालू के तरें। खरग भली प्रयाल में धरें।—इंद्रा०, पृ० ८२।

**प्रयाला**—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रियाला ] दाख। उ०—गुड़ा, प्रयाला, गोस्तनी, चारुफला पुनि सोइ। —नंद० ग्रं०, पृ० ४।

**प्रयास**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. प्रयत्न। उद्योग। कोशिश। २. श्रम। मेहनत। उ०—बिनु प्रयास रघुनाथ उहाए।—तुलसी (शब्द०)। ३. इच्छा।

**प्रयासी**—वि० [ सं० प्रयास + ई ( प्रत्य० ) ] १. प्रयास करनेवाले। श्रमी। उद्योगी। २. काव्यप्रतिभा रहित। कला विरहित। (लाक्ष०)। उ०—ये ऊहा के बल पर कारीगरी के मजमून बाँधने के प्रयासी कवि न थे।—आचार्य०, पृ० १३३।

**प्रयुक्त**[1]—वि० [ सं० ] १. अच्छी तरह जोड़ा हुआ। पूर्ण रूप से युक्त। २. अच्छी तरह मिला हुआ। संमिलित। ३. जिसका खूब प्रयोग किया गया हो। जो खूब काम में लाया गया हो। व्यवहार में आया हुआ। ४. जो किसी काम में लगाया गया हो। प्रेरित। ५. प्रकृष्ट ममाविष्ट (को०)। ६. निंदायुक्त। अत्यंत निंदित (को०)। ७. सूद पर दिया हुआ। (धन) जो ब्याज पर दिया गया हो (को०)। ८. चलाया या फेंका हुआ। प्रेरित। जैसे, मंत्र, शास्त्र, आदि। ९. निकाला हुआ। खींचकर बाहर किया हुआ। जैसे म्यान से असि आदि (को०)।

यौ०—प्रयुक्तसंस्कार = चमकाया हुआ। साफ किया हुआ (रत्नादि)।

**प्रयुक्त**[2]—संज्ञा पुं० कारण। हेतु (को०)।

**प्रयुक्ति**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. प्रयोजन। लक्ष्य। उद्देश्य। २. प्रयोग। ३. प्रेरणा। ४. परिणाम। फल (को०)। ५. उद्योग। चेष्टा। प्रयत्न (को०)।

**प्रयुत**[1]—वि० [सं०] १. खूब मिला हुआ। २. मिला जुला। गड़बड़। अस्पष्ट। ३. सहित। समेत। ४. दस लाख।

**प्रयुत**[2]—संज्ञा पुं० दस लाख की संख्या।

**प्रयुतेश्वर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] स्कंदपुराण मे वर्णित एक तीर्थ।

**प्रयुत्सु**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. योद्धा। २. भेड़ा। ३. संन्यासी। ४. इंद्र। ५. वायु।

**प्रयुद्ध**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. युद्ध। संग्राम। २. वह जो प्रचंड युद्धकारी हो [को०]।

**प्रयोक्ता**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रयोक्तृ ] १. प्रयोगकर्ता। जैसे, शब्दप्रयोक्ता। उ०—बिना प्रयोक्ता के हुए, यहाँ भोग भी रोग।—साकेत, पृ० २५२। २. नियोजित करनेवाला। ३. ऋण देनेवाला। उत्तमर्ण। महाजन। ४. प्रधान अभिनय करनेवाला। सूत्रधार। ५. बाण चलानेवाला। कमनैत (को०)। ६. प्रेरक। प्रेरणा प्रदान करनेवाला (को०)। ७. माध्यम। वाहक (को०)।

**प्रयोग**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. आयोजन। अनुष्ठान। साधन। किसी कार्य मे योग। किसी काम में लगना। २. किसी काम में लाया जाना। व्यवहार। इस्तेमाल। बरता जाना। जैसे, बल का प्रयोग करना, बिजली का प्रयोग करना, जल का प्रयोग करना, शब्द का प्रयोग करना। उ०—रस है बहुत परतु सखि, विष है विषम प्रयोग।—साकेत, पृ० २५२। ३ प्रक्रिया। अमल। क्रिया का साधन। विधान। जैसे,—(क) उस वैज्ञानिक ने रसायन के बहुत से प्रयोग दिखाए। (ख) केवल पुस्तक पढ़ने से व्यवहार ज्ञान न होगा, प्रयोग देखो।

यौ०—प्रयोगज्ञ। प्रयोगचतुर। प्रयोगनिपुण। प्रयोगविधि = प्रयोग बतानेवाली पद्धति या प्रयोग करने की विधि। प्रयोगवीर्य = प्रयोग की शक्ति। प्रयोगशाला। प्रयोगशास्त्र = कल्पसूत्र।

४. तांत्रिक उपचार या साधन जो बारह कहे जाते हैं—मारण, मोहन, उच्चाटन, कीलन, विद्वेषण, कामनाशन, स्तंभन, वशीकरण, आकर्षण, बंदिमोचन, कामपूरण और वाक्प्रसारण।

५. अभिनय। नाटक का खेल। स्वाँग भरना। ६. रोगी के दोषों तथा देश, काल और अग्नि का विचारकर औषध की व्यवस्था। उपचार। ७. यज्ञादि कर्मों के अनुष्ठान का बोध करनेवाली विधि। पद्धति। ८. दृष्टांत। निदर्शन। ९. साम, दंड आदि उपायों का अवलंबन। १०. धन की वृद्धि के लिये ऋणदान। रुपया बढ़ने के लिये सूद पर दिया जाना। ११. घोड़ा। १२. अनुमान के पाँचों अवयवों का उच्चारण। १३. प्रक्षेपण। फेंकना (को०)। १४. प्रारंभ। शुरुआत (को०)। १५. परिणाम। फल (को०)। १६. संमिश्रण। संबद्धता (को०)।

**प्रयोगज्ञ**—वि० [ सं० ] दे० 'प्रयोगनिपुण'।

**प्रयोगतः**—अव्य० [ सं० प्रयोगतस् ] १. प्रयोग की दृष्टि से। २. परिणामतः। ३. कार्य की दृष्टि से। कार्यतः। ४. प्रयोगानुसार [को०]।

**प्रयोगनिपुण**—वि० [ सं० ] कुशल अभ्यासी [को०]।

**प्रयोगवाद**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रयोग + वाद ] आधुनिक काव्य की एक विशिष्ट धारा।

विशेष—प्रयोगवाद अंग्रेजी शब्द एक्सपेरिमेंटलिज्म की छाया है जिसमें नए मार्गों का अन्वेषण तथा शिल्प और विषय दोनों को नवीनता प्राप्त होती है। यह वाद मुख्यतः प्राचीन काव्यधारा की परंपरा—छंद, भाव, विषय, भाषा आदि का विरोध करता है। विषय और शिल्प दोनों क्षेत्रों में विदेशी कवियों का प्रभाव प्रयोगवाद पर बहुत अधिक है। विषय की दृष्टि से प्रयोगवादी कवि किसी एक सिद्धांत के अनुवर्ती नहीं हैं।

**प्रयोगातिशय**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नाटक में प्रस्तावना का एक भेद जिसमें प्रयोग करते करते सूत्रधार व्याज से ( आपसे आप ) दूसरे ही प्रकार का प्रयोग कौशल से हो जाता हुआ दिखाया जाय और उसी प्रयोग का आश्रय करके पात्र प्रवेश करें। जैसे, कुंदमाला नाम के संस्कृत नाटक में सूत्रधार ने नृत्य के लिये अपनी भार्या को बुलाने के प्रयोग द्वारा सीता और लक्ष्मण का प्रयोग सूचित किया और उस प्रयोग का अवलंबन करके सीता और लक्ष्मण ने प्रवेश किया।

**प्रयोगार्थ**—संज्ञा पुं० [ सं० ] वह गौण कार्य जिससे मुख्य कार्य की सिद्धि हो। प्रत्युत्क्रम।

**प्रयोगार्ह**—वि० [सं०] जिसका प्रयोग किया जाय। प्रयोग के योग्य।

**प्रयोगार्हता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. प्रयोग की उपयोगिता या व्यावहारिकता। २. प्रयोग में आने की योग्यता या शक्ति।

**प्रयोगी**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० प्रयोगिन् ] प्रयोग करनेवाला व्यक्ति। व्यवहार में लानेवाला। अनुष्ठानकर्ता।

**प्रयोगी**[2]—वि० १. प्रयोक्ता। जो प्रयोग करे। २. प्रेरक। ३. लक्ष्य या उद्देश्यवाला। उद्देश्ययुक्त [को०]।

**प्रयोग्य**—संज्ञा पुं० [ सं० ] सवारी में जोता जानेवाला घोड़ा या कोई अन्य जानवर। सवारी खींचनेवाला पशु [को०]।

**प्रयोजक**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. प्रयोगकर्ता। अनुष्ठान करनेवाला। २. काम में लगानेवाला। प्रोत्साहक। प्रेरक। ३. नियंता। व्यवस्था रखनेवाला। इंतजाम रखनेवाला। ४. वह जिसके सामने किसी के पास धन जमा किया जाय या जो अपने सामने किसी से किसी के यहाँ धन जमा करावे। ५. कार्य रूप में करके दिखानेवाला। प्रदर्शन करनेवाला (नाटक)। ६. ग्रंथादि का लेखक। लेखक (को०)। ७. आरंभक। संस्थापक। प्रवर्तक (को०)। ८. शास्ता। व्यवस्थाकार (को०)।

**प्रयोजक**—वि० १. काम में नियुक्त करनेवाला। २. प्रेरक। ३. प्रभावशाली (को०)। ४. कारणभूत [को०]।

**प्रयोजन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. कार्य। काम। अर्थ। जैसे,—तुम्हारा यहाँ क्या प्रयोजन है? २. उद्देश्य। अभिप्राय। मतलब। गरज। आशय।

विशेष—न्याय में जो सोलह पदार्थ माने गए हैं उनमें 'प्रयोजन' चौथा है। जिस उद्देश्य से प्रवृत्ति होती है उसका नाम है प्रयोजन। तत्त्वदृष्टि से आत्यंतिक दुःखनिवृत्ति ही संसार में मुख्य प्रयोजन है, शेष सब गौण प्रयोजन हैं। जैसे, भोजन के लिये हम रसोई पका रहे हैं, इससे भोजन करना एक प्रयोजन है, रसोई पकाने के लिये ईंधन आदि इकट्ठा करते हैं इनसे रसोई बनाना भी प्रयोजन हुआ। पर जब हम इस बात का विचार करते हैं कि भोजन क्यों करते हैं तो क्षुधा के दुःख की निवृत्ति मुख्य प्रयोजन ठहरती है और शेष प्रयोजन गौण हो जाते हैं। इसी प्रकार संसार में जितने प्रयोजन हैं सांसारिक निवृत्ति के आगे वे गौण ठहरते हैं।

३. उपयोग। व्यवहार। उ०—यह वस्तु तुम्हारे किस प्रयोजन की है। ४. लाभ। फायदा (को०)।

**प्रयोजनवती लक्षणा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] वह लक्षणा जो प्रयोजन द्वारा वाच्यार्थ से भिन्न अर्थ प्रकट करे।

विशेष—लक्षणा दो प्रकार की होती है, प्रयोजनवती और रूढि। 'बहुत सी तलवारें मैदान में आ गईं' इस वाक्य में यदि हम तलवार का अर्थ तलवार ही करके रह जाते हैं तो अर्थ में बाधा पड़ती है। इससे प्रयोजनवश हमें तलवार का अर्थ तलवारबंद सिपाही लेना पड़ता है। अतः जिस लक्षणा द्वारा यह अर्थ लिया वह प्रयोजनवती हुई। पर कुछ लक्ष्यार्थ रूढ़ हो गए हैं। जैसे 'कार्य में कुशल'। कुशल का शब्दार्थ कुश इकट्ठा करनेवाला होता है, पर यह शब्द दक्ष या निपुण के अर्थ में रूढ़ हो गया है। इस प्रकार का अर्थ रूढि लक्षणा द्वारा प्रकट होता है।

**प्रयोजनवान्**—वि० [ सं० प्रयोजनवत् ] [ वि० स्त्री० प्रयोजनवती ] १. प्रयोजन रखनेवाला। मतलब रखनेवाला। २. मतलबी। स्वार्थी (को०)। ३. उपयोगी। हितकर। उपयुक्त (को०)।

**प्रयोजनीय**—वि० [ सं० ] [ संज्ञा स्त्री० प्रयोजनीयता, प्रयोज्यता ] काम का। मतलब का। प्रयोग के लायक।

**प्रयोजनीयता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] दे० 'प्रयोज्यता'।

**प्रयोज्य**[1]—वि० [ सं० ] १. प्रयोग के योग्य। काम में लाने लायक। बरतने लायक। २. काम में लगाए जाने योग्य। नियुक्त करने योग्य। प्रेरित करने योग्य। ३. आचरण योग्य। कर्तव्य।

**प्रयोज्य**[2]—संज्ञा पुं० १. प्रेष्य भृत्य। नौकर। २. वह धन जो किसी काम में लगाया जाय।

**प्रयोज्यता**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] प्रयोजनीयता। व्यावहारिकता।

**प्ररक्षण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] रक्षण। रक्षा [को०]।

**प्ररुदित**—वि० [ सं० ] बहुत अधिक रोता हुआ [को०]।

**प्ररुह्**—संज्ञा पुं० [ सं० ] ऊपर को बढ़नेवाला ( अंकुर, कल्ला, पौधा आदि। )

**प्ररूढ़**—वि० [ सं० प्ररूढ ] १. पूरी तरह उगा हुआ। पूर्ण विकसित। २. अंकुरित। उत्पन्न। ३. जिसकी जड़ गहरी हो। बद्धमूल। ४. लंबा उगा हुआ, जैसे केश [को०]।

**प्ररूढ़ि**—वि० [ सं० प्ररूढि ] बढ़ना। बढ़ाव। बाढ़। वृद्धि [को०]।

**प्ररूपण**—संज्ञा पुं० [सं०] [संज्ञा स्त्री० प्ररूपणा] १. आज्ञापन (जैन)। २. समझाना (को०)।

**प्ररोचन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. रुचि संपादन। रुचि दिलाना। चाह पैदा करना। शौक पैदा करना। २. मोहित करना। ३. उत्तेजित करना। ४. दे० 'प्ररोचना'।

**प्ररोचना**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. रुचि संपादन। चाह या रुचि उत्पन्न करने की क्रिया। २. उत्तेजना। बढ़ावा। ३. नाटक के अभिनय में प्रस्तावना के बीच, सूत्रधार, नट, नटी आदि का नाटक और नाटककार की प्रशंसा में कुछ कहना जिससे दर्शकों को रुचि उत्पन्न हो। ४. अभिनय के बीच आगे आनेवाली बात का रुचिकर रूप में कथन।

**प्ररोपन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] चढ़ाना। ऊपर उठाना।

**प्ररोह**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. आरोह। चढ़ाव। २. ऊपर की ओर निकलना। उगना। जमना। ३. उत्पत्ति। ४. अंकुर। अंखुआ। कल्ला। ५. नंदीवृक्ष। तुन का पेड़। ६. प्रकाश किरण (को०)। ७. संतान। संतति (को०)। ८. गंड। अर्बुद (को०)।

**प्ररोहण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. आरोह। चढ़ाव। २. भूमि से निकलना। उगना। जमना। ३. उत्पत्ति। ४. अंखुआ। अंकुर (को०)।

**प्ररोहभूमि**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] उर्वरा भूमि। उपजाऊ जमीन। वह भूमि जहाँ घास पौधे उगें।

**प्ररोहशाखी**—संज्ञा पुं० [ सं० ] वे वृक्ष जिनकी कलम लगाने से लग जाय।

**प्ररोही**—वि० [सं० प्ररोहिन्] १. उगने या जमनेवाला। उत्पन्न होनेवाला। २. अभिवर्धनशील। बढ़नेवाला [को०]।

**प्रलंघन**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रलङ्घन ] १. कूदना। २. कूदने की क्रिया या भाव [को०]।

**प्रलंब**[1]—वि० [ सं० प्रलम्ब ] १ नीचे की ओर दूर तक लटकता हुआ। उ०—अतिहि लचीली अति प्रलंब बिन रोग।—प्रेमघन०, भा० १, पृ० ७१। २. लंबा। अधिक लंबा। उ०—कुंद इंदु बर गौर सरीरा। भुज प्रलंब परिधन मुनि चीरा।—मानस, १।१०६। ३. टँगा हुआ। टिका हुआ। ४. निकला हुआ। किसी ओर को बढ़ा हुआ। ५. काम में ढीला। शिथिल। सुस्त।

**प्रलंब**[2]—संज्ञा पुं० १. लटकाव। झुलाव। २. शाखा। डाल। टहनी। ३. लतांकुर। टुनगा। ४. खीरा। ५. रांगा। ६. काम में शिथिलता या टालटूल। व्यर्थ का विलंब। ७. पयोधर। स्तन। ८. एक प्रकार का हार। ९. गाथा (को०)। १०. एक दानव जिसे बलराम ने मारा था। उ०—जय जय जय बलभद्र बीर धरी गंभीर अविलंब प्रलंब हारी।—घनानंद, पृ० ५५०।

विशेष—श्रीमद्भागवत् में कथा है कि एक बार कृष्ण बलराम गोपों के बालकों के साथ खेल रहे थे। प्रलंबासुर भी गोपवेश में उनके साथ मिलकर खेलने लगा। लड़के यह कहकर कुश्ती लड़ने लगे कि जो हारे वह जीतनेवाले को कंधे पर बिठाकर चले। प्रलंब हारा और बलराम को कंधे पर लेकर भागने लगा। पर बलराम का भार इतना अधिक हो गया कि वह आगे न चल सका। अंत में उसने अपना रूप प्रकट किया और थोड़ी देर युद्ध करके बलराम के हाथ से मारा गया।

यौ०—प्रलंबघ्न = प्रलंबमथन। प्रलंबभुज = प्रलंबबाहु। प्रलंबहा = बलराम।

**प्रलंबक**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रलम्बक ] सुगंध तृण।

**प्रलंबन**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रलम्बन ] अवलंबन। सहारा लेना। लटकना।

**प्रलंबबाहु**—वि० [ सं० प्रलम्बबाहु ] जिसकी भुजाएँ लंबी हों। लंबी बाहोंवाला। आजानुबाहु।

**प्रलंबमथन**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रलम्बमथन ] बलराम।

**प्रलंबहा**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रलम्बहन् ] बलराम [को०]।

**प्रलंबांड**—वि० [ सं० प्रलम्बाण्ड ] जिसका अंडकोष लटकता हुआ हो। बड़े अंडकोषवाला [को०]।

**प्रलंबित**—वि० [ सं० प्रलम्बित ] खूब नीचे तक लटकाया हुआ।

**प्रलंबी**—वि० [ सं० प्रलम्बिन् ] [ वि० स्त्री० प्रलंबिनी ] १. दूर तक लटकनेवाला। लंबा। २. अवलंबन करनेवाला। सहारा लेनेवाला।

**प्रलंभ**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रलम्भ ] १. लाभ। प्राप्ति। मिलना। २. छल। धोखा।

**प्रलंभन**—संज्ञा पुं० [ सं० प्रलम्भन ] [ वि० प्रलब्ध ] १. लाभ होना। प्राप्ति होना। २. छल। धोखा।

प्रलकाल(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रलयकाल ] दे० 'प्रलयकाल'। उ०—जगे प्रलकाल भयानक भूत। इसे दुह दंति भिरे अवधूत।—पृ० रा०, ६।१५८।

प्रलपन—संज्ञा पुं० [ सं० ] [ वि० प्रलपित ] १. कहना। कथन। २. बकवाद करना। प्रलाप। बकना। ३. विलपना। दुखड़ा रोना। विलाप (को०)।

प्रलपित¹—वि० [ सं० ] कहा हुआ। कथित [को०]।

प्रलपित²—संज्ञा पुं० वार्ता। कथन। बात। प्रलपन [को०]।

प्रलब्ध—वि० [ सं० ] १. जिसे धोखा दिया गया हो। जो छला गया हो। २. पकड़ा हुआ। लिया हुआ (को०)।

प्रलयंकर—वि० [सं० प्रलयङ्कर] [वि० स्त्री० प्रलयंकरी] प्रलयकारी। सर्वनाशकारी।

प्रलय—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. लय को प्राप्त होना। विलीन होना। न रह जाना। २. भू आदि लोकों का न रह जाना। संसार का तिरोभाव। जगत् के नाना रूपों का प्रकृति में लीन होकर मिट जाना।

विशेष—पुराणों में संसार के नाश का वर्णन कई प्रकार से आया है। कूर्म पुराण के अनुसार प्रलय चार प्रकार का होता है—नित्य, नैमित्तिक, प्राकृत और आत्यंतिक। लोक में जो बराबर क्षय हुआ करता है वह 'नित्य प्रलय' है। कल्प के अंत में तीनों लोकों का जो क्षय होता है वह नैमित्तिक या 'ब्राह्म प्रलय' कहलाता है। जिस समय प्रकृति के महदादि विशेष तक विलीन हो जाते हैं उस समय 'प्राकृतिक प्रलय' होता है। ज्ञान की पूर्णावस्था प्राप्त होने पर ब्रह्म या चित् में लीन हो जाने का नाम 'आत्यंतिक प्रलय' है। विष्णु पुराण में 'नित्य प्रलय' का उल्लेख नहीं है। ब्राह्म और प्राकृत प्रलयों के वर्णन पुराणों में एक ही प्रकार के हैं। अनावृष्टि द्वारा चराचर का नाश, बारह सूर्यों के प्रचंड ताप से जल का शोषण और सब कुछ भस्म होना, फिर लगातार घोर वृष्टि होना और सब जलमय हो जाना, केवल प्रजापति का या विष्णु का रह जाना वर्णित है। एक हजार चतुर्युग का ब्रह्मा का एक दिन और उतने ही की एक रात होती है इसी रात में वह प्रलय होता है जिसे 'ब्राह्म प्रलय' कहते हैं। प्राकृतिक प्रलय में, पहले जल पृथ्वी के गंधगुण को विलीन करता है जिससे पृथ्वी नहीं रह जाती, जल रह जाता है। फिर जल का गुण जो रस है उसे अग्नि विलीन कर लेती है जिससे जल नहीं रह जाता, अग्नि रह जाती है। फिर वायु तेज को भी विलीन कर लेती है और वायु ही रह जाती है; फिर वायु का गुण जो स्पर्श है उसे आकाश विलीन कर लेता है और केवल आकाश ही रह जाता है जिसका गुण शब्द है। फिर यह शब्द भी अहंकार तत्व में और अहंकार तत्व महत्तत्व में और अंत में महत्तत्व भी प्रकृति में लीन हो जाता है।

नैयायिक दो प्रकार के प्रलय मानते हैं—खंडप्रलय और महाप्रलय। पर नव्य न्यायवाले महाप्रलय नहीं मानते। सांख्य के अनुसार सृष्टि और प्रलय दोनों प्रकृति के परिणाम हैं। प्रकृति का परिणाम दो प्रकार का होता है—स्वरूप परिणाम और विरूप परिणाम। प्रकृति के उत्तरोत्तर विकार द्वारा जो विरूप परिणाम होता है उससे सृष्टि होती है और सृष्टि का जो फिर उलटा परिणाम प्रकृति के स्वरूप की ओर होने लगता है उससे प्रलय होता है। जब सत्व सत्व में, रजस् रजस् में, तमस् तमस् में मिल जाता है तब प्रलय होता है। स्वरूप परिणाम जब होने लगता है उस समय पहले महाभूत पंचतन्मात्र में विलीन होते हैं, फिर पंचतन्मात्र और एकादश इंद्रियाँ अहंकार तत्व में, फिर यह अहंकार महत्तत्व में और अंत में महत्तत्व भी प्रकृति में लीन हो जाता है। उस समय एकमात्र प्रकृति ही रह जाती है। इस प्रकार संसार अपने मूल कारण प्रकृति में लय को प्राप्त हो जाता है

३. साहित्य में एक सात्विक भाव जिससे किसी वस्तु में तन्मय होने से पूर्व स्मृति का लोप हो जाता है। ४. मूर्छा। बेहोशी। ५. मृत्यु। नाश (को०)। ६. ओंकार (को०)। ७. व्यापक संहार या विनाश (को०)।

प्रलयकर—वि० [ सं० ] दे० 'प्रलयंकर'।

प्रलयकारी—वि० [ सं० प्रलयकारिन् ] दे० 'प्रलयंकर'।

प्रलयकाल—संज्ञा पुं० [ सं० ] प्रलय का समय। वह समय जब समस्त संसार का नाश हो।

प्रलयजलधर—संज्ञा पुं० [सं०] प्रलय काल के मेघ। प्रलय के समय के बादल [को०]।

प्रलयपयोधि—संज्ञा पुं० [सं०] प्रलय के समय का समुद्र।

प्रलयागिनि(पु)—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रलय + अग्नि ] प्रलयंकर आग। अत्यंत भयंकर और विनाशकारी अग्नि। उ०—दहकत ज्वाला सो महि कैसी। अति दुस्सह प्रलयागिनि जैसी।—कबीर सा०। पृ० ४३६।

प्रललाट—वि० [ सं० ] जिसका ललाट चौड़ा हो। प्रशस्त ललाटवाला [को०]।

प्रलव—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. अच्छी तरह काटना। पूर्ण रूप से छेदन। २. टुकड़ा। धज्जी। ३. लेश। लव।

प्रलवित्र—संज्ञा पुं० [ सं० ] काटने का औजार [को०]।

प्रलाप—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. कहना। बकना। कथन। २. दुःखपूर्ण रुदन। दुखड़ा रोना (को०)। ३. निरर्थक वाक्य। व्यर्थ की बकवाद। अनाप शनाप बात। पागलों की सी बड़बड़।

विशेष—ज्वर आदि के वेग में लोग कभी कभी प्रलाप करते हैं। वियोगियों की दस दशाओं में एक प्रलाप भी है।

प्रलापक—संज्ञा पुं० [सं०] १. एक प्रकार का सन्निपात जिसमें रोगी अनाप शनाप बकता है, उसके शरीर में पीड़ा और कंप होता है। उसका चित्त ठिकाने नहीं रहता। २. प्रलाप करनेवाला। बकवादी (को०)।

प्रलापहा—संज्ञा पुं० [ सं० प्रलापहन् ] कुलथी़ांजन। एक प्रकार का अंजन।

प्रलापी—वि० [ सं० प्रलापिन् ] [ वि० स्त्री० प्रलापिनी ] प्रलाप करनेवाला । व्यर्थ बकनेवाला । बंड बंड बकनेवाला । उ०—सुनेहि न स्रवन अलीक प्रलापी ।—मानस, ६।२५ ।

प्रलापु(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रलाप ] दे० 'प्रलाप' । उ०—सूर समर करनी करहिं, कहि न जनावहिं आपु । विद्यमान रन पाय रिपु, कायर करहिं प्रलापु ।—मानस, १।२७४ ।

प्रलिप्त—वि० [ सं० ] लिप्त । लिपा हुआ । लगा हुआ [को०] ।

प्रलीन—वि० [ सं० ] १. समाया हुआ । तिरोहित । २. विनष्ट । नष्ट । प्रलयप्राप्त (को०) । ३. छिपा हुआ । लीन । निमग्न । (को०) । ४. चेष्टाशून्य । जड़वत् ।

प्रलीनता—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. प्रलय । नाश । विलीनता । तिरोभाव । २. चेष्टानाश । जड़त्व ।

प्रलीनेंद्रिय—वि० [सं० प्रलीनेन्द्रिय] जिसकी इंद्रियाँ चेष्टारहित हों । शिथिल इंद्रियोंवाला [को०] ।

प्रलुंठित—वि० [सं०] १. भूमि पर पतित । गिरा हुआ । २. उछलता कूदता हुआ (को०) ।

प्रलुप्त—वि० [ सं० ] जो लुप्त किया गया हो [को०] ।

प्रलुब्ध—वि० [सं०] लुब्ध । लालच में पड़ा हुआ [को०] ।

प्रलुब्धा—वि० स्त्री० [सं०] वह (स्त्री) जो अनुचित रूप से प्रेम करती हो [को०] ।

प्रलून—वि० [सं०] काटा हुआ । कर्तित ।

प्रलेप—संज्ञा पुं० [सं०] १. किसी गीली दवा को पीड़ित अंग पर चढ़ाने की क्रिया । अंग पर कोई गीली दवा छोपना या रखना । २. लेप । पुल्टिस ।

प्रलेपक—संज्ञा पुं० [सं०] १. लेप करनेवाला । २. एक प्रकार का जीर्ण ज्वर ।

विशेष—यह ज्वर वात, कफ से उत्पन्न होता है । इसमें पसीने के संसर्ग से चमड़ा लिपा हुआ अर्थात् भीगा सा रहता है और ज्वर बहुत थोड़ा थोड़ा रहता है । यह ज्वर अत्यंत कष्टसाध्य है ।

प्रलेपन—संज्ञा पुं० [सं०] लेप करने की क्रिया । पोतने का काम ।

प्रलेप्य¹—वि० [सं०] लेप करने योग्य ।

प्रलेप्य²—संज्ञा पुं० कुंचित केश । घुँघराले बाल ।

प्रलेह—संज्ञा पुं० [सं०] मांस का एक व्यंजन जो मांस के छोटे छोटे खंड काटकर घी में तलकर बनाया जाता है । कोरमा ।

प्रलेहन—संज्ञा पुं० [सं०] चाटना ।

प्रलै(पु)—संज्ञा पुं० [सं० प्रलय ] दे० 'प्रलय' । उ०—मेरे जान मेरी जान लेन पाछें आवति है सूल लिएँ कोप भरी प्रलै कपाली सी ।—पोद्दार अभि० ग्रं०, पृ० ४६१ ।

प्रलोक—संज्ञा पुं० [सं० परलोक] दे० 'परलोक' । उ०—लोक प्रलोक सबै मिलै देव इंद्र हू होइ । सुंदर दुरलभ संत जन क्यों करि पावै कोइ । —सुंदर० ग्रं०, भा० २, पृ० ७४४ ।

प्रलोठन—संज्ञा पुं० [सं०] १. भूमि पर लुढ़कना । २. उछलना । कूदना [को०] ।

प्रलोप—संज्ञा पुं० [सं०] ध्वंस । नाश ।

प्रलोभ—संज्ञा पुं० [सं०] लालच । अत्यंत लोभ ।

प्रलोभक—संज्ञा पुं० [सं०] प्रलोभन देनेवाला । लालच देनेवाला ।

प्रलोभन—संज्ञा पुं० [सं०] १. लोभ दिखाना । लालच दिखाना । किसी को किसी ओर प्रवृत्त करने के लिये उसे लाभ की आशा देने का काम । जैसे,—तुम उसके प्रलोभन में मत आना । २. वह वस्तु जिससे लालच उत्पन्न हो । ललचानेवाली वस्तु (को०) ।

प्रलोभनी—संज्ञा स्त्री० [सं०] रेत । बालू [को०] ।

प्रलोभित—वि० [सं०] प्रलोभ में आया हुआ । ललचाया हुआ । मुग्ध । मोहित ।

प्रलोभी—वि० [सं० प्रलोभिन् ] प्रलोभ में फँसनेवाला । लुब्ध ।

प्रलोल—वि० [सं०] १. अत्यंत चंचल । २. उत्तेजित । अत्यंत कंपित । लुब्ध [को०] ।

प्रलौ(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रलय प्रा० पलव ] दे० 'प्रलय' । उ०—चंपै न सीम साहाब सक, चक चकि चर करिहौं प्रलौ । पृ० रा०, १३।३१ ।

प्लवंग, प्लवंगम—संज्ञा पुं० [ सं० प्लवङ्ग, प्लवङ्गम ] १. बंदर । २. पक्षी [को०] ।

प्रवंचक—संज्ञा पुं० [ सं० प्रवञ्चक ] वंचन करनेवाला । भारी ठग । धोखेबाज । भारी धूर्त । उ०—तोड़ा गया पुल प्रत्यावर्तन के पथ में अपने प्रवंचकों से । —लहर, पृ० ५६ ।

प्रवंचन—संज्ञा पुं० [सं० प्रवञ्चन] धोखा देना । ठगना । वंचना (को०)।

प्रवंचना—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रवञ्चना ] छल । ठगपना । धूर्तता ।

प्रवंचित—वि० [ सं० प्रवञ्चित ] जो ठगा गया हो । जिसने धोखा खाया हो ।

प्रबंध(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० प्रबन्ध ] दे० 'प्रबंध । निबंध । उ०—कविमधि कहेव सो छंद प्रबंदे अविगति जेहि पहिचानी ।—सं० दरिया, पृ० १३६ ।

प्रवक्ता—संज्ञा पुं० [ सं० प्रवक्तृ ] १. अच्छी तरह बोलने या कहनेवाला । २. वेदादि का उपदेश देनेवाला । अच्छी तरह समझाकर कहनेवाला ।

प्रवग—संज्ञा पुं० [ सं० ] पक्षी ।

प्रवचन—संज्ञा पुं० [ सं० ] [वि० प्रवचनीय] १. अच्छी तरह समझाकर कहना । अर्थ खोलकर बताना । २. व्याख्या । ३. वेदांग ।

प्रवचनपटु—वि० [ सं० ] सुवक्ता । बातचीत में कुशल [को०] ।

प्रवचनीय¹—वि० [ सं० ] बताने या समझाकर कहने योग्य ।

प्रवचनीय²—संज्ञा पुं० प्रवक्ता । अच्छी तरह समझाकर कहनेवाला ।

प्रवच्छतिप्रेयसी(पु)—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रवत्स्यत्प्रेयसी ] दे० 'प्रवत्स्यत्पतिका' । उ०—होनहार पिय के बिरह, बिकल होय जो बाल । ताहि प्रवच्छतिप्रेयसी बरनत बुद्धि बिसाल ।—मति० ग्रं०, पृ० ३१५ ।

प्रवज्यावसित—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'प्रव्रज्यावसित'।

प्रवट—संज्ञा पुं० [ सं० ] गोधूम। गेहूँ।

प्रवण[1]—संज्ञा पुं० [सं०] १. क्रमशः नीची होती हुई भूमि। ढाल। उतार। २. पहाड़ का किनारा। ३. चौराहा। ४. उदर। पेट। ५. क्षण। ६. प्रकृति।

प्रवण[2]—वि० १. ढालुवाँ। जो क्रमशः नीचा होता गया हो। २. झुका हुआ। नत। ३. किसी बात की ओर ढला हुआ। प्रवृत्त। रत। ४. नम्र। विनीत। ५. व्यवहार में खरा। जो कुटिल न हो। सीधा हिसाब रखनेवाला। ६. उदार। दूसरे की बात सुनने और माननेवाला। ७. अनुकूल। मुवाफिक। ८. स्निग्ध। ९. लंबा। १०. निपुण। ११. वक्र। टेढ़ा। तिर्यक् (को०)। १२. सीधा खड़ा। जिससे गिरने पर कहीं टिकान न मिले। जैसे, पहाड़ का खड़ा किनारा (को०)।

प्रवणता—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] प्रवण होने का भाव।

प्रवत्स्यत्—वि० [ सं० ] [वि० स्त्री० प्रवत्स्यती, प्रवत्स्यंती] जो परदेस जानेवाला हो। जो यात्रा पर जानेवाला हो [को०]।

प्रवत्स्यत्पतिका—[ सं० ] वह नायिका जिसका पति विदेश जानेवाला हो।

विशेष—मुग्धा, मध्या और स्वकीया, परकीया आदि भेदों से इसके भी कई भेद हो जाते हैं।

प्रवत्स्यत्प्रेयसी—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] दे० 'प्रवत्स्यत्पतिका'।

प्रवत्स्यद्भर्तृका—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] प्रवत्स्यत्पतिका।

प्रवदन—संज्ञा पुं० [ सं० ] घोषणा।

प्रवप—वि० [ सं० ] बहुत मोटा। स्थूलकाय [को०]।

प्रवपण—संज्ञा पुं० [ सं० ] मुंडन संस्कार। मुंडन क्रिया [को०]।

प्रवयण—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. बुने हुए कपड़े का ऊपरी भाग। २. कशा। कोड़ा। चाबुक [को०]।

प्रवया—वि० [ सं० प्रवयस् ] १. वृद्ध। बूढ़ा। २. पुराना [को०]।

प्रवर[1]—वि० [ सं० ] १. श्रेष्ठ। बड़ा। मुख्य। प्रधान। जैसे, वीरप्रवर। उ०—देखें वे, हँसते हुए प्रवर, जो रहे देखते सदा समर।—अनामिका, पृ० ११६। २. सर्वप्रधान। सबसे ज्येष्ठ (को०)।

यौ०—प्रवर समिति।

प्रवर[2]—संज्ञा पुं० १. किसी गोत्र के अंतर्गत विशेष प्रवर्तक मुनि। जैसे, जमदग्नि गोत्र के प्रवर्तक ऋषि जमदग्नि, और्व और वशिष्ठ; गर्ग गोत्र के गार्ग्य, कौस्तुभ और मांडव्य इत्यादि। २. संतति। ३. अगर की लकड़ी। ४. आवरण। आच्छादन (को०)। ५. शरीर का ऊपरी वस्त्र। उपरना। दुपट्टा (को०)। ६. आवाहन। पुकार (को०)। ७. यज्ञ के समय अग्नि का आवाहन (को०)।

प्रवरगिरि—संज्ञा पुं० [ सं० ] मगध देश के एक पर्वत का प्राचीन नाम। इसे आजकल 'बराबर पहाड़' कहते हैं।

प्रवरजन—संज्ञा पुं० [ सं० ] गुणी व्यक्ति। अच्छे गुणवाला व्यक्ति [को०]।

प्रवरकल्याण—[ सं० ] अत्यंत सुंदर। बहुत खूबसूरत [को०]।

प्रवरण—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. देवताओं का आवाहन। २. वर्षा ऋतु के अंत में होनेवाला बौद्धों का एक उत्सव।

प्रवरललिता—संज्ञा स्त्री० [सं०प्रवरललित] एक वर्णवृत्त जिसके प्रत्येक चरण में यगण, मगण, नगण, सगण, रगण और एक गुरु होता है। जैसे,—यमी नासै रागादिक सकल जंजाल भाई। यही है मेरे ना प्रवरललिता ताहि आई। अहो, मेरे मीता यदि चहहु संसार जीता। तजी सारे रागा भजहु अवहा राम सीता।

प्रवरवाहन—संज्ञा पुं० [ सं० ] अश्विनीकुमार।

प्रवरसमिति—संज्ञा स्त्री० [ सं० प्रवर = समिति ] किसी विशेष विषय पर गंभीर विचार के बाद सुनिश्चित मत व्यक्त करने के लिये बनाई हुई समिति।

प्रवरा—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. अगुरु। अगर की लकड़ी। २. दक्षिण की एक छोटी नदी जो गोदावरी में मिलती है। इसका नाम पयोष्णा भी मिलता है।

प्रवर्ग—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. होमाग्नि। हवन करने की अग्नि। २. विष्णु का एक नाम (को०)। ३. सोम याग संबंधी एक उत्सव (को०)।

प्रवर्त—संज्ञा पुं० [सं०] १. कार्यारंभ। ठानना। उ०—जब रन होत प्रवर्त रचत अरि हृदय गर्त नव।—गोपाल ( शब्द० )। २. एक प्रकार के मेघ। ३. गोल आकार का एक प्राचीन आभूषण (अथर्व०)।

प्रवर्तक—संज्ञा पुं० [पुं०] १. किसी काम को चलानेवाला। संचालक। कोई बात ठानने या उठानेवाला। २. आरंभ करनेवाला। चलानेवाला। अनुष्ठान या प्रचार करनेवाला। जारी करनेवाला। जैसे, मतप्रवर्तक, धर्मप्रवर्तक। उ०—किसी उक्ति की तह में उसके प्रवर्तक के रूप में यदि कोई भाव या मार्मिक अंतर्वृत्ति छिपी है तो काव्य की सरसता पाई जायगी।—रस०, पृ० ३६। ३. काम में लगानेवाला। प्रवृत्त करनेवाला। प्रेरित करनेवाला। ४. उभारनेवाला। उकसानेवाला। ५. गति देनेवाला। ६. निकालनेवाला। ईजाद करनेवाला। ७. नाटक में प्रस्तावना का वह भेद जिसमें सूत्रधार वर्तमान समय का वर्णन करता हो और उसी का संबंध लिए पात्र का प्रवेश हो। ८ न्याय करनेवाला। विचार करनेवाला। पंच।

प्रवर्तन—संज्ञा पुं० [सं०] [ वि० प्रवर्तित, प्रवर्तनीय, प्रवर्त्य ] १. कार्य आरंभ करना। ठानना। २. कार्य का संचालन। काम को चलाना। ३. प्रचार करना। जारी करना। ४. उत्तेजना। प्रेरणा। उकसाना। उभारना। ५. प्रवृत्ति। उ०—विघ्न और बाधा की दशा में प्रेम काम करता हुआ नहीं दिखाई देता, एक ओर करुणा और दूसरी ओर क्रोध का प्रवर्तन ही देखा जाता है।—रस०, पृ० ७७।

प्रवर्तना—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. प्रवृत्तिदान। प्रवृत्त करने की क्रिया।

उत्तेजना। प्रेरणा। २. किसी काम में लगाने या नियुक्त करने की क्रिया। नियोजन।

**प्रवर्तयिता**—वि० [सं० प्रवर्तयितृ] प्रवर्तन करनेवाला [को०]।

**प्रवर्तित**—वि० [सं०] १. ठाना हुआ। आरब्ध। २. चलाया हुआ। ३. निकाला हुआ। ४. उत्पन्न। पैदा। ईजाद किया हुआ। ५. उभारा हुआ। उत्तेजित। प्रेरित। ६. ज्वलित। जलाया हुआ। प्रज्वलित (को०)। ७. सूचित (को०)। ८. शुद्ध किया हुआ। पवित्र (को०)।

**प्रवर्ती**[1]—वि० [सं० पर + वर्तिन्] बाद का। परवर्ती। उ०—इतना कहने के बाद मैं इस अध्याय के प्रवर्ती भाग पर आता हूँ। शुक्ल अभि० ग्रं०, पृ० ७२।

**प्रवर्ती**[2]—वि० [सं० प्रवर्तिन्] प्रवर्तन करनेवाला [को०]।

**प्रवर्द्धक**—वि० [सं०] बढ़ानेवाला। वृद्धिकारक। उ०—प्रबल भाव सदैव ही प्रतिपक्ष का। है प्रवर्द्धक वीर जन के बल का।—शकु०, पृ० ४३।

**प्रवर्द्धन**—संज्ञा पुं० [सं०] विवर्द्धन। बढ़ती। वृद्धि।

**प्रवर्ष**—संज्ञा पुं० [सं०] घनघोर वर्षा। जोर की वर्षा [को०]।

**प्रवर्षण**—संज्ञा पुं० [सं०] १. वर्षा। बारिश। उ०—जिस प्रवर्षण भूमि उर्वर, जिस तपन मरु धूम धूसर, जिस पवन लहरा दिगंतर, ज्ञान तेरा ही वहीं है।—आराधना, पृ० ३५। २. बरसात की पहली वर्षा (को०)। ३. किष्किंधा के समीप का एक पर्वत जिसपर श्रीराम और लक्ष्मण ने निवास किया था।

**प्रवर्षी**—वि० [सं० प्रवर्षिन्] [वि० स्त्री० प्रवर्षिणी] १. वृष्टि करनेवाला। वर्षा करनेवाला। २. बौछार करनेवाला। जैसे बाणों की [को०]।

**प्रवर्ह**—वि० [सं०] प्रधान। श्रेष्ठ।

**प्रवलाकी**—संज्ञा पुं० [सं० प्रवलाकिन्] १. मोर। मयूर। २. साँप। सर्प।

**प्रवसथ**—संज्ञा पुं० [सं०] १. प्रस्थान। २. प्रवास।

**प्रवसन**—संज्ञा पुं० [सं०] १. विदेश में जाना या रहना। बाहर जाना। २. मृत्यु (को०)।

**प्रवह**—संज्ञा पुं० [सं०] १. खूब बहाव। २. कुंड जिसमें नाली द्वारा जल जाय। ३. सात वायुओं में से एक वायु।

विशेष—यह वायु आवह वायु के ऊपर है और इसी के द्वारा ज्योतिष्क पिंड आकाश में स्थित हैं।

४. वायु। पवन (को०)। ५. अग्नि की सात जिह्वाओं में से एक। ६. घर, नगर आदि से बाहर निकलना।

**प्रवहण**—संज्ञा पुं० [सं०] १. ले जाना। २. कन्या को ब्याह देना। ३. छोटा परदेदार रथ। बहली। ४. डोली। ५. नाव। पोत।

**प्रवहणीनिकाय**—संज्ञा पुं० [सं०] कामगर लोगों का संस्थान [को०]।

**प्रवहमान**—वि० [सं०] [वि० स्त्री० प्रवहमाना] प्रवाहयुक्त। बहता हुआ। प्रवाहित। उ०—(क) प्रवहमान थे निम्न देश में, शीतल शत शत निर्झर ऐसे। —कामायनी, पृ० २५८। (ख) प्रवहमान पार्वत्य नदियों का मार्ग भिन्न किया था। —प्रा० भा० प०, पृ० ५८।

**प्रवहमानता**—संज्ञा स्त्री० [सं०] प्रवाहित होने का भाव। प्रवाहशीलता।

**प्रवह्लि, प्रवह्लिका**,—संज्ञा स्त्री० [सं०] पहेली।

**प्रवह्ली, प्रवह्लीका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] प्रहेलिका [को०]।

**प्रवाण**(पु)†—संज्ञा पुं० [सं० प्रमाण] हदबंदी। सीमा। अवधि। दे० 'प्रमाण'। उ०—राजा सोमंत दल प्रवाँणी, यूँ सिधा सोमंत सुधि बुधि की वाँणी।—गोरख०, पृ० २४।

**प्रवाँन**(पु)—संज्ञा पुं० [सं० प्रमाण] दे० 'प्रमाण-१' उ०—भक्ति योग अब सुनहु सयाना। बुद्धि प्रवाँन जु करौं बखाना। —सुंदर० ग्रं०, भा०१ पृ० ६५।

**प्रवाँनना**(पु)—क्रि० स० [सं० प्रमाणन, पुहिं० प्रमानना] दे० 'प्रमानना'। उ०—अज्ञान अपेक्षा ज्ञान बंध की अपेक्षा मोक्ष, द्वैत की अपेक्षा सु तौ अद्वैत प्रवाँनिए।—सुंदर०, ग्रं०, भा०२, पृ० ६६५।

**प्रवाक**—संज्ञा पुं० [सं०] घोषणा करनेवाला।

**प्रवाच**—वि० [सं०] १. बहुत बोलनेवाला। इधर उधर की हाँकनेवाला। २. शेखी बघारनेवाला। ३. युक्तिपटु। अच्छी बहस करनेवाला।

**प्रवाचक**—वि० [सं०] १. अच्छा वक्ता। वाग्मी। वाक्पटु। २. अर्थव्यंजक। अर्थवाचक।

**प्रवाचन**—संज्ञा पुं० [सं०] १. अच्छी तरह कहना। घोषणा। २. नाम। अभिधान। उपाधि (को०)।

**प्रवाच्य**[1]—वि० [सं०] १. अच्छी तरह कहने योग्य। २. निंदनीय।

**प्रवाच्य**[2]—संज्ञा पुं० साहित्यिक कृति या रचना [को०]।

**प्रवाड़ा**(पु)—संज्ञा पुं० [सं० प्रवाद, हिं० पँवाड़ा, पवाड़ा, पवारा] दे० 'पवाड़ा'। उ०—(क) पढ़ै सु कवि जो वंश प्रवाड़ा। हुवै वतीत आव दीहाड़ा।—रा० रू०, पृ० १२। (ख) दीसै नाहर देखियाँ सह, प्रवाड़ा साथ।—बाँकी० ग्रं०, भा०१, पृ० २६।

**प्रवाण**—संज्ञा पुं० [सं०] वस्त्र का अंचल बनाना या सज्जित करना [को०]।

**प्रवाणि, प्रवाणी**—संज्ञा स्त्री० [सं०] जुलाहों की ढरकी या भरनी [को०]।

**प्रवात**[1]—संज्ञा पुं० [सं०] १. हवा का झोंका। तेज हवा। उ०—पर अंत को अशात ही के मेघ तो वे क्षण में प्रवात से विधुर गए आकाश खुल गया।—श्यामा०, पृ० ७। २. स्वच्छ या ताजा वायु (को०)। ३. वह स्थान जहाँ खूब हवा हो। ४. ढाल। उतार। प्रवण।

फैलने पर बहुत अधिक शोथ भरते हैं। ताऊन। २. एक संक्रामक रोग जो प्रायः जाड़े में फैलता है।

विशेष—इसमें रोगी को बहुत तेज ज्वर आता है और जाँघ या बगल में गिलटी निकल आती है। यह रोग प्रायः ३-४ दिन में ही रोगी के प्राण ले लेता है और कभी कभी इसके १०० में से ६०—६५ तक रोगी मर जाते हैं। कहते हैं, छठी शताब्दी में यह रोग पहले पहल लेवांट से युरोप में गया था और वहीं से अनेक देशों में फैला। इधर सन् १९०० से भारत में इसका विशेष प्रकोप था पर अब कम हो गया है।

प्लेट—संज्ञा पुं० [अं०] १. किसी धातु का पत्तर या पतला पीटा हुआ टुकड़ा। चादर। २. छिछली थाली। तश्तरी। रिकाबी। ३. सोने चाँदी आदि का बना हुआ प्याला या किसी प्रकार की तख्ती जो किसी (विलायती) खेल में बाजी जीतनेवाले को पुरस्कार और प्रमाण के रूप में दी जाय। जैसे, घुड़दौड़ का प्लेट, क्रिकेट का प्लेट। ४. धातु का बना हुआ वह चौड़ा पत्तर जिसपर कोई लेख आदि खुदा या बना हो। यह कई कामों में आता है। जैसे, दरवाजे या साइनबोर्ड की जगह लगाने के लिये, लेखों आदि के चित्र छापने के लिये, पुस्तकों आदि की जिल्द पर नाम आदि का ठप्पा करने के लिये। ५. फोटो लेने का वह शीशा जो प्रकाश में पहुँचते ही अपने ऊपर पड़नेवाली छाया को स्थायी रूप से ग्रहण कर लेता है। पीछे से इसी शीशे से फोटो चित्र छापे और तैयार किए जाते हैं।

प्लेटफार्म—संज्ञा पुं० [अं०] १. कोई चौकोर और समतल चबूतरा, विशेषतः किसी इमारत आदि में इस उद्देश्य से बना चबूतरा कि उसपर खड़े होकर लोग वक्तृता या उपदेश दें। २. रेलवे स्टेशनों पर बना हुआ वह ऊँचा और बहुत लंबा चबूतरा जिसके सामने आकर रेलगाड़ी खड़ी होती है और जिसपर से होकर यात्री रेल पर चढ़ते या उससे उतरते हैं।

प्लेयर—संज्ञा पुं० [अं०] खिलाड़ी। उ०—खुदा ने मुझे वैसा 'प्लेयर' नहीं बनाया जैसा तुम्हें दोस्त।—चंद०, पृ० ६२।

प्लैंटर—संज्ञा पुं० [अं०] वह जो विदेश में जमीन लेकर (चाय, गन्ने, नील आदि की) खेती करता हो। बड़े पैमाने में खेती करनेवाला।

विशेष—हिंदुस्तान में 'प्लैंटर' शब्द से गोरे प्लैंटरों का ही बोध होता है; जैसे,—टी प्लैंटर (चाय बगान का साहब), इंडिगो प्लैंटर (निलहा गोरा या साहब) आदि।

प्लैकर्ड—संज्ञा पुं० [अं०] छपा हुआ बड़ा नोटिस या विज्ञापन जो प्रायः दीवारों आदि पर चिपकाया जाता है। पोस्टर। जैसे,—दीवारों पर थिएटर, सिनेमा आदि के रंग बिरंगे प्लैकर्ड लगे हुए थे।

क्रि० प्र०—चिपकना।—चिपकाना।—लगना।—लगाना।

प्लैटिनम—संज्ञा पुं० [अं०] चाँदी के रंग की एक प्रसिद्ध बहुमूल्य धातु जो अठारहवीं शताब्दी के मध्य में दक्षिण अमेरिका से युरोप गई थी।

विशेष—यह धातु शुद्ध रूप में नहीं पाई जाती और इसमें कई धातुओं का कुछ न कुछ मेल रहता है। यह प्रायः सब धातुओं से अधिक भारी होती है और इसके पत्तर पीटे या तार खींचे जा सकते हैं। यह आग से नहीं पिघल सकती, बिजली अथवा कुछ रासायनिक क्रियाओं की सहायता से गलाई जाती है। इसमें मोरचा नहीं लगता और न इसपर तेजाबों आदि का कोई प्रभाव होता है। इसी लिये बिजली के तथा और अनेक रासायनिक कार्यों में इसका व्यवहार होता है। रूस में कुछ दिनों तक इसके सिक्के भी चलते थे। दक्षिण अमेरिका के अतिरिक्त यह युराल पर्वत तथा बोर्नियो द्वीप में भी पाई जाती है।

प्लैन—संज्ञा पुं० [अं०] १. किसी बननेवाली इमारत का रेखाचित्र या नक्शा। ढाँचा। खाका। जैसे,—मकान का प्लैन म्युनिसिपैलिटी में दाखिल कर दिया है। मंजूरी मिलते ही काम में हाथ लग जायगा। २. किसी काम को करने का विचार या आयोजन। बंदिश। मनसूबा। तजवीज। योजना। स्कीम। जैसे,—तुमने यहाँ आकर मेरा सारा प्लैन बिगाड़ दिया।

प्लैनचट—संज्ञा पुं० [अं० प्लांचेट] दे० 'प्लांचेट'।

प्लोत—संज्ञा पुं० [सं०] १. पट्टी। घाव पर बाँधने की पट्टी (को०)। २. कपड़ा (को०)। ३. पित्त का विकार जो मुँह से गिरता है।

प्लोष—संज्ञा पुं० [सं०] १. कफ से जल जाना। २. दाह। जलन। पित्तविकार।

प्लोषण[1]—वि० [सं०] [वि० स्त्री० प्लोषणी] जलनेवाला। जैसे, मदनप्लोषण। दहकनेवाला।

प्लोषण[2]—संज्ञा पुं० जलन। दाह। [को०]।

प्सा—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. भूख। बुभुक्षा। २. खाना। खाद्य वस्तु [को०]।

प्सात—वि० [सं०] १. भूखा। बुभुक्षित। २. भक्षित। खाया हुआ [को०]।

प्सान—संज्ञा पुं० [सं०] १. भोजन। २. खाना। खाद्यपदार्थ।

प्सुर—वि० [सं०] १. सुंदर। सलोना। प्यारा। २. रूप या आकारयुक्त [को०]।